# जैन-सिद्धान्त-भास्कर

भाग ८ किरण २

# THE JAINA ANTIQUARY

Vol VII

*Edited by*

Prof Hiralal Jain M A., LLB.
Prof A N Upadhye M A., D Litt
B Kamta Prasad Jain M R. A. S
Pt. K Bhujabali Shastri Vidyabhushana

PUBLISHED AT
THE CENTRAL JAINA ORIENTAL LIBRARY
(JAINA SIDDHANTA BHAVANA)
ARRAH, BIHAR INDIA

DECEMBER, 1941

# जैन-सिद्धान्त-भास्कर के नियम

'जैन-सिद्धान्त-भास्कर' हिन्दी पाण्मासिक पत्र है, जो वर्ष में जून और दिसम्बर दो भागों मे प्रकाशित होता है।

'जैन-एन्टीक्वेरी' के साथ इसका वार्षिक मूल्य देशके लिये ३) और विदेश के लिये ... है, जो पेशगी लिया जाता है। १॥) पहले भेज कर ही नमूने की ... सुविधा रहेगी।

इसमें केवल साहित्य-सं... ...कृत हों

प्रबन्धक 'जैन-... ...जा सकते

...आरा को देनी चाहिये।

...होने की तारीख से दो सप्ताह के भीतर यदि 'भास्कर' प्राप्त न हो, इसकी सूचना जल्द कार्यालय को देनी चाहिये।

इस पत्र मे अत्यन्त प्राचीनकाल से लेकर अर्वाचीन काल तक के जैन इतिहास, भूगोल, शिल्प, पुरातत्त्व, मूर्त्ति-विज्ञान, शिला-लेख, मुद्रा-विज्ञान, धर्म्म, साहित्य, दर्शन, प्रभृति से संबंध रखने वाले विषयों का ही समावेश रहेगा।

लेख, टिप्पणी, समालोचना आदि सभी सुन्दर और स्पष्ट लिपि में लिखकर सम्पादक 'जैन-सिद्धान्त-भास्कर' आरा के पते से आने चाहिये। परिवर्त्तन के पत्र भी इसी पते से आने चाहिये।

किसी लेख, टिप्पणी आदि को पूर्णतः अथवा अंशतः स्वीकृत अथवा अस्वीकृत करने का अधिकार सम्पादकों को होगा।

अस्वीकृत लेख लेखकों के पास विना डाक-व्यय भेजे नहीं लौटाये जाते।

समालोचनार्थ प्रत्येक पुस्तक की दो प्रतियाँ 'जैन-सिद्धान्त-भास्कर' कार्यालय आरा के पते से ही भेजनी चाहिये।

इस पत्र के सम्पादक निम्न-लिखित सज्जन हैं जो अवैतनिक रूप से केवल जैन-धर्म की उन्नति और उत्थान के अभिप्राय से कार्य्य करते हैं :—

प्रोफेसर हीरालाल, एम ए, एल एल बी.

प्रोफेसर ए. एन. उपाध्ये, एम. ए., डी. लिट्.

बाबू कामता प्रसाद, एम आर.ए.एस.

पण्डित के भुजबली शास्त्री, विद्याभूषण

# जैन-सिद्धान्त-भास्कर

जैन-पुरातत्त्व-सम्बन्धी पाण्मासिक पत्र

भाग ८ मार्गशीर्ष किरण २

सम्पादक



प्रोफेसर हीरालाल जैन, एम ए, एल एल बी
प्रोफेसर ए० एन० उपाध्ये, एम ए, डी लिट्
बाबू कामता प्रसाद जैन, एम आर ए एस
पं० के० भुजबली शास्त्री, विद्याभूषण

जैन सिद्धान्त भवन, आरा-द्वारा प्रकाशित

भारत में ३) विदेश में ३।।) एक प्रति का १।।)

ई० सन् १९४१

# विषय-सूची



## ग्रन्थमाला-विभाग



---

श्रीजिनाय नमः

# जैन-सिद्धान्त-भास्कर

जैनपुरातत्त्व और इतिहास विषयक षाण्मासिक पत्र

भाग ८ | दिसम्बर, १९४१। मार्गशीर्ष, वीर नि० सं० २४६८ | किरण २

## अर्द्धफालक-सम्प्रदाय

[ ले० श्रीयुत बाबू कामता प्रसाद जैन, एम० आर० [illegible] ]

'अतोऽर्द्धफालकं लोके व्यानसे मतमद्भुतम्।
कलिकालबलं प्राप्य सलिले तैलबिन्दुवत् ॥२०४॥

—श्रीभद्रबाहुचरित्र

श्रीरत्ननन्दी आचार्य ने अपने 'भद्रबाहुचरित्र' नामक ग्रन्थ में अर्द्धफालक सम्प्रदाय का उल्लेख किया है। उपर्युक्त शब्दों में बताया है कि 'यह आश्चर्यजनक अर्द्धफालक मत कलियुग का बल पाकर सब लोगों में फैल गया, जैसे जल में तेल का बिन्दु फैल जाता है।' यह भी बताया है कि 'यह अर्द्धफालक दर्शन जिन भगवान् के वास्तविक सूत्र का विपरीत कल्पना करके बिचारे मूर्ख लोगों को खोटे मार्ग में फँसाता है।'[1] श्रीरत्ननन्दीजी ने इस मत को [illegible] भद्रबाहुकालीन द्वादशवर्षीय दुष्काल के अन्त में प्रादुर्भूत हुआ बताया है और अन्त में लिखा है[2] कि 'उपरान्त वल्लभीपुर में सम्पूर्णतः श्वेत वस्त्र ग्रहण करने के कारण विक्रम नृपति की मृत्युकाल से १३६ वर्ष के बाद श्वेताम्बर मत प्रसिद्ध

१ श्रीमज्जिनेन्द्रचन्द्रस्य सूत्रं संकल्प्यान्यथा [illegible]
[illegible] ॥१३७॥

२ [illegible]।
[illegible] ॥८४॥
[illegible]।
[illegible] ॥ [illegible]॥

एक 'आधा वस्त्र' स्वीकार कर लिया, जिससे वह अपनी नग्नता छिपाने लगे।[1] कण्ह-श्रमण के चित्र से श्रीरत्ननन्दीजी का बताया हुआ साधु का विकृत-रूप प्रमाणित होता है। यदि यह कहा जाय कि कण्ह-श्रमण को श्वेताम्बरीय ही क्यों माना जाय? अथवा उन जैसे सब ही साधुओं के चित्रों को श्वेताम्बरों से क्यों सम्बन्धित किया जाय? तो, यह तर्क भी तथ्यहीन है; क्योंकि मथुरा-पुरातत्व में एक ऐसा शिलापट भी मिला है, जिससे स्पष्ट है कि वह उस सम्प्रदाय की कृति है, जिसे भ० महावीर के गर्भ परिवर्तन की वार्ता मान्य है। इस शिलापट का चित्र श्री चिमनलाल शाह की "जैनिज्म इन नोर्थ इण्डिया" नामक पुस्तक के पृष्ठ २१ पर प्लेट नं० ४ पर छपा हुआ है। इसका वर्णन लिखते हुए डॉ० बुल्हर ने लिखा है:—

"At his (Nemesa's) left knee stands a small naked male, characterised by the cloth in his left hand, as an ascetic and with uplifted right hand"

—*Dr Bulher, Ep Ind., II, 316.*

श्वेताम्बरीय मान्यता है कि इन्द्र की आज्ञा से नैगमेश (नेमेश) ने भ० महावीर का गर्भपरिवर्तन किया था। उपर्युक्त शिलापट में नैगमेश गर्भपरिवर्तन करता हुआ चित्रित किया गया है और यह स्पष्ट करने के लिये कि यह मान्यता श्वेताम्बरों के पूर्वज, अर्द्धफालक-श्रमणों की है—नैगमेश के पास एक छोटी-सी मूर्ति ऐसे दिगम्बर साधु की अङ्कित की गई है, जिसकी डेढ़ी कलाई पर खण्डवस्त्र (अर्द्ध-फालक) लटक रहा है। इस साक्षी से यह स्पष्ट है कि श्वेताम्बरीय साधुओं ने एकदम श्वेतवस्त्र धारण नहीं किया था, बल्कि प्रारंभ में उनके पूर्वगामी आचार्यों ने खण्डवस्त्र (अर्द्ध-फाल) अपनी नग्नता छिपाने के लिये ग्रहण किया था। इन पूर्वगामी श्वेताम्बरीय श्रमणों का उल्लेख श्रीरत्ननन्दीजी ने ठीक ही 'अर्द्धफालक' नामसे किया है—उन्होंने एक घटित हुई सत्यवार्ता का उल्लेख किया है, जिसका पता, संभव है, 'भावसंग्रह' के रचयिता को न रहा हो। श्रीरत्ननन्दीजी का सम्पर्क उत्तर भारत से अधिक रहा होगा, इसीसे शायद वह मथुरा के पुरातत्त्व से प्रमाणित होनेवाली घटना का उल्लेख कर सके हैं। अतएव उनके कथन में संशय करना व्यर्थ है और यह कहना कि 'अर्द्धफालकों' की वार्ता तथ्यहीन और कल्पित है, गलत है।



१ 'एतच्च विषमं रूपं जनानां भीतिकारकम्।
धृत्वा सुरल्लकं शीर्षे परिधायार्द्धफालकम्॥८१॥ —भद्रबाहुचरित्र, पृ० ५६

# मेरी देवगढ़ की यात्रा

[ले० श्रीयुत प० के० भुजबली शास्त्री विद्याभूषण]

---

जी० आई० पी० रेलवे लाईन, जो देहली से बम्बई को गई है उसी पर ललितपुर नाम का स्टेशन है। ललितपुर से देवगढ १९ मील दूर है। यहाँ से यात्री बैलगाड़ी, ताँगा एवं मोटर द्वारा देवगढ़ जा सकते हैं। देवगढ जाने का एक दूसरा रास्ता भी है। ललितपुर से दक्षिण की ओर दूसरा स्टेशन जाखलौन है। इस स्टेशन से देवगढ केवल ९ मील दूर है और यहाँ से यात्री बैलगाड़ी द्वारा देवगढ़ जा सकते हैं। जाखलौन स्टेशन से पैदल का सीधा रास्ता सिर्फ ७ मील है। देवगढ़ अब उजड़ सा एक बहुत छोटा ग्राम है। इसीसे यहाँ पर खाने पीने की यथेष्ट चीजें नहीं मिलती हैं। खाने-पीने की सामग्री का प्रबंध यात्रियों को ललितपुर या जाखलौन से करना पड़ता है। पहले देवगढ में यात्रियों को ठहरने के लिये कोई सुरक्षित स्थान नहीं था किन्तु अब यहाँ पर उनके ठहरने के लिये एक अच्छी धर्मशाला बन गई है जिसमें वे आराम के साथ ठहर सकते हैं।

देवगढ़ ग्राम बेतवा नदी के मुहाने पर बसा हुआ है। इस प्रान्त में पहले सहरियों का राज्य था। इन पर गौड़ों ने विजय पाई। गौड़ों से गुप्तवंशीय राजाओं के हाथ में देवगढ आया। स्कन्दगुप्त आदि इस वंश के कई राजाओं के शिलालेख देवगढ में अभी तक पाये जाते हैं। गुप्तवंश के अनन्तर कन्नौज के भोजवंशी राजाओं ने यहाँ पर राज्य किया। इसके उपरान्त देवगढ चन्देलवंशी राजाओं के हाथ में आया। इनके शासन-काल में देवगढ़ एक विशाल एवं सुन्दर नगर था। ललितपुर के आसपास अनेक इस वंश के अनेक शिलालेख पाये जाते हैं। इस वंश की राजधानी महोबा थी। इस वंश के वंशज ललितपुर के निकट गजराहा ग्राम में अभी तक पाये जाते हैं। सन् १८११ में जब महाराजा सिंधिया की ओर से कर्नल वैपटिस्टी फिलोज देवगढ़ के ऊपर चढ़ कर आये थे, उन्होंने तीन दिन बराबर लड़कर बाद को देवगढ़ पर कब्जा कर लिया था। चन्देरी के बदले में महाराज सिंधिया ने देवगढ़ सरकार हिंद को दिया था, तभी से सरकार हिंद का कब्जा इस ग्राम पर है।

देवगढ़ पर्वत उत्तर-दक्षिण लगभग एक मील लम्बा और पूर्व पश्चिम छः फर्लांग चौड़ा है। पर्वत की चढ़ाई सुगम एवं सीधी है। चढ़ाई तै करने पर एक किले का खण्डहर द्वार

मन्दिर नं० १२ के बरामदे में पाषाण पर खिची हुई हैं। इनमें प्रत्येक पर यक्षी का नाम खुदा हुआ है। दयाराम साहनी के मत से यक्षियों की ऐसी मूर्तियाँ उत्तरीय भारत में कहीं भी नहीं पायी जाती हैं। यक्षियों में से ही मंदिर नं० १९ में पायी जानेवाली ऊपर कही हुई सरस्वती, चक्रेश्वरी, ज्वालामालिनी एवं पद्मावती की मूर्त्तियाँ बहुत ही सुन्दर हैं। देवगढ़ में अरहन्त, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय एवं साधु इन पाँचों परमेष्ठियों की मूर्ति अनेकत्र उपलब्ध होती हैं। बल्कि कुछ व्यक्तियों ने असावधानी से इन आचार्य मूर्ति... गौतम बुद्ध की मूर्ति समझ बैठने की भूल की है। वास्तव में देवगढ़ में ... मूर्ति के अतिरिक्त और किसी धर्म की मूर्त्तियाँ देखने में नहीं आतीं ... मन्दिर में भी कई विशिष्टताओं में से एक है। हाँ, मूर्त्तियों के केशों ... उनपर बौद्ध मूर्त्तियों की गहरी छाप ... मन्दिर आगरा निवासी श्रीमान् सेठ पद्मचन्द ... बनाये गये एक कोट के अन्दर वर्तमान है, जिसमें इधर-उधर पड़ी हुई यहाँ की सैकड़ों मनोहर भव्य मूर्त्तियाँ जो मनुष्यों तथा पशुओं के पैरों से रात-दिन रौंदी जाती थीं, पची कराई गई हैं। परन्तु मेरे ख्याल से ये मूर्त्तियाँ इस प्रकार दीवाल में पची न करा कर एक स्वतन्त्र मकान बनवा कर उसमें अगर विराजमान कर दी जातीं, तो अधिक सुन्दर होता; क्योंकि पची कराई गई इन मूर्त्तियों में से किसीकी भुजा टूट गई है, किसीकी टाँग अलग हो गई है, किसीके मस्तक का ही पता नहीं है। मनोहर मूर्त्तियों का यह विरूप बहुत खटकता है। दीवाल पर पची कराने के बाद भी यहाँ पर सैकड़ों सुन्दर मूर्त्तियाँ इधर-उधर रखी हुई नजर आती हैं। कम से कम इन मूर्त्तियों को एक जगह रखवाना परमावश्यक है। सोलहवाँ मन्दिर बहुत बड़ा नहीं है। इसमें कई मूर्त्तियाँ है। इन मूर्त्तियों में कुछ बड़ी भी हैं। सत्रहवाँ और अठारहवाँ मन्दिर विशाल हैं। इनमें बहुत मूर्त्तियाँ हैं। उन्नीसवें मन्दिर की मूर्त्तियों की कारीगरी दर्शनीय है। बल्कि मन्दिर के बाहर बरामदे में रखी हुई चार भुजावाली खड़ी हुई सरस्वती की, षोड़श भुजावाली गरुड़ पर बैठी हुई चक्रेश्वरी की, अष्ट भुजावाली बैल पर बैठी हुई ज्वालामालिनी की और पद्मावती की मूर्त्तियाँ बहुत ही सुन्दर हैं। इनमें से एक में वि० सं० ११२६ खुदा है। चारों मूर्त्तियों की समानता को देखकर दर्शक आसानी से कह सकते हैं कि ये सब एक ही समय की बनी हुई हैं। बीसवाँ मन्दिर विशाल है। इसकी मूर्त्तियाँ भी सुन्दर है। इक्कीसवें मन्दिर में पूर्व और पश्चिम दोनों तरफ मूर्त्तियाँ स्थापित हैं। बाईसवाँ मन्दिर बहुत छोटा है। इसमें सिर्फ तीन मूर्त्तियाँ हैं। इसी प्रकार २३ और २४ नंबर वाले मन्दिर भी छोटे हैं। २५, २६, २७, २८, २९, ३० और ३१ नंबर वाले मन्दिर एक ही स्थान में पास-पास हैं। ये सब मन्दिर परिमाण में छोटे हैं। इनकी कारीगरी भी विशेष उल्लेखनीय नहीं है। इन मन्दिरों में से प्रत्येक में कई मूर्त्तियाँ

शिष्य त्रिभुवनकीर्ति आदि आचार्यों, अर्जिकाओं और पण्डितों तथा महीन्द्रसिंह, साहसिंह, सावित्री, सनाटी, श्रीसिंह, जसदेव, नेमिचन्द्र, विरच(इन्द्र), सघश्री का पति जुगराज, राजपाल और उनकी पत्नी, लखनासारी, प्रभाकर, लालसा, फह्लन, सदिया, वसदेव का पुत्र कल्याणसिंह, पाहुन का पौत्र केशव, सोमती और उनकी भगिनी धनिया, राजपाल, मठपति जज और माई प्रान्त तथा शिवदेव आदि दानी एवं निर्माताओं का उल्लेख पाया जाता है।

... लेख नं० ३९ म चन्द्रकीर्ति की मूर्ति स्थापित करने का जिक्र है। मालूम होता है कि लगेगी। हाँ, ... आचार्य थे।

रहे हैं। बाहर क धर्मप्रेमी ... लगता है कि देवगढ़ का अपर नाम 'लच्छगिरि' भी था।

चाहिये। परमानन्दजी बरैया, ललि... लेख मिलता है।

जीर्णोद्धार के लिये बाहर के उदार दानी म... जाता है।

मरम्मत का कार्य आशुगति से चलना चाहिये। ... मन्दिर ...

चूने-गारे का अंश लेशमात्र भी नहीं है। यही कारण है कि लगभग ८०० वर्ष पुराने ये सब मन्दिर अपनी लम्बी आयु को निरन्तराय काटते जा रहे हैं। हाँ, कुछ मन्दिर पूर्व ही धराशायी हो गये हैं अवश्य। यहाँ पर जहाँ-तहाँ उपलब्ध सैकड़ों मूर्तियाँ ही इस बात का ज्वलन्त उदाहरण हैं।

अब देवगढ़ की मूर्त्तियों के सम्बन्ध में दो शब्द कह देना आवश्यक है। यहाँ पर मन्दिर नं० १२ म विराजमान शान्तिनाथजी की १२ फीटवाली खड्गासन मूर्त्ति ही सबसे बड़ी है। ४ ५ फीट की मूर्त्तियाँ कई हैं। १० फीट की भी तीन मूर्त्तियाँ हैं। पार्श्वनाथ की मूर्त्ति क मस्तक पर प्रचलित पद्धति के अनुसार फण न बना कर मूर्त्ति क दोनों बगल में विशालकाय दो सर्प बना दिये गये हैं (मन्दिर नं० ६ का परिचय देखें)। प्रथम तीर्थङ्कर ऋषभदेव, की मूर्त्ति में जटाएँ बना दी गई हैं। (यह मूर्त्ति सेठ पद्मचन्दजी के द्वारा बनवाये गये कोट क अन्दर रखी हुई है।) यहाँ पर तीर्थङ्कर, बाहुबली, यक्ष, यक्षी, द्वारपालक आदि देव देवियों की मूर्त्तियों के अतिरिक्त मुनि, अर्जिका, श्रावक, श्राविका आदि की मूर्त्तियाँ भी मिलती हैं। यहीं उपर्युक्त मन्दिरों म कहीं ऐसी भी मूर्त्तियाँ हैं, जिनमें एक स्त्री और एक पुरुष अपनी गोद में एक-एक बच्चा लिये वृक्ष के नीचे पास पास खड़े हैं। इन मूर्त्तियों क सम्बन्ध में श्रीयुत दयाराम साहनी, एम० ए० का कहना है कि ये बच्चे अवसर्पिणी के सुषम सुषम समय की प्रसन्न जोड़ियाँ हैं, और जिसके नीचे स्त्री पुरुष खड़े हैं, वह वृक्ष कल्पद्रुम है, जिससे उस जमाने में मनुष्यवर्ग की सभी इच्छायें पूर्ण होती थीं। मन्दिर नं० १२ के सामने विराजमान बाहुबली की मूर्त्ति में जो विशिष्टता दृष्टिगत होती है, उसका उल्लेख ऊपर कर चुका हूँ। विशेष महत्त्व यहाँ का उन २० मूर्त्तियों को दिया जाता है जो यक्षियों की २४ मूर्त्तियों में स

जैन आगम मे संवत्सर का मान चार प्रकार का माना गया है।

(१) नाक्षत्र संवत्सर = १२ नाक्षत्र मास = १२ × २७$\frac{२१}{६७}$ दिन = ३२७$\frac{५१}{६७}$ दिन

(२) युगसवत्सर =

(३) प्रमान संवत्सर —

(४) शनि संवत्सर

इनमे से पहले नाक्षत्र सम्वत्सर के १२ भेद हैं। श्रावण, भाद्रपद आदि ... बृहस्पति सभी नक्षत्र समूह को भोग कर पुनः अभिजित् पर आता है तब यह महानाक्षत्र संवत्सर होता है। इसका समय १२ वर्ष का है।

चान्द्रवर्ष = २९$\frac{३२}{६२}$ × १२ = ३५४ + $\frac{१२}{६२}$ दिन, अधिक मास सहित चान्द्रवर्ष = ३८३$\frac{४४}{६२}$ दिन सौरवर्ष = १२ × ३० ... [illegible]।

एक पंचवर्षीय युग मे २४ पर्व होते हैं।

प्रमान संवत्सर के पॉच भेद है :—

(१) सावन (२) सौर (३) चान्द्र (४) बार्हस्पति (५) नाक्षत्र। इनमे से सावन संवत्सर को कर्म-संवत्सर भी कहते हैं। इसके कर्म संवत्सर नाम पड़ने का यह कारण मालूम पड़ता है कि साधारण काम काजी लोग ३६० दिन मे ही अपने वर्ष के कार्य को पूरा करते हैं। इसीसे इस संवत्सर का नाम कर्म संवत्सर पड़ा होगा।

एक चान्द्र संवत्सर मे ३५४$\frac{१२}{६२}$ दिन होते हैं; अतएव एक चान्द्र मास मे $\frac{३५४\frac{१२}{६२}}{१२}$ = २९$\frac{३२}{६२}$ दिन होते हैं और एक चन्द्रमास मे दो पक्ष होते है। इसीलिये २९$\frac{३२}{६२}$ दिन = $\frac{२९\frac{३२}{६२}}{२}$ दिन = २९$\frac{३२}{६२}$ × १५ मुहूर्त = ४४२$\frac{४६}{६२}$ मुहूर्त शुक्ल पक्ष और इतने ही मुहूर्त कृष्ण पक्ष के भी होते हैं। इसी हिसाब से एक तिथि का मान = $\frac{२९\frac{३२}{६२}}{३०}$ दिन = $\frac{६१}{६२}$, दिन = $\frac{६१}{६२}$ × ३० = २९$\frac{३२}{६२}$ मुहूर्त। तिथि के भी दिन और रात्रि के भेद से दो भेद हैं। सौर दिन की अपेक्षा से दिन तिथि और रात्रि तिथि के पॉच-पॉच भेद हैं। उनका क्रम इस प्रकार है।

(१) नन्दा (२) भद्रा (३) जया (४) तुका (५) पूर्णा। और रात्रि तिथि के ये भेद हैं (१) अग्रावर्ती (२) भोगवर्ती ( यासोमतो ) (४) सर्वसिद्धा (५) शुभनामनी।

जैन ज्योतिष की गणना से एक वर्ष मे ५ ऋतुएँ होती हैं (१) वर्षा (२) शरद् (३) शिशिर (४) वसन्त (५) ग्रीष्म। ये ऋतुएँ भी चान्द्र और सौर दोनों ही प्रकार की होती हैं। जैन ग्रन्थों के उत्तरायण और दक्षिणायन का विचार भी प्राचीन तथा अर्वाचीन हिन्दू ज्योतिष ग्रन्थो से भिन्न है। सूर्य प्रज्ञप्ति मे अयन का विचार भी इस प्रकार लिखा है :

सावण बहुल पडिवए बालवकरणेअभिजिन्नक्खत्ते।
सव्वत्थ पडमसमये जुअस्स आदि वियाणाहि॥

तत्र उत्तर यण कुर्वन् सूय सर्वदैव अभिजा नक्षत्रेण सह योगमुपागच्छति। दक्षिणायन कुर्वन् पुष्येणेति च।

अर्थात् श्रावण वदी प्रतिपद् बालवकरण, अभिजित नक्षत्र में दक्षिणायन प्रारम्भ होता है। यह युग का पहला दक्षिणायन है। एक युग के शेष अयनों का वर्णन इस प्रकार है --

प्रथमा बहुल पडिवए बिइया बहुलस्स तेरसीदिवसे।
सुद्धस्स य दसमीए बहुलस्स य सत्तमीए उ ॥
सुद्धस्से चउत्थीए पवत्तये पचमी उ आउट्टी।
एया आवुट्टीयो सव्वाओ सावणे मासे।
बहुलस्स सत्तमीए पडमा सुद्धस्स तो चउत्थीए।
बहुलस्स य पडिवए बहुलस्स य तेरसी दिवसे॥
सुद्धस्स य दसमीए पवत्तए पचमी आउट्टी।
एता आउट्टीओ सव्वाओ माहमासम्मि।

अत एक युग में अयन इस प्रकार के होंगे—

| सूर्य प्रज्ञप्ति के अनुसार अयनवृत्ति | | | | वेदाङ्गज्योतिष के अनुसार अयनवृत्ति | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अयन | मास और पक्ष | तिथि | नक्षत्र | अयन | मास और पक्ष | तिथि | नक्षत्र |
| दक्षिणायन | श्रावण कृष्ण | प्रतिपत् | अभिजित | उत्तरायण | माघ शुक्ल | प्रतिपत् | धनिष्ठा |
| उत्तरायण | माघ कृष्ण | सप्तमी | हस्त | दक्षिणायन | श्रावण शुक्ल | सप्तमी | चित्रा |
| दक्षिणायन | श्रावण कृष्ण | त्रयोदशी | मृगशिर | उत्तरायण | माघ शुक्ल | त्रयोदशी | आर्द्रा |
| उत्तरायण | माघ शुक्ल | चतुर्थी | शतभिष | दक्षिणायन | श्रावण शुक्ल | चतुर्थी | पूर्वाभाद्रपद |
| दक्षिणायन | श्रावण शुक्ल | दशमी | विशाखा | उत्तरायण | माघ कृष्ण | दशमी | अनुराधा |
| उत्तरायण | माघ कृष्ण | प्रतिपत् | पुष्य | दक्षिणायन | श्रावण शुक्ल | प्रतिपत् | आश्लेषा |
| दक्षिणायन | श्रावण कृष्ण | सप्तमी | रेवती | उत्तरायण | माघ शुक्ल | सप्तमी | अश्विनी |
| उत्तरायण | माघ कृष्ण | त्रयोदशी | मूल | दक्षिणायन | श्रावण शुक्ल | त्रयोदशी | पूर्वाषाढ़ा |
| दक्षिणायन | श्रावण शुक्ल | नवमी | पूर्वाफा० | उत्तरायण | माघ कृष्ण | चतुर्थी | उत्तराफाल्गुनी |
| उत्तरायण | माघ कृष्ण | त्रयोदशी | कृत्तिका | दक्षिणायन | श्रावण कृष्ण | दशमी | रोहिणी |

इस चक्र से भी प्रतीत होता है कि जैन शास्त्रों की अयनवृत्ति हिन्दू ज्योतिष ग्रन्थों से नहीं मिलती है। क्योंकि हिन्दू ज्योतिष ग्रन्थों में सबसे प्राचीन ज्योतिष ग्रन्थ 'वेदाङ्ग

ज्योतिष' है और इसकी अयनप्रवृत्ति जैन प्रक्रिया से भिन्न है; अतएव यह मानना पड़ेगा कि जैन ज्योतिष स्वतन्त्र है। परन्तु बाद मे विकसित नहीं हुआ है और इसीसे यह पिछड़ गया है।

पर्व और तिथियों मे नक्षत्र लाने का जैन ज्योतिष का प्रकार यह है

नक्षत्राणां परावर्ते चन्द्रिसम्बन्धिनामथ।
ब्रूमहे प्रत्यहोरात्रं सूर्यसम्बन्धिनामपि॥
भवत्यभिजिदारम्भो युगस्यप्रथमक्षणे।
अस्य पूर्वोक्ता शीतांशु भोगकालादनन्तरम्॥
श्रावणं स्यात्तस्य चेन्दुभोगकालनतिक्रमे।
एतिदेत्येवमादीनि ज्ञेयानि निखिलान्यपि॥
अथेन्दुना भुज्यमानमहोरात्रे विवक्षते।
इष्टे तिथौ च नक्षत्रं ज्ञातुं करणमुच्यते॥ इत्यादि

काल लोक प्रकाश पृ० ११४।

अर्थात् युगादि में अभिजित् नक्षत्र होता है। चन्द्रमा अभिजित् को भोग कर श्रवण से शुरु होता है और अग्रिम प्रतिपत् को मघा नक्षत्र पर आता है। इस प्रकार से सम्पूर्ण पर्व और तिथियों में नक्षत्र लाने चाहिये। इसके गणित का नियम इस प्रकार है—पर्व की संख्या को १५ से गुणा कर गत तिथि संख्या को जोड़कर जो हो उसमे २ घटा कर शेष मे ८२ का भाग देने से जो शेष रहे उसमे २७ का भाग देने पर जो शेष आवे, उतनी ही संख्या वाला नक्षत्र होता है, परन्तु नक्षत्र गणना कृत्तिका से लेनी चाहिये।

## दैनिक ग्रहों के नक्षत्रों का क्रम

चन्द्र गगन-खण्ड = १७६८
रवि गगन-खण्ड = १८३०
नक्षत्र गगन-खण्ड = १८३५
} ये गमन करने के कलात्मक टुकड़े है।

अभिजित् का मान ६३० गगन-खण्ड, जघन्य नक्षत्रो का १८०५ गगन-खण्ड, मध्यम नक्षत्रों के २०१० गगन-खण्ड, उत्तम नक्षत्रों के ३०१५ गगन-खण्ड है। यह नक्षत्रों की कलात्मक मर्यादा का मान है। इस पर से चन्द्रमा के प्रत्येक नक्षत्र का मान इस प्रकार होगा—

(१८३५—१७६८)=६७ चन्द्रमा की कलात्मक स्वतंत्र गति है। इस गति का चन्द्रमा की मर्यादा मे भाग देने से दैनिक नक्षत्र अथवा चन्द्रमा के नक्षत्र का मान होगा।

६ राशि मे सूर्य हो तो धन तथा मेषादि ६ राशि मे सूर्य हो तो ऋण होता है। इस चर का मध्यम रवि की विकला मे संस्कार करने से रवि स्पष्ट होता है और चर को २ से गुणा कर ९ का भाग देने से जो लब्ध आवे, उसका देशान्तर संस्कृतमध्यम चन्द्रमा की विकला में संस्कार करने से चन्द्रमा स्पष्ट होता है। चन्द्रमा के फल मे देशान्तर, भुजान्तर, चरान्तर ये तीन संस्कार किये जाते हैं तब चन्द्रमा स्पष्ट होता है। इसी मान्यता के अनुसार अन्य बुधादिक ग्रहो का भी साधन किया जाता है। इस प्रकार से संक्षेप मे पञ्चाङ्ग प्रणाली पर प्रकाश डाला गया है। कभी अवकाश मिलने पर ग्रह और नक्षत्रों के स्पष्टीकरण की प्रक्रिया को भी पाठकों के सामने रखूँगा।

# श्रवणबेल्गोल के शिलालेखों में भौगोलिक नाम

[ले० श्रीयुत बा० कामता प्रसाद जैन, एम० आर० ए० एस० ]

(क्रमागत)

दिल्लि—१४१ सम्भवतः भारत की राजधानी दिल्ली का द्योतक है। दिल्ली का प्राचीन नाम इन्द्रप्रस्थ है। यह पाण्डवों की राजधानी थी। यहाँ के अन्तिम हिन्दू राजा पृथ्वीराज चौहान थे। मुसलमानों ने दिल्ली को कई दफे लूटा था और मन्दिरों एवं मूर्तियों को नष्ट किया था। कुतुबमीनार के पास जो मस्जिद बनी हुई है, वह २७ हिन्दू व जैनमन्दिरों को तोड़ कर बनाई गई थी। (इम्पीरियल गैजेटियर ऑव इण्डिया २।१२६) आज भी वहाँ खण्डित जिनमूर्तियाँ पड़ी हुई हैं।*

दोरसमुद्र (द्वारावती)—४५, ५३, ५६, ९०, १२४, १४४, ३६०, ४८६, ४९७ इत्यादि। होय्सल नरेशों की राजधानी थी। होय्सल राजवंश के प्रतापी राजा विष्णुवर्द्धन ने दोरसमुद्र में राजधानी स्थापित की थी। वह स्वयं और उनकी महारानी सान्तलदेवी जैनधर्म के उपासक थे। यद्यपि उपरान्त विष्णुवर्द्धन वैष्णव हो गये थे परन्तु फिर भी वह जैनों को दान देते रहे थे। उनकी रानी अन्त समय तक जैनी रही थी। उन्होंने अनेक सुंदर जिनमन्दिर और मूर्त्तियाँ निर्माण कराई थीं। निस्सन्देह दोरसमुद्र जैनधर्म का मुख्य केन्द्र था। वहाँ राजा और प्रजा दोनों ने मिलकर जैनधर्म को उन्नत बनाया था। विष्णुवर्द्धन के मुख्य सेनापति दण्डनायक गङ्गराज थे। वह द्वारासमुद्र में रहते थे और जैनधर्म के स्तंभ थे। उन्होंने इतने अधिक जिनमन्दिर बनवाये और पुरानों का जीर्णोद्धार कराया कि समूचा गङ्गवाडि प्रदेश, जिस पर वह शासन करते थे, कोपण तीर्थ की तरह चमक उठा। दोरसमुद्र में भी उन्होंने जिनमन्दिर बनवाया था। उनके पुत्र बोप्पन भी सेनापति थे। उन्होंने अपने पिता की स्मृति में 'द्रोहघरट्टजिनालय' नामक एक मनोहर मन्दिर दोरसमुद्र में बनवाया था और उसमें पार्श्वनाथ भगवान् की मनोज्ञ प्रतिमा विराजमान की थी। उस समय विष्णुवर्द्धन नरेश एक शत्रु पर विजय पाकर उस मन्दिर में दर्शन करने आये। उन्होंने अपनी 'विजय' के उपलक्ष में भगवान का नाम 'विजय पार्श्व' रक्खा और उसी समय जो उनके पुत्र

---

* हाल ही में—ता० २९-८-३१ [illegible] जब मैं देहली गया था तब श्रीमान् बा० रामकृष्ण जी के साथ कुतुबमीनार देखने गया था। मीनार के पास में लौह स्तम्भ के सामने जो मस्जिद है उसमें खुदी हुई [illegible] खण्डित अवस्था में वर्तमान अनेक जिन मूर्तियों को मैंने स्वयं देखा है। बल्कि इन मूर्तियों के फोटो भेजने के लिये मैं बा० रामकृष्ण जी से कह आया हूँ। फोटो के प्राप्त होने पर भास्कर की किसी आगामी किरण में उन फोटो को मैं अवश्य छाप दूंगा। —के० भुजबली शास्त्री

हुआ था, उसका नाम विजयनरसिंह रक्खा था। विष्णुवर्द्धन के उपरांत भी दोरसमुद्र जैनधर्म का केन्द्र पूर्ववत् रहा था। नारसिंह के प्रमुख सेनापति हुल्ल ने जैनधर्म को उसी तरह प्रभावशाली रक्खा जिस तरह चामुण्डराय और गङ्गराज ने रक्खा था। एक दफा नरसिंह महाराज अपनी रणविजय यात्रा से लौटते हुए श्रवणबेल्गोल पधारे थे। वह विन्ध्यगिरि पर्वत पर गये और वहाँ गोम्मटेश्वर के दर्शन करके कृतार्थ हुए। सेनापति हुल्ल ने वहाँ पर उस समय एक चतुर्विंशति तीर्थंकर जिनालय बनवाया था। महाराज नरसिंह ने उसके भी दर्शन किये और स्नेहपूर्वक उसका नाम 'भव्यचूडामणि' रक्खा। सेनापति हुल्ल स्वयं 'सम्यक्त्वचूडामणि' कहलाते थे। सम्राट् ने मंदिर के खर्च के लिये सवणेरु नामक ग्राम भी भेंट किया था। उपरान्त वीरवल्लालदेव (द्वितीय) के समय में भी दोरसमुद्र में जैनधर्म का सितारा चमकता रहा था। महाराज वल्लालदेव स्वयं जैनधर्म के संरक्षक थे। इन महाराज के राजश्रेष्ठी का नाम संभवत देवसेट्टि था। देवसेट्टि ने एक जिनालय दोरसमुद्र में बनवाया, और उसका नाम 'वीरवल्लालजिनालय' रक्खा। देवसेट्टि की प्रार्थना पर वल्लालराज ने उस मंदिर के लिये कई ग्राम भेंट किये थे। दोरसमुद्र में एक समय राज्यमान्य गुरु, वादीभसिंह, तार्किकचक्रवर्ती श्रीपाल त्रैविद्यदेव विशेष प्रख्यात थे। जनता में उनकी महती प्रतिष्ठा थी। उनके शिष्य दोरसमुद्र के प्रमुख व्यापारी सर्वश्री मारिसेट्टि, कामिसेट्टि, भरतसेट्टि और राजसेट्टि भी लोकमान्य पुरुष थे। उन्होंने अन्य व्यापारियों को साथ लेकर दोरसमुद्र में 'नगरजिनालय' नामक एक उत्तुंग मंदिर निर्मापित कराया और उसमें 'अभिनवशान्तिनाथ' भगवान् की प्रतिमा विराजमान की! राजसेट्टि प्रतापचक्रवर्ती वीर वल्लालदेव के पास यह शुभसमाचार लेकर गये। सम्राट् सुनते ही भगवान् के दर्शन करने के लिये चल पड़े। वह शान्तिनाथ भगवान् की अष्टप्रकारी पूजा देख कर बहुत प्रसन्न हुए। वह और भी आनन्दित हुए जब उन्होंने देखा कि उस मंदिर में सत्पात्रों को आहारदान देने का भी प्रबन्ध है। उस समय ग्रामवासियों की प्रार्थना स्वीकार कर सम्राट् ने दो ग्राम गुरु वज्रनन्दी को मंदिर के जीर्णोद्धार, पूजन और आहारदान के लिए दिये। पहले यहाँ दोरसमुद्र में नृप विष्णुवर्द्धन के संधिविग्रहक मंत्री पुनीष भी जैनधर्म के अनन्य पोषक थे। उन्होंने दोरसमुद्र के वस्तिहल्लि नामक भाग में एक पार्श्वनाथ जिनालय बनवाया था। उनकी पत्नी जकियव्वे ने भी एक जिनालय निर्माण कराया था, जिसकी पूजा, जीर्णोद्धार और दानशाला के लिए पुनीष ने दो ग्राम भेंट किये थे। सेनापति विष्णु ने वहाँ एक विष्णुवर्द्धन जिनालय बनवाया था। सम्राट् नरसिंह तृतीय भी जिनेन्द्रभक्त थे। एक दफा वह सेनापति बोप्प द्वारा निर्मित विजय पार्श्वबस्ति में आए और दर्शन किये। मंदिर का जीर्णोद्धार कराया। अपने गुरु माघनन्दी को उन्होंने भूमिदान दिया, जिससे 'त्रिकूट-रत्नत्रय-शान्तिनाथ-जिनालय' का खर्च चले। इस

प्रकार द्वारसमुद्र में राज्याश्रय को प्राप्त हुआ जैनधर्म विशेष उन्नतिशील था। लोगों की रुचि स्वत ही धर्म की ओर जा रही थी। दोरसमुद्र महाभाग्यशाली था कि वहाँ निरंतर महाज्ञानी ध्यानी मुनिराज विद्यमान रहते थे। वे जनता को सन्मार्ग दिखाते थे। अन्त में सल्लेखनाव्रत से ऐहिकलीला समाप्त करके अपना नाम अमर कर जाते थे। सन् १२७४ ई० में मुनि बालचन्द्र पण्डितदेव दोरसमुद्र में खूब प्रसिद्ध थे। वह देशीयगण, इंगुलेश्वर बलि और श्रीसमुदाय के साधुरत्न थे। वह महान् विद्वान् थे—सारचतुष्टय पर उन्होंने टीका रची थी। श्रीनेमिचन्द्र भट्टारक उनके दीक्षागुरु थे। एक दिन उनके सम्मुख चतुर्वर्ण संघ इकट्ठा हुआ, जिसको लक्ष्य करके उन्होंने कहा 'आज दो पहर को मैं समाधि धारण करूँगा। आप सब लोगों को धर्मलाभ हो, यही भावना है। आप लोग मुझे क्षमा करें।" उन्होंने सन्यास धारण किया—उसके नियम पाले—पल्यङ्कासन से णमोकार मंत्र का स्मरण करते हुए शरीर का प्रशंसनीय उत्सर्ग किया। इस पुण्य अवसर पर दोरसमुद्र के भव्य पुरुषों ने खूब उत्सव मनाया व्रतनियम ग्रहण किये और अपने गुरु की स्मृति में उनकी एन पंचपरमेष्ठियों की मूर्तियाँ निर्माण करा—पुण्यबंध किया। इस घटना के पाँच वर्ष बाद सन् १२७९ में अभयचन्द्र सिद्धान्तदेव का समाधिमरण दोरसमुद्र में हुआ। यह मुनिराज एक बड़े तर्कवादी थे। इन्होंने प्रमाणद्वयी के अनुसार छंद, न्याय, शब्द व्याकरण सिद्धान्तादि शास्त्र को प्रतिपादा था। अपना मरण समय जान करके इन्होंने निर्भीकता से समाधिमरण किया। दोरसमुद्र के जैननागरिकों ने इनकी स्मृति में भी निषधि बनवाई। इसी तरह सन् १३०० में दोरसमुद्र में श्रीरामचन्द्र मलधारिदेव का सन्यास मरण हुआ था। (विशेष के लिये प्रो० सालेतोर की "मेडियेविल जैनीज्म" पुस्तक देखो) निस्सन्देह दोरसमुद्र उस समय एक विशेष समृद्धिशाली नगर था। शिलालेखों में उसका उल्लेख 'द्वारावतीपुरवर' रूप में ठीक ही हुआ है—वह यादवों की द्वारिका की सानी रखती थी। किन्तु आज होय्सल नरेशों की राजधानी धराशायी हुई अपने खण्डहरों में गतविभूति-वैभव को याद करके अट्टहास कर रही है। मैसूर रियासत के हासन जिले में हलेबीडु नामक स्थान ही प्राचीन दोरसमुद्र है। जो स्थान एक समय जैनियों के ७२० मंदिरों मूर्तियों और दानशालाओं से हराभरा था, वहाँ आज एक परकोटे के भीतर तीन मंदिर निःशेष हैं। उस परकोटे में अगणित जीर्ण और खण्डित मूर्तियाँ और शिल्पकीर्तियाँ बिखरीं पड़ी हैं। दोरसमुद्र की यह दशा मुसलमानों के हाथ से हुई—होय्सल नरेश उनके आक्रमण को रोक न सके। इसे कहते हैं कालचक्र— दिननके फेर से सुमेरु होत माटी को।'

धर्मस्थल, ४३३,—सन् १८१० में धर्मस्थल के कुमार हेग्गडे ने आकर मैसूर नरेश कृष्णराज वोडेयर को एक सनद दिखाई जिसके अनुसार बेल्गुल के लिए भूमिदान स्वीकृत

हुआ। यहाँ का हेग्गडेवंश प्राचीनकाल से जैनधर्म का रक्षक रहा है। धर्मस्थल मंगलूर से ३७ मील है।

धवलसरोवर या धवलसर—५४, १०८—श्रवणबेलगोल का अपर नाम है।

धारा नगरी—५७, १३८—परमारवंशी राजा भोज की राजधानी मालवदेश की धारा अभिप्रेत है। होय्सल नरेश एरेयङ्ग ने धारा को जीता था। (मालव मण्डलेश्वरपुरी धारामधात्रीन क्षणात्) धारा में जब परमारवंश के राजाओं का राज्य ९वीं से १२वीं शताब्दि तक था, तब जैनधर्म का बाहुल्य वहाँ था। परमार राजाओं से भी जैनमुनियों और जैन-कवियों ने सम्मान प्राप्त किया था। नृप मुञ्ज वाक्पतिराज द्वितीय ने श्रीमहासेन सूरि का आदर किया था। किन्तु राजा भोज इस वंश के प्रमुख नरेश थे। वह श्रीप्रभाचन्द्राचार्य की प्रतिभा से प्रभावित हुए थे और उनके चरणों में शीश नमाया था। नृप भोज स्वयं विद्वान थे। उन्हें धर्मसंवाद सुनने में रस आता था। एक दफा उनके दरबार में भी शान्तिसेन नामक जैनाचार्य पहुँचे। उन्होंने उन सब अजैन विद्वानों को शास्त्रार्थ में पराजित किया, जो पं० अम्बरसेन से सफल वाद करने की शेखी मारते थे। जैनकवि धनपाल राजा भोज की सभा के एक रत्न थे। उन्होंने राजा भोज के हृदय पर अहिंसाधर्म का महत्व अङ्कित किया था। कवि धनंजय, आचार्य नेमिचन्द्र और नयनन्दी भी उन्हीं के राज्यकाल में धारा को सुशोभित करते थे।

परमार राजाओं में नरवर्म देव भी जैनधर्म के आश्रयदाता थे। भोज की तरह उन्हें भी धर्मसंवाद सुनने का शौक था। जैनाचार्य रत्नदेव ने एक शैव गुरु को वाद में परास्त करके राजा को प्रसन्न किया था। राजा विंध्यवर्म ने जैन पण्डित आशाधर का सम्मान किया था। कविवर आशाधरजी धारा में बहुत दिनों तक रहे थे। उनके समय में यहाँ जैन पण्डितों की अच्छी गोष्ठी थी। (देखो, भारत के प्राचीन राजवंश,' भा० १ पृ० १००—१२१ व 'संक्षिप्त जैन इतिहास, भाग २, खण्ड २, पृ० १५२—१६०)।

—क्रमशः

# गोम्मट शब्द की व्याख्या की सामग्री

[ ले०—श्रीयुत प्रो० ए० एन० उपाध्ये, एम० ए०, डी० लिट् ]

गोम्मट शब्द जो कि श्रवणबेल्गोल, कारकल और वेणूर की गगनचुम्बी मूर्त्तियों के प्रख्यात नाम गोमटेश्वर में गर्भित है तथा जो प्राकृत के ग्रन्थ 'गोम्मटसार' के नाम में उपस्थित है, एक गम्भीर वाद विवाद का विषय रहा है। मुझे विश्वास है कि गोम्मटसार की कुछ गाथाओं में कुछ ऐसे शब्दों का प्रयोग हुआ है, जिनका अर्थ प्रायः ठीक ठीक नहीं समझा गया है। इन शब्दों का अर्थ स्पष्ट तथा ठीक रूप से समझने पर ही इस विवाद का निर्णय किया जा सकता है। मैं यहाँ आलोचनात्मक तथा ऐतिहासिक टिप्पणियों के सहित ऐसे स्थलों का अनुवाद उपस्थित करता हूँ। *

जीवकाण्ड गाथा नं० ७३३

अज्जज्जसेणगुणगणसमूहसंधारिअजियसेणगुरू।
भुवणगुरू जस्स गुरू सो राओ गोम्मटो जयउ॥

"जय हो गोम्मटराय की, जिनके शिक्षा गुरु अजितसेन, जो कि जगद्गुरु हैं तथा मान्यवर गुरु आर्यसेन के सत्य आचरण तथा धार्मिक परम्परा के सहायक हैं।"

नोट—गण तथा समूह दोनों शब्दों का बार बार प्रयोग मुझे सम्यग्ज्ञानचन्द्रिका का अनुसरण करने पर बाध्य करता है। इसमें गण से तात्पर्य जैन मुनियों का एक समुदाय अथवा श्रेणी है। सम्भवतः गाथा का मतलब है कि अजितसेन न आर्यसेन के सब गुण ही उपस्थित नहीं थे वरन वह गण के सहायक भी थे। चामुण्डराय बहुधा केवल 'राय' शब्द से सम्बोधित किये गये हैं। यह एक उपाधि थी, जो उनकी दानशीलता की मान्यता के लिए राजमल्ल ने प्रदान की थी। गोम्मट एक वैयक्तिक नाम है तथा 'राय' चामुण्डराय की एक उपाधि है। हम यहाँ निम्नांकित बातें मिलती हैं।

---

* इस निबंध में निम्नलिखित ग्रन्थ तथा टीकाओं का उपयोग हुआ है—

१ गोम्मटसार जीवकाण्ड खूबचन्द्रकृत भाषा-टीका सहित। रायचन्द्र जैन शास्त्रमाला (RJS) बंबई १९१६।

२ गोम्मटसार कर्मकाण्ड मनोहरलालकृत भाषा-टीका सहित (RJS) बम्बई १९२०।

३ गोम्मटसार की संस्कृत टीकायें—जीवतत्त्वप्रदीपिका (JP) और मंदप्रबोधिका तथा टोडरमलकृत सम्यग्ज्ञानचन्द्रिका (SC) भाषा-टीका।

४ गोम्मटसार जीवकाण्ड अंग्रेजी अनुवाद—जिनामाम जैन (SBJ) भाग ५ सन् १९२७।

५ गोम्मटसार कर्मकाण्ड अंग्रेजी अनुवाद—जिनामाम तथा ब्रह्मचारी शीतलप्रसादकृत (SBJ) भाग ६ १ सन् १९२७ तथा १९२९।

आर्य्यसेन प्राचीन समय के एक गुणवान गुरु थे, सम्भवतः सेन गण के। अजितसेन मे उनके ही समान गुण थे और वह सेन गण के एक सहायक थे। अजितसेन का वहुत सम्मान था, क्योंकि वह जगद्गुरु कहे गये हैं और चामुण्डराय उपनाम गोम्मटराय अजितसेन के एक शिष्य थे।

कर्म्मकाण्ड गाथा नं० ९६५ :

गोम्मटसंगहसुत्तं गोम्मटदेवेण गोम्मट रइयं।
कम्माण णिज्जरट्ठं तच्चट्ठवधारणट्ठं च ॥

"यह गोम्मटसंग्रह नाम का ग्रन्थ ( सूत्र ) एक आकर्षक ढंग ( गोम्मटं ) पर वर्द्धमान महावीर द्वारा कर्मों के विनाश तथा वास्तविकता तथा नियमों की पुष्टि की महत्ता दिखाने के लिए निर्माण किया गया है।

नोट :—सूत्र शब्द ग्रन्थ की पवित्रता तथा ग्रन्थकार के अधिकार का सूचक है। 'गोम्मट-संग्रह' ग्रन्थ का नाम है और अधिकतर यह 'गोम्मटसार' कहलाता है। 'सार' और 'संग्रह' समानार्थी शब्द हैं। जीवतत्त्वप्रदीपिका इस कृति का नाम 'गोम्मट-सार-संग्रह-सूत्रम्' देती है। समस्त जैन विद्वानों तथा लेखकों का विश्वास है कि जैनों के वर्तमान धर्मग्रन्थ स्वयं महावीर स्वामी की वाणी हैं। इसीलिये जीवतत्त्वप्रदीपिका मे लिखा है : 'गोम्मटदेवेन श्रीवर्द्धमान-देवेन'। गोम्मट चामुण्डराय का नाम है, जो साधारणतः तीर्थंकरों और विशेषतः श्रीमहावीर के भक्त थे। इस कारण श्रीमहावीर (अथवा तीर्थंकर, देखिये गाथा नं० ९६८) 'गोम्मटस्य देवः' नाम से सम्वोधित किए जा सकते हैं। इसके अतिरिक्त ग्रन्थकार इसे तीर्थंकरों की कृति ठहराकर अपनी नम्रता प्रकट करता है। 'गोम्मटं' को हम 'सुत्तम्' का विशेषण कह सकते हैं अथवा जीवतत्त्वप्रदीपिका की तरह उसे क्रियाविशेषण मान सकते हैं। जीवतत्त्व-प्रदीपिका के अनुसार 'गोम्मटम्'='नय-प्रमाण-विषयम्', 'नय व प्रमाण विषय-सम्वन्धी' अथवा दूसरे शब्दों मे 'अधिकारपूर्ण तथा आकर्षक रूप से।' इसे विशेषण मानने पर इसका अर्थ होगा 'यह आकर्षक ग्रंथ गोम्मट-संग्रह।' मराठी मे गोम्मट शब्द का अर्थ है 'सुन्दर', 'सुहावनी', 'आकर्षक' इत्यादि। गोम्मट शब्द का भिन्न-भिन्न अर्थ सहित वार वार प्रयोग मुझे तो केवल गोम्मट उपनाम चामुण्डराय की प्रशंसा का एक ढंग प्रतीत होता है। जिनसेन ने भी वीरसेन के प्रति ऐसा ही किया है। इस नाम से भी श्री-महावीरजी सम्वोधित होते हैं। पद इस प्रकार है।

भूयादावीरसेनस्य, वीरसेनस्य शासनम्।
शासनं वीरसेनस्य वीरसेनकुशेशयम् ॥

इसके स्पष्ट अनुवाद की अभी तक कमी है।

कर्मकाण्ड गाथा न० ९६६

जम्हि गुणा विस्संता गणहरदेवादिइड्ढिपत्ताण ।
सो अजियसेणणाहो जस्स गुरू जयउ सो राओ ॥

'जय हो उस राय (चामुण्डराय) की, जिसके गुरु अजितसेन नाथ हैं जो कि गणधरदेव तथा अन्य असाधारण शक्तिधारियों के गुणों से विभूषित हैं।"

नोट —अजितसेन को गणधरों की कोटि में रक्खा गया है। गणधर खास तीर्थंकरों के शिष्य माने गये हैं, ऋद्धि से तात्पर्य उन कुछ अद्भुत तथा असाधारण शक्तियों से हैं, जो तप द्वारा उत्पन्न की जाती हैं। यह आठ प्रकार की है, बुद्धि, क्रिया विक्रिया, तप बल, औषधि, रस, तथा क्षेत्र। सक्षेप में इसका अर्थ है कि साधु अजितसेन ने तप द्वारा महती शक्तियाँ प्राप्त की थीं।

कर्मकाण्ड गाथा न० ९६७

सिद्धं तुदयतडुग्गयणिम्मलवरणेमिचन्दकरकलिया ।
गुणरयणभूसणबुहिमइवेला भरउ भुवणयलं ॥

"सिद्धान्त (जैन धर्मशास्त्र) रूपी पूर्वीय पर्वतों से उदय होते हुए श्रीनेमिचन्द्ररूपी दीप्तिमान पूर्ण (=वर) चन्द्र की किरणों द्वारा उत्पन्न किया हुआ ज्ञान सागर का ज्वारभाटा गुण रत्न भूषण (चामुण्डराय का उपनाम, अर्थ है गुणरूपी रत्नों का भूषण) पृथ्वी के धरातल को जलमग्न कर दे।"

नोट —जिस प्रकार कि समुद्र का ज्वारभाटा, जिसमें अनेक रत्न होते हैं पूर्णचन्द्र द्वारा जो कि पूर्वीय पर्वतों से उदय होता है उत्पन्न होता है और पृथ्वी को जलमग्न कर देता है, उसी प्रकार ग्रथकार चाहता है कि चामुण्डराय का, जिस 'गुणरत्न भूषण' की उपाधि प्राप्त हुई है ज्ञान, सिद्धान्तज्ञानी श्रीनेमिचन्द्र द्वारा 'पोषित' (पुष्ट) होता हुआ समस्त ससार मे प्रसरित हो जाय। पद श्लेष से परिपूर्ण है और इसलिए दुर्बोध है परन्तु अर्थ स्पष्ट है। हिन्दी अनुवाद के अनुसार, 'नेमिचन्द्र' चामुण्डराय द्वारा स्थापित नेमिनाथ की मूर्त्ति से तात्पर्य है। (देखिये गाथा ९६८)।

गोम्मटसंगहसुत्तं गोम्मटसिहरुवरि गोम्मटजिणो य ।
गोम्मटरायविणिम्मियदक्खिणकुक्कडजिणो जयउ ॥

"जय हो धर्मशास्त्र गोम्मटसग्रह (गोम्मटसार) की, व सुन्दर पर्वत पर विराजमान गोम्मट जिन (जैन तीर्थंकर श्रीनेमिनाथ की मूर्त्ति जो चामुण्डराय द्वारा निर्माण कराये हुए मंदिर में उपस्थित है) की तथा चामुण्डराय द्वारा स्थापित दक्षिण के कुक्कट जिन की मूर्त्ति की।

नोट :—यह एक महत्त्वपूर्ण गाथा है और बड़े ध्यानपूर्वक व्याख्या के योग्य है। प्रथम ग्रन्थकार इस ग्रन्थ गोम्मटसार की जय का इच्छुक है. दूसरे वह गोम्मट पर्वत पर विराजमान गोम्मट जिनके प्रति आदर प्रकट करता है। प्रारम्भिक विद्वानों ने समझा कि इसमें श्रवणबेलगोल की गोम्मटेश्वर की मूर्त्ति का विवरण है परन्तु उनका किया हुआ अनुवाद निम्नलिखित कारणों से अशुद्ध है। जीवतत्त्व-प्रदीपिका की संस्कृत टीका के अनुसार गोम्मट जिन का तात्पर्य्य श्रीनेमिनाथ की मूर्त्ति से है, (जो एक हाथ ऊँची है तथा इन्द्र-नील-मणि की बनी हुई है और चामुण्डराय द्वारा निर्मापित मंदिर मे विराजमान है।) इसके अतिरिक्त बाहुबली की मूर्त्ति की दूसरी पंक्ति मे पृथक् वर्णन है। हम ऊपर देख चुके हैं कि हमारे ग्रंथकार ने गोम्मटदेव व जिन का किस अर्थ मे प्रयोग किया है। जीवतत्त्व-प्रदीपिका में दिये हुए अनुवाद में कोई असम्भव बात नहीं है इसलिए गोम्मटजिन का अर्थ है गोम्मट का मूर्त्ति, जो कि गोम्मट चामुण्डराय ने अपने बनवाये हुए मदिर मे स्थापित की थी। यह मंदिर श्रवणबेलगोल मे चन्द्रगिरि पर स्थित विख्यात चामुण्डराय बस्ति ही है। (देखिये गाथा ९७१)। जीवतत्त्व-प्रदीपिका के इस अनुवाद मे सत्यता का आधार दिखाई पड़ता है कि यह नेमिनाथ की एक मूर्त्ति है, जो एक हाथ ऊँची है व इन्द्रनीलमणि की बनी हुई है। सुख-नाशी में गर्भगृह द्वार के आसपास किनारों पर बनी हुई नेमिनाथ की यक्ष व यक्षिणी से यह स्पष्ट हो जाता है कि प्रारम्भ में चामुण्डराय बस्ति में नेमिनाथ की मूर्त्ति उपस्थित थी। आज मंदिर में लगभग ५ फीट ऊँची श्रीनेमिनाथ की प्रतिमा है। इस मूर्त्ति का उस मूर्त्ति से कोई संबंध नही है, जो चामुण्डराय द्वारा स्थापित की गई थी। परन्तु ऐसा प्रतीत होता है कि यह एचण द्वारा उस मंदिर के लिए बनवाई गई थी, जो इसने सन् ११३८ ई० से कुछ समय पूर्व निर्माण कराया था। यह बात कि यह मूर्त्ति श्रीनेमिनाथ की है, मुझे ऐसा अनुमान करने को उद्यत करती है कि मूल इन्द्र-नील-मणि की मूर्त्ति वहां पर न होने के कारण किसीने इस मूर्त्ति को एचण द्वारा निर्मापित किसी दूसरे मदिर से लाकर स्थापित करा दिया है। किसी प्रमाण के उपलब्ध न होने के कारण हमारे लिए यह कहना असम्भव है कि इस मूर्त्ति का क्या हुआ। गोम्मट जिन के अनुवाद के अनुसार 'गोम्मटशिखर' का अर्थ 'एक आकर्षक पर्वत' होता है और यह अर्थ चन्द्रगिरि के अर्थ से असंगत नहीं है। वह पर्वत दोनों में छोटा होने के कारण 'मोहक, आकर्षक' कहा जा सकता है। इस प्रकार दूसरी बार जिनके प्रति सम्मान प्रकट किया गया है, वह श्रीनेमिनाथ की प्रतिमा है, जो चामुण्डराय ने अपने चन्द्रगिरि वाले मंदिर मे स्थापित कराई थी। तीसरे ग्रंथकार दाक्षिण-कुक्कट-जिन की, अर्थात् श्रवणबेलगोल मे विंध्यगिरि स्थित श्रीबाहुबली की विशाल मूर्त्ति की जय का अभिलाषी है। 'दक्षिण' शब्द बेलगोल की मूर्त्ति को पोदनपुर मे भरतजी द्वारा स्थापित बाहुबली की ५२५ धनुष की विशाल पौराणिक मूर्त्ति से भिन्न सिद्ध कर देती है।

कर्मकाण्ड गाथा ९६९

जेण विणिम्मियपडिमावयणं सव्वट्ठसिद्धिदेवेहिं।
सव्वपरमोहिजोगिहिं दिट्ठं सो गोम्मटो जयउ॥

"जय हो गोम्मट (चामुण्डराय) की जिसने प्रतिमा की स्थापना की जिसका मुख सर्वार्थ सिद्धि (सर्वोच्च स्वर्ग) के देवों तथा अवधिज्ञानधारी मुनियों द्वारा भी जो सम्मानपूर्वक देखा जाता हो।"

नोट —यह गाथा केवल ऊपर कथित बाहुबली की मूर्त्ति के वर्णन का जारी रखना मात्र है। रचयिता मुख्यतया बाहुबली की विशाल मूर्त्ति के मुख का वर्णन करता है। जिन महानुभावों ने उसका अवलोकन किया है वही उसकी सुन्दरता समझ सकते हैं। बाहुबली की सुन्दर मूर्त्ति का प्रशान्त मुख इतना आकर्षक तथा प्रभावशाली है कि महान् देवतागण तथा बड़े ज्ञानवान् साधु भी उसकी वन्दना को जाते थे।

कर्मकाण्ड गाथा नं० ९७० ।

वज्जयणं जिणभवणं इसिपभारं सुवण्णकलसं तु।
तिहुवणपडिमाणिक्कं जेण कयं जयउ सो राओ॥

"जय हो (चामुण्ड) राय की जिसने एक जिनमन्दिर निर्माण कराया, जिसका नाम ईषत् प्राग्भार है, जिसकी नींव वज्रमयी है और जिस पर स्वर्ण कलश शोभायमान है और जो तीनों लोकों में अद्वितीय है।"

नोट —ईषत् प्राग्भार मुक्त जीवों का स्थान है। जैन धर्मानुसार यह लोकशिखर पर सिद्ध जीवों का निवास स्थान है। यह वास्तव में एक मधुर नाम है जो कि एक पवित्र भव्य एक मन्दिर का रख सकता है। मुझे विश्वास होता है कि रचयिता चन्द्रगिरि पर स्थित चामुण्डराय वस्ति का वर्णन करता है। मुख्यतः इस कारण कि इसमें एक विख्यात स्वर्णकलश (शिखर) अथवा कलश है। हम वहाँ पर स्वर्णकलश होने की आज आशा नहीं कर सकते, परन्तु सोने के पत्र से जो मढा हुआ होगा वह कलश आज भी चामुण्डराय वस्ति पर विद्यमान है। मन्दिर का आधार बड़ा भारी है और मन्दिर वहाँ पर लगभग एक हजार वर्ष से स्थित है इस कारण हमारे ग्रन्थ का यह कथन कि इसका आधार वज्रमय है—अक्षरशः सत्य है। सम्भवतः हमें नज़रयान करना है। ऐसा प्रतीत होता है कि इसके वास्तविक नाम ईषत् प्राग्भार का स्थान विख्यात चामुण्डराय वस्ति ने ग्रहण किया है।

कर्मकाण्ड गाथा नं० ९७१ ।

जेणुब्भियथंभुवरिमजक्खतिरीटग्गकिरणजलधोया।
सिद्धाण सुद्धपाया सो राओ गोम्मटो जयउ॥

"जय हो गोम्मटराय (चामुण्डराय) की, जिसने सिद्धों के पवित्र चरणों को अपने बनवाये हुए स्तम्भ पर के यक्ष के मुकुट के किरणरूपी जल मे धोया।"

नोट:--यह गाथा वर्णन करती है कि गोम्मटराय ने एक स्तम्भ निर्माण कराया था, जिस पर एक यक्ष बनवाया था। जिसके मुकुट में रत्न जडे हुए थे। मेरी सम्मति में यह श्रवण-वेलगोल के उस त्यागद-ब्रह्मदेव-स्तम्भ का वर्णन है जो दन्तकथाओं के अनुसार चामुण्डराय ने बनवाया था और इसकी पुष्टि एक शिलालेख, जिसका कुछ भाग अब प्रायः नष्ट हो गया है, से होती है। कुछ टीकाकारों के अनुसार यह गाथा एक बड़े ऊँचे स्तम्भ का वर्णन करती है परन्तु त्यागद-ब्रह्म-स्तम्भ इतना ऊँचा नही है।

कर्मकाण्ड गाथा नं० ९७२।

गोम्मटसुत्तल्लिहणे गोम्मटरायेण जा कया देसी।
सो राओ चिरकालं नामेण य वीरमत्तंडी॥

"सदा जय हो (चामुण्ड) राय की जिसने वीरमार्त्तण्डी नाम की देशी (कन्नड-टीका) रची, जब कि गोमट्टसार रचा जा रहा था।"

नोट:—इस गाथा की रचना असंतोषजनक है। जीवतत्त्वप्रदीपिका के अनुसार यह 'वीरमत्तंडो' पढ़ा जाता है क्योंकि वहाँ इसे 'राओ' का विशेषण कहा है। जीवतत्त्व-प्रदीपिका में 'जा कया देसी' का 'या देशी भाषा कृता' कर लिया गया है। पं० टोडरमल्ल इत्यादि चामुण्डराय की कन्नड-टीका का इसे एक उल्लेख समझते हैं। नरसिंहाचार्य्य के अनुसार चामुण्डराय ने ऐसी कोई रचना नही की है। इसका अर्थ केवल यह होता है कि इस ग्रंथ की कोई हस्तलिपि अभी तक प्रकाश मे नही आई है। जीवतत्त्वप्रदीपिका की प्रथम गाथा स्पष्ट रूप में कहती है कि इसका आधार एक कन्नड-टीका पर है। हमारे पास इस कथन के लिए कोई प्रमाण नही है कि यह चामुण्डराय की कृति है। हमें मालूम है कि कन्नड में गोम्मटसार की टीका है, जिसका नाम 'जीवतत्त्वप्रदीपिका' है, जिसे केशववर्णी ने सन् १३५९ ई० मे रचा था। वह अभय सिद्धांतचक्रवर्त्ती के शिष्य थे और धर्मभूषण के आदेशानुसार यह टीका की थी। वीरमार्त्तण्डी, जैसा कि गाथा मे मिलता है, देशी का विशेषण है और यह वृत्ति का नाम है। चामुण्डराय की उपाधि भी वीरमार्त्तण्ड थी, जो उन्होंने नोलम्बा के युद्ध मे अपनी वीरता का दिग्दर्शन कर के प्राप्त की थी। और यह असंगत प्रतीत नहीं होती कि उन्होंने इसका नाम अपनी एक उपाधि के नाम पर रक्खा हो। यदि हमारे देशी शब्द का अर्थ सत्य है तो इसका अर्थ है कि कन्नड जो कि एक द्राविड़ भाषा है एक प्राकृत भाषा के लेखक द्वारा देशी नाम से सम्बोधित की गई है। (यह भावानुवाद है। विवाद्य चर्चाओं के लिये इंडियन् हिस्टारिकल् क्वार्टर्ली, भाग १६, अंक ४ मे छपे हुए अंग्रेजी लेख पढ़ना चाहिए।)

—अनुवादक, नेमिचन्द्र जैन

# जैन महिलाओं की धर्म-सेवा

[ ले०—श्रीयुत त्रिवेणी प्रसाद, बी० ए० ]

जैन धर्म का जन्म हुआ उत्तर भारत में, पर उसकी वृद्धि हुई दक्षिण भारत में। इसमें कोई सन्देह नहीं कि महावीर स्वामी के समय में तथा उनके निर्वाण के बहुत दिनों बाद तक भी वस्तुत उत्तर भारत ही जैन धर्म का केन्द्र रहा, किन्तु दक्षिण भारत में उसके प्रचार के बाद उत्तर भारत पर से उसकी सत्ता घटने लगी और शीघ्र ही दक्षिण जैन मत का केन्द्र समझा जाने लगा। दक्षिण में इस मत के प्राबल्य के कई कारण हैं। इनमें एक विशिष्ट कारण है वहाँ की स्त्रियों का अतिशय धर्म के लिए अमूल्य त्याग।

पुरुषों और स्त्रियों के धर्म प्रेम के प्रभाव में अन्तर है। पुरुष अपने शास्त्र ज्ञान तथा अन्य साधनों की सहायता से दूसरों में अपने मत के प्रति श्रद्धा उत्पन्न करता है, किन्तु स्त्री माता, पत्नी या बहिन के रूप में जो आन्तरिक प्रभाव डालती है, वह अक्षय होता है, और पीछे वही प्रस्फुटित होकर पुरुष का मार्ग प्रदर्शक होता है। दक्षिण भारत में हमें इसका प्रत्यक्ष प्रमाण मिलता है। इस बात की पुष्टि के लिए हम यहाँ पर कर्णाटक की धर्म प्रेमा महिलाओं की चर्चा करेंगे।

इतिहास हमें बतलाता है कि कर्णाटक में विभिन्न श्रेणियों की महिलाओं ने जैनमत के प्रचार में भाग लिया है। जहाँ राजपरिवारों की महिलाओं ने इस सम्बन्ध में उदारता और आत्मोत्सर्ग का परिचय दिया है, वहाँ साधारण घरानों की स्त्रियों ने भी प्रशंसनीय त्याग का आदर्श स्थापित किया है।

सबसे पहली स्त्री, जिसके धर्म प्रेम और त्याग का परिचय हमें इतिहास में मिलता है, निर्गुन्द परिवार की है। उसका नाम कन्दाच्छि था। वह परमगूल की पत्नी थी। यह परमगूल दुण्डु नामक निर्गुन्द युवराज का पुत्र था और दुण्डु के बारे में हमें यह पता है कि प्रसिद्ध विमलचन्द्र आचार्य से उसने राजनीति की शिक्षा पाई थी। कन्दाच्छि के विषय में हमें यह भी मालूम है कि वह मरवर्मा नामक व्यक्ति की पुत्री थी। कन्दाच्छि के बारे में कहा गया है कि 'वह सदा पुण्यकार्यों में आगे रहा करती थी।' उसने श्रीपुर नामक स्थान के उत्तरी हिस्से में एक जैन मन्दिर बनवाया था, जो 'लोकतिलक' के नाम से प्रसिद्ध हुआ। परमगूल की प्रार्थना पर गंगनृपति, श्रीपुरुष, ने पूनल्लि ग्राम तथा कुछ अन्य भू भाग इस मंदिर की सेवा के लिये प्रदान किये थे। हमें इसका पता ७७६ ई० की एक राजाज्ञा से लगता है। इसके साक्षियों में अट्ठारह राजकर्मचारियों के नाम हैं।

राजाज्ञा की इसी तिथि से हमें कंदाच्चि के समय का भी पता लगता है। कंदाच्चि ७७६ ई० में निश्चय ही पूर्ण वयस्क रही होगी। साथ ही यह भी विदित होता है कि इस महिला का अपने परिवार पर ही नहीं; बल्कि गंग-राजपरिवार पर भी काफी प्रभाव रहा होगा।

इसके बाद प्रमुख जैन महिलाओं में जक्कियव्वे का नाम आता है। यह सत्तरस नागार्जुन की पत्नी थीं। यह राष्ट्रकूट राजा कृष्ण तृतीय के समय में थी। कृष्ण तृतीय का समय दसवीं शताब्दि का पूर्वार्द्ध है। ९११ ई० में सत्तरस नागार्जुन, जो नागरखण्ड ७० का शासक था, मर गया। राजा ने उसकी जगह पर उसकी पत्नी को नियुक्त किया। इससे विदित होता है कि जक्कियव्वे में राज्य-कार्य-संचालन की विशिष्ट क्षमता थी। इसके सम्बन्ध में कहा गया है कि "वह राज्य-कार्य करने की योग्यता से निपुण थी, जिनेन्द्र के शासन के प्रति आज्ञाकारिणी थी और लावण्यवती थी।" उसके सम्बन्ध में यह भी कहा गया है कि उसने नागरखंड ७० की रक्षा की। स्त्री होने पर भी उसने अपूर्व साहस और वीरता का परिचय दिया था। जब उसका शरीर व्याधिग्रस्त हो गया, तो उसने अपना कार्य-भार अपनी पुत्री को सौंप कर सल्लेखना-क्रिया-द्वारा प्राण-विसर्जन कर दिया। बन्दणिके नामक पवित्र स्थान की 'वसदि' में उसने सल्लेखना क्रिया की थी।

इसी शताब्दि में एक और महिला का नाम आता है। इसका नाम अत्तिमव्वे है। यह सेनापति मल्लप्प की पुत्री और नागदेव की पत्नी थी। इसके पुत्र का नाम पडुवेल तैल था। अत्तिमव्वे का नाम कर्णाटक की जैन-महिलाओं में ही नहीं, बल्कि जैन-नारियों के इतिहास में सर्वोच्च है।

मल्लप्प पच्छिमी चालुक्य राजा, तैलप (९७३ ई०—९९७ ई०), का सेनापति था। उसकी पुत्री, अत्तिमव्वे, आदर्श धर्मचारिणी थी। उसने अपने व्यय से पोन्नकृत शान्ति पुराण की एक हजार प्रतियाँ तैयार करवाई थीं और सोने तथा कीमती पत्थरों की डेढ़ हजार मूर्त्तियाँ बनवाई थीं। प्रसिद्ध जैन महिलाओं में से बहुत कम की तुलना अत्तिमव्वे से की गई है।

दसवीं शताब्दि के अंतिम भाग में पाम्बव्वे नाम की एक अत्यन्त धर्मशीला महिला हो गई है। यह भूतुग की बड़ी बहिन थी। यह हम निश्चित रूप से नहीं कह सकते कि यह भूतुग गंगराज भूतुग ही था या अन्य कोई। इस महिला का विवाह पडियर दोरपय्य नामक व्यक्ति से हुआ था। दोरपय्य ने कई विवाह किये थे। पाम्बव्वे उसकी पहली पाणिगृहीता थी। वह नाणव्वे कन्ति नामक एक धर्माचार्या की शिष्या थी। पाम्बव्वे ने बड़ी कड़ाई के साथ धर्मपालन किया। उसने अपने सिर के बाल नोच डाले और तीस साल तक बड़ी कठिन तपस्या की। अन्त में पञ्च व्रतों का पालन करते हुए ९७१ ई० में शरीर-त्याग किया।

ग्यारहवीं शताब्दि में पद्मावतीयक्क का नाम प्रमुखरूप मे आता है। वह अभयचन्द्र की गृहस्थ शिष्या थी। १०७८ ई० म अभयचन्द्र का देहावसान होने पर उसने उस बसदि का निर्माण काय्य सम्पूर्ण किया, जिसका आरभ अभयचन्द्र ने किया था। उसने देवमंदिर के चारो ओर एक घेरा भी बनवा दिया।

इसी शताब्दि मे कर्णाटक के अन्य भागो में भी हमें धर्मकार्य में व्यावहारिक रूप से भाग लेनेवाली महिलाओं के उदाहरण मिलते हैं। राजेन्द्र कोंगाल्व की माता पोचब्बरसि ने १०५० ई० मे एक बसदि का निर्माण कराया था। इस बसदि में उसने अपने गुरु गुणसेन पंडित की मूर्त्ति स्थापित की। १०५० इ० में एक बसदि का निर्माण कराया था। इस बसदि में उसने अपने गुरु गुणसेन पंडित की मूर्त्ति स्थापित की। १०५८ ई० म उसने इस बसदि को भूमिदान भी दिया।

मालनदेवी का स्थान भी धर्मचारिणी जैन महिलाओं में अत्यन्त ऊँचा है। यह महिला कदम्बराजा कीर्त्तिदेव की प्रथम पाणिगृहीता पत्नी थी। इसने १०७७ ई० में कुप्पटूर में पद्मनन्दि सिद्धांतदेव के द्वारा पार्श्वदेव चैत्यालय का निर्माण कराया। इस जिनालय के लिए उसने एडेनाड नामक अत्यन्त सुन्दर स्थान प्राप्त किया। इस चैत्यालय के तैयार हो जाने पर मालादेवी ने सभी प्रमुख ब्राह्मणों को निमन्त्रित कर उनकी पूजा की और इस जिनालय का नामकरण 'ब्रह्मजिनालय' उन्हा ब्राह्मणों से करवाया।

नागरखड के धार्मिक इतिहास मे चट्टलदेवी का नाम एक विशेष स्थान रखता है। यह महिला सान्तर-परिवार की थी। सान्तर परिवार जैनमतावलम्बी थे, और उसका धर्म प्रेम विख्यात है। चट्टलदेवी रक्कस गग की पौत्री थी। उसका विवाह पल्लवराजा काडुवेट्टी स हुआ था। अल्पवय मे ही उसके पति और पुत्र का देहावसान हो गया। इसके बाद उसने अपनी छोटी बहन के चार पुत्रो, —तैल गोमिग, ओड्डुग और बर्म,—को अपना मातृस्नेह समर्पित किया। इनके पिता सान्तर राजा थे, और उनका भी देहान्त हो चुका था। चट्टलदेवी ने अपनी बहिन के इन चारो पुत्रों को अपने ही पुत्रा के समान माना। इन्हीं की सहायता से उसने सान्तरों की राजधानी पोम्बुचपुर, म जिनालयों का निर्माण किया। इनमें से एक पचकूट या पचबसदि है जो 'उर्वितिलकम्' के नाम स विख्यात है। पचबसदि का निर्माण-काल १०७० ई० है। इस महिला ने अन्य प्रकार के भी परोपकार सम्बन्धी कार्य किये। इसने तालाब कुएँ, मदिर तथा घाटो के भी निर्माण करायें। इनके अतिरिक्त भोजन, वस्त्र तथा औषध का दान देकर उसने बहुतों का उपकार किया।

गगराजपरिवार की महिलाएँ भी अपनी उदारता तथा धर्मशीलता के लिए प्रसिद्ध हैं। गग महादेवी को अनकातमत का प्रश्रय दाताओं में अत्यन्त ऊँचा स्थान दिया गया है। यह

महिला भुजबल गंग हेम्माडि मान्धाता भूप की पत्नी थी। भुजबलगंग गंगवाडि और मेघुट्टिमंडलि १००० का शासक था। गङ्गमहादेवी को 'पट्टदमहादेवी' के नाम से भी पुकारा गया है। एक प्रशस्ति मे गङ्गमहादेवी को जिनेन्द्र के चरणारविन्दों में लुब्ध भ्रमरी' कहा गया है। इस महिला का समय बारहवी शताब्दि का पूर्वार्द्ध माना गया है, १११२ ई० मे वह विद्यमान थी।

एक दूसरी सान्तर-राजकुमारी पपादेवी है, जो अपने धर्म-कार्यों के लिए अत्यन्त प्रसिद्ध है। यह तैल नृपति की कन्या और विक्रमादित्य सान्तर को बड़ी बहिन थी। लेखों में इस महिला की बडी प्रशंसा की गई है। इसने ऊर्वीतिलकम् की भाँति ही 'शासन-देवते' का केवल एक मास मे निर्माण कराया। पंपादेवी बड़ी धर्मशीला थी। वह नित्य नियमित रूप से शास्त्रोक्त विधि से पूजा-अर्चा किया करती थी। उसकी सब से ऊँची कामना थी 'अष्टविधार्च्चने', 'महाभिषेकम्', और 'चतुर्भक्ति' को सम्पन्न करना। ऊर्वितिलकम् के उत्तरी पट्टशाला के निर्माण मे इस महिला का भी हाथ था।

जैन सेनापति गंगराज की पत्नी लक्कले या लक्ष्मीमती का नाम भी अनेकान्तमत के प्रचार के सम्बन्ध मे अत्यन्त प्रसिद्ध है। इस महिला ने १११८ ई० मे श्रवणबेल्गोल मे एक जिनालय का निर्माण कराया था। इसके अतिरिक्त भी उसने कई जिनमंदिरो का निर्माण कराया था, जिनके संचालन के लिये गंगराज ने उदारतापूर्वक भूमि-दान दिया था। लक्ष्मीमती ने अपने पति की ही तरह परोपकार मे अपना जीवन व्यतीत किया। उसने असहायों और दुःखियो को अन्न वस्त्र तथा औषध से बराबर सहायता की। इसी कारण प्रशस्तियों मे उसे 'उदारता की खान' कहा गया है। एक लेख मे कहा गया है—"क्या ससार की कोई दूसरी महिला निपुणता, सौन्दर्य्य और ईश्वर-भक्ति मे गंगराज की पत्नी, लक्ष्मीयाम्बिके, की बराबरी कर सकती है?" यह लेख ११२१ ई० का है। इसी साल लक्ष्मीमती ने समाधि लेकर शरीर-त्याग किया।

गंगराज के बड़े भाई की स्त्री का नाम जक्कणब्बे था। यह महिला शुभा-चन्द्रदेव की शिष्या थी। सेनापति बोप्प इसी महिलारत्न का पुत्र था। जक्कणब्बे ने 'मोक्षतिलक' नामक व्रत करके एक प्रस्तरखंड मे एक जिनदेवता की प्रतिमा खुदवाई और उसे श्रवणबेलगोल मे प्रतिष्ठित किया। यह प्रतिष्ठाकार्य ११२० ई० मे सम्पन्न हुआ। उसी साल मे उसने श्रवणबेलगोल मे एक सरोवर भी खुदवाया।

पुणिसमय्य एक विख्यात जैन-सेनापति हो गया है। उसकी स्त्री, जक्कियब्बे, भी अपने धर्माचरण धर्मकार्यों के लिए प्रसिद्ध है। १११७ के एक लेख से मालूम होता है कि

कृष्णराजपटे तालुका के होसकोटे नामक स्थान में उसने एक बसदि का निर्माण कराया था। यह बसदि केवल पत्थर का बना हुआ था। होसकोटे के एक शिलालेख में लिखा है कि इस महिला की तुलना केवल सीता और रुक्मिणी से की जा सकती है।

*सुग्गियब्बरसि, कनकियब्बरसि और शान्तियक्क* नामक तीन महिलाओं के नाम जैन इतिहास में एक प्रमुख स्थान रखते हैं। सुग्गियब्बरसि राजा मारसिंह की छोटी बहिन थी। इसके गुरु का नाम माघनंदी था। यह जैन मुनियों की बड़ी भक्त थी और उन्हें सदा भोजन दान दिया करती थी। इसने उद्धरे के पञ्चबसदि को अलंकृत किया और उसी के उद्देश्य से 'सरबीली' नामक स्थान में भूमि दान किया।

कनकियब्बरसि के सम्बन्ध में कहा जाता है कि उसने सुग्गियब्बरसि के भूमि दान में और भी वृद्धि की। उसने उन-उन स्थानों में जिन मंदिरों का निर्माण कराया, जहाँ उनकी आवश्यकता थी। जहाँ जैन मुनियों को भोजन का कष्ट होता था वहाँ उसने उनके निर्वाह के लिए भूमि-दान दिया

जिस लेख में उक्त दोनों महिलाओं का उल्लेख मिलता है, उसी में शान्तियक्क का भी जिक्र है। इस महिला के पिता के पिता का नाम कोटिशेट्टि और माता का बोप्पब्बे था। इसके पति का नाम भी कोटिशेट्टि ही था। इसने उद्धरे में एक बसदि का निर्माण कराया। इस महिला को लेख में 'जिनधर्म का आधार' कहा गया है।

होय्सल राजा विष्णुवर्द्धन नरेश की रानी शान्तलदेवी जैन महिलाओं के इतिहास में एक विशेष स्थान रखती है। श्रवणबेल्गोल तथा अन्य स्थानों में प्राप्त लेखों से विदित होता है कि सौन्दर्य, धर्मशीलता, दया और भक्ति आदि गुणों में इस महिला ने प्रशंसनीय ख्याति लाभ की थी। इसका पिता कट्टर शैव और माता जैन थी। इसकी माता का नाम माचिकब्बे था। यह नृत्य, गान और वाद्य में अत्यन्त निपुण थी और अपने सौन्दर्य के लिए विख्यात थी। इसके गुरु का नाम प्रभाचन्द्रसिद्धान्तदेव था।

रानी शान्तलदेवी का धर्मकार्य चिरस्थायी है। ११२३ ई० में इसने श्रवणबेल्गोल में जिनेन्द्र की एक प्रतिमा निर्मित कराई जो 'शान्तिजिनेन्द्र' के नाम से प्रसिद्ध है। उसी साल इसने श्रवणबेल्गोल में ही 'सवतिगन्धवारण' बसदि का निर्माण कराया। इस बसदि के सम्यक् संचालन के लिए शान्तलदेवी ने राजा विष्णुवर्द्धन की अनुमति से 'मोट्टेनविले' नामक ग्राम दान कर दिया। इस ग्राम के अतिरिक्त भी इसने अन्य कई ग्राम इस बसदि के संचालन के लिए अपने गुरु को अर्पित किये। शान्तलदेवी ने सल्लेखना क्रिया द्वारा ११३१ ई० में शिवगंगे नामक स्थान में शरीर विसर्जन किया।

राजा विष्णुवर्द्धन नरेश की पुत्री, हरियब्बरसि, ने भी अनेक धर्मकार्य किये, उसने ११२९ ई०

मे कोडंगिनाद के हंतियूर नामक स्थान में एक विशाल चैत्यालय का निर्माण कराया। इसके गोपुरों की ऊँची चोटियों मे कीमती पत्थर जड़े थे। इस चैत्यालय के लिए उसने बहुत-सी भूमि का भी दान किया।

जक्कवे या जक्कले चाविमय्य की स्त्री थी। उसने हेरगु नामक पवित्रस्थान में एक वसदि निर्मित कराया और उसे चेन्न पार्श्वनाथ के नामपर प्रतिष्ठापित किया। सेनापति ईश्वर की स्त्री, मचियक्क, ने मायदवोलल नामक स्थान में एक जिन-मन्दिर की प्रतिष्ठा की। इस मंदिर के साथ उसने एक सरोवर का भी निर्माण कराया, जो 'पद्मावतीकेरे' के नाम से प्रसिद्ध हुआ। उसने ११६० ई० में इस मन्दिर के लिए भूमि-दान भी दिया। सामन्तगोव की पत्नी, सिरियादेवी, ने अपने गुरु चन्द्रायणदेव की आज्ञानुसार रंगनाथ मंदिर की विष्णुमूर्त्ति की चरण-शिला से एक जिन-मूर्त्ति बनवाई और उसे हुलियूर के वसदि में प्रतिष्ठित किया। अचलदेवी का नाम भी कुछ कम प्रसिद्ध नहीं है। यह महिला सेनापति चन्द्रमौलि की पत्नी थी। चन्द्रमौलि शैवमत का माननेवाला था, किन्तु अचलदेवी कट्टर जैन थी। उसने श्रवणबेलगोल मे पार्श्वनाथ का एक सुन्दर जिनालय बनवाया। उसके पति की प्रार्थना पर राजा बल्लाल ने एक ग्राम का दान उक्त मंदिर को दिया था। एचण की पत्नी सोमलदेवी ने १२०७ मे बेलगवट्टिनाड नामक स्थान मे एक वसदि का निर्माण कराया, और इसके लिए भूमि का दान दिया, जिसका विशेष विवरण लेख मे आवद्ध है।

वास्तव मे दक्षिण भारत मे जैनमहिलाओं ने अनेकान्तमत के प्रचार तथा उसकी उन्नति के लिए अत्यन्त महत्त्वपूर्ण कार्य किया है। इसमे सन्देह नहीं कि दक्षिण भारत मे आज जो कुछ भी जैनमत-सम्बन्धी कार्य दिखाई दे रहा है, उसमे महिलाओं का भारी हाथ है और इतिहास उनकी उपेक्षा नहीं कर सकता।

[बी० ए० सालेतोरे-कृत 'मेडिएवेल जैनिज्म' नामक पुस्तक के आधार पर स्वतन्त्र रूप से लिखित]

---

# जैन आगम साहित्य में यक्ष

[ ले०—श्रीयुत प्रोफेसर जगदीशचन्द्र जैन, एम० ए० ]

ऋग्वेद तथा जैमिनीय ब्राह्मण आदि वैदिक ग्रन्थों में यक्ष शब्द का प्रयोग केवल आश्चर्य जनक अथवा भयानक अर्थ में हुआ है। हरिवंश पुराण में यक्षों को धनपति कुबेर के उद्यान और कोष का रक्षक कहा गया है। बौद्धों के महावंश में सिलोन के आदिम निवासियों को यक्ष बताया गया है।[1] कथासरित्सागर में बृहत्काय मांसभक्षी यक्षों का उल्लेख आता है। बौद्ध जातकों में तो यक्षों का वर्णन अनेक जगह आता है। वहाँ बताया गया है कि यक्षों की कभी पलक नहीं लगती, उनकी आँखें लाल होती हैं उनकी परछाईं नहीं पडती, शरीर उनका ताडवृक्ष के समान लम्बा होता है, दाँत शूकर जैसे होते हैं, चोंच श्येन पक्षी के समान होती है। ये लोग मनुष्य और पशुओं का मांस भक्षण करते हैं तथा जगलों और एकांत स्थानों में वास करते हैं।[2]

(१) यक्षमह—

जैन साहित्य में यक्षों के अनेक उल्लेख मिलते हैं। स्वयं जिन भगवान के यक्ष होते हैं। निशीथचूर्णि में इन्द्रमह स्कन्दमह, यक्षमह और भूतमह इन चार उत्सवों को महान् उत्सव (महामह) बताया गया है। इन उत्सवों पर साधु को स्वाध्याय करने का निषेध है। ये उत्सव कई दिन तक मनाये जाते हैं, और ये आषाढ, आसौज, कार्तिक और चैत्रमास की पूर्णिमा के दिन समाप्त होते हैं।[3] इन्द्रमह के अवसर पर इन्द्रकेतु स्थापित कर उसका पूजन किया जाता है। जैनशास्त्रों में कांपिल्यपुर के दुर्मुख राजा द्वारा बड़े ठाट के साथ इन्द्रमह उत्सव मनाये जाने का उल्लेख आता है। राजा ने नागरिकों को इन्द्रकेतु स्थापित करने का आदेश किया। लोगों ने श्वेतध्वजपट, मणिरत्नमाला आदि द्वारा इन्द्रकेतु को सज्जित किया। नर्तकियों के नाच हुए, सुकवियों के काव्यपाठ हुए, इन्द्रजालिया ने इन्द्रजाल का प्रदर्शन किया कुकुमकर्पूरजल आदि का छिड़काव हुआ महादान दिये गये तथा मृदंग आदि वादित्र बजाये गये। इस प्रकार सात दिन आमोद प्रमोद में बीतने के बाद पूर्णिमा आ गई। तब दुर्मुख

१ Yakshas by A K Coomarswamy पृ० १३।

२ Pre Buddhis India. By R Mehta पृ० २२८।

३ आसाढपाडिवणमाए इह लाडेसु सावणपाडिवणमाए भवति इन्दमहो आसायपोडिवणमाए कत्तियपुडिवणमाए चेव सुगिम्हगा जत्तुसवणाए एते महद्दिवमा गहिया। आदितो पुण जत्थ विसये जता दिवसाता महामहो पवत्तति तता दिवसाता आरब्भ जाव अंतदिवसो ताव (निशीथचूर्णि, उद्देश १९)।

राजा ने कुसुम वस्त्रादि द्वारा महावैभव से इन्द्रकेतु की पूजा की।[1] इन्द्रमहोत्सव के अवसर पर नगर की कुलबालिकायें बलि, पुष्प, धूप आदि द्वारा इन्द्र की पूजा करती थीं, और अपने योग्य वर के लिये प्रार्थना करती थीं। एक बार एक राजकुमार भी इन्द्रस्थान (इंदट्ठाण) को गया हुआ था। उसे मालूम हुआ कि कन्यायें इन्द्र से वरप्राप्ति के लिये प्रार्थना कर रही हैं। राजकुमार ने उन्हें कन्या-अन्त:पुर में रखवा दिया। बाद में उनका राजकुमार से विवाह हो गया।[2] यद्यपि यहाँ यक्षमह के विषय में अलग चर्चा नहीं की गई है, परन्तु इन्द्रमह आदि की तरह यक्षमह भी एक महान् उत्सव माना जाता था।

## (२) यक्ष आराधन—

प्राचीन समय में भी लोग पुत्रोत्पत्ति के लिये यक्षाराधन करते थे। इस प्रकार की कथायें वैदिक, बौद्ध तथा जैनग्रन्थों में अनेक स्थलों पर आती हैं। धम्मपद की अट्ठकथा में श्रावस्ती नगरी के महासुवण्ण नामक एक गृहपति की कथा आती है। एकबार महासुवण्ण स्नान करके घर लौट रहा था। रास्ते में उसने एक महान् वृक्ष देखा। महासुवण्ण धन-धान्यादि से समृद्ध था, परन्तु उसके संतान न थी। महासुवण्ण ने वृक्ष के चारों ओर प्राकार बना दिया, उसे पताकाओं से सज्जित किया और प्रतिज्ञा की कि यदि मेरे संतान होगी तो मैं इसका महान सत्कार करूँगा।[3]

नायाधम्मकहा (अध्याय २) में भी इसी तरह की कथा आती है। धन्यसार्थवाह की पत्नी भद्रा के कोई सन्तान न होती थी। वह धन्य की आज्ञा लेकर स्नानादि करके राजगृह के बाहर जहाँ नाग, भूत, यक्ष, इन्द्र, स्कंद, रुद्र, शिव और वैश्रमण की प्रतिमायें थीं, वहाँ आई। भद्रा ने प्रतिमाओं का अभिषेक-पूजन आदि किया और प्रतिज्ञा की कि यदि मेरे संतानोत्पत्ति होगी तो मैं इनका दानादि से सत्कार करूँगी और अक्षयनिधि से सवर्धन करूँगी। तत्पश्चात् चतुर्दशी, अष्टमी, अमावस्या और पूर्णमासी के दिन विपुल अशन, पान आदि द्वारा नाग आदि को उपयाचित करती हुई वह समय विताने लगी। भद्रा की इच्छा पूर्ण हुई। देवों द्वारा दत्त होने के कारण भद्रा ने अपने पुत्र का नाम देवदिन्न रक्खा।

संतानोत्पत्ति की अभिलाषा पूर्ण करने में हरिणगमेषी का नाम विशेषकर आता है। कल्पसूत्र में हरिणगमेषी द्वारा ही महावीर का गर्भपरिवर्तन किये जाने का उल्लेख है। कल्पसूत्र की हस्तलिखित प्रतियों में भी उसके चित्र आते हैं। मथुरा के जैन शिलालेखों में उसको 'भगवा नेमेसो' कहा गया है। वैदिक ग्रन्थों में भी नैगमेष यही काम करता है।

---

१ उत्तराध्ययन-नेमिचन्द्र-टीका ८, पृ० १३६।

२ निशीथचूर्णि, उद्देश ११।

३ Yakshas by A K Coomarswamy, पृ० २२

यहाँ उसे हरिण शिरोधारक इन्द्र का सेनापति कहा गया है। महाभारत में नैगमेष को अग्नि का अजामुख रूप बताया है।[१] अन्तगडसूत्र में (अध्याय ६) हरिणगमेषी के सबंध में निम्न लिखित कथा आती है। भद्दिलपुर में नाग गृहपति की पत्नी सुलसा के कोई संतान न होती थी। सुलसा को ज्योतिषियों ने बचपन में ही कह दिया था कि यह लड़की वंध्या होगी। सुलसा ने हरिणगमेषी की बहुत भक्ति पूजा की। हरिणगमेषी आराधना से प्रसन्न हो गया। उसने सुलसा और कृष्ण की माता देवकी को एक साथ गर्भवती किया। दोनों के साथ ही पुत्रोत्पत्ति हुई। सुलसा ने मृत पुत्रों को जन्म दिया, और देवकी ने जीवित पुत्रों को। अब हरिणगमेषी ने सुलसा के मृत पुत्रों को देवकी के पास रख दिया और देवकी के पुत्रों को सुलसा के। तत्पश्चात् कृष्ण ने हरिणगमेषी की आराधना की और देवकी के गजसुकुमाल नाम का पुत्र हुआ।

पुत्रोत्पत्ति के अतिरिक्त अन्य अवसरों पर भी लोग यक्ष आदि का आराधन करते थे, यह बात नायाधम्मकहा (अध्ययन ८, की निम्न कथा से प्रकट होती है। चंपा नगरी के अर्हन्नग आदि वैश्य धनोपार्जन के लिये समुद्र यात्रा के लिये चले। रास्ते में अनेक उपसर्ग हुए। पिशाच का भयानक उपद्रव हुआ। उस समय सब यात्री अत्यन्त भयभीत होकर इन्द्र, स्कंद, रुद्र, शिव, वैश्रमण, नाग, भूत, यक्ष, आर्या और कोट्टकिरिया (दुर्गा) की आराधना करने लगे। बाद में सकुशल अपने स्थान पर पहुँच गये।

(३) यक्ष आयतन—

प्राकृत और पाली ग्रन्थों में चेइय अथवा चेतिय का उल्लेख अनेक जगह आता है। जैन आगम ग्रन्थों के टीकाकार अभयदेव ने चेइय का अर्थ व्यंतरायतन किया है। मालूम होता है पहले प्रत्येक नगर में इस प्रकार के स्थान होते थे। उदाहरण के लिये राजगृह नगर में गुणसिलय चम्पा में पूर्णभद्र और आमलकप्पा में अंबसाल वन नामक चैत्य थे। बौद्ध ग्रन्थों में आनन्द, गोतमक, चापाल, अजकलापक (इस चैत्य पर यक्ष को शान्त रखने के लिये बकरियों की बलि दी जाती थी) आदि चैत्यों का उल्लेख आता है। चैत्य के स्थान पर कभी यक्षाधिष्ठित उद्यानों का कथन भी आता है। जैसे वाणियगाम नगर में सुधर्म यक्षाधिष्ठित दुईपलास नाम का उद्यान था, मथुरा में सुदर्शन यक्षाधिष्ठित भण्डीर नामक उद्यान था, तथा वद्धमाणपुर में मणिभद्र यक्षाधिष्ठित विजयवद्धमाण नाम का उद्यान था। ये यक्षायतन कभी नगर के बाहर उद्यान में, कभी पर्वत पर, कभी तालाब के पास, कभी नगर के द्वार के पास और कभी नगर में ही होते थे। औपपातिक सूत्र (सूत्र २) में

१ Yakshas By A. K. Coomaraswamy पृ० १२।

पूर्णभद्र चैत्य का निम्नलिखित वर्णन आता है। पूर्णभद्र चैत्य प्राचीन, दिव्य और सुप्रसिद्ध था। यह वेदिका सहित, सच्छत्र, सध्वज, लोममय प्रमार्जन युक्त, गोवर आदि से लिपा हुआ, चदन कलश, तोरण और मालाओं सहित तथा अगुरु आदि धूप से सुगंधित रहता था। यह चैत्य नट, नर्त्तक, स्तोत्रपाठक, मल्ल, मौष्टिक (मुष्टि युद्ध करने वाले), विदूपक, कूदनेवाले, तैरनेवाले, ज्योतिषी, रास गानेवाले, चित्र दिखाकर भिक्षा मांगनेवाले, कामीजन—इन सव का आश्रयभूत था। यहाँ यज्ञ याग और हवन आदि हुआ करते थे। इन चैत्यों में ही जैन, बौद्ध आदि साधु आकर उतरते थे। वृहत्कल्पसूत्रभाष्य मे वताया है कि यदि साधु देवकुल आदि मे रात्रि को वास करे तो वहाँ स्कंद, मुकुंद आदि की प्रतिमाओं के दीपक द्वारा जल जाने का भय है। कभी यह भी संभव है कि चूहे दीपक की जलती हुई वत्ती निकाल कर ले जायँ और उससे प्रतिमायें जल जायँ। इससे साधुओं के अपवाद होने का भय है। अतएव साधु को चाहिये कि वहाँ वास करने के समय प्रतिमाओं को सरका दे। यदि यह संभव न हो तो दीपक को एक तरफ़ उठाकर रख दे। इससे जान पड़ता है कि स्कंद आदि की प्रतिमायें लकड़ी की होती थी तथा भक्त लोग रात्रि को उनके सामने दीपक जलाकर रखते थे। यह भी मालूम होता है कि काष्ठ की प्रतिमायें वहुत भारी न होती थी और वे एक जगह से दूसरी जगह सरकाइ भी जा सकती थी।

प्रज्ञापनासूत्र मे तेरह प्रकार के यक्षो के नाम निम्न प्रकार से आते है पूर्णभद्र, मणिभद्र, श्वेतभद्र, मनुष्यभक्त, वनाधिपति, वनाहार, रूपयक्ष और यक्षोत्तम। इन यक्षो मे पूर्णभद्र और मणिभद्र अधिक प्रसिद्ध मालूम होते है. बौद्ध ग्रन्थो मे भी इन यक्षो का उल्लेख आता है। सांख्यायनसूत्रों मे मणिभद्र का उल्लेख मिलता है।

स्थानांगसूत्र मे आठ व्यंतरदेवों के आठ चैत्य वृक्ष वताते हुए यक्ष का चैत्यवृक्ष वट वताया गया है। कही चैत्य शब्द वट अथवा किसी अन्य साधारण वृक्ष के अर्थ मे भी आता है। पहले चिता के ऊपर कोई चिह्न आदि वना देते थे, और उसे पूजने लगते थे। मथुरा के जैनस्तूप और बौद्धस्तूप इसी तरह के चैत्य है। बौद्ध जातको मे वटवृक्ष की पूजा का उल्लेख मिलता है, जिसमे लोग बकरे, मुर्गे, सूअर आदि को मारकर उनकी वलि देते थे।

(४) यक्ष-ग्रह—

शास्त्रो मे यक्षग्रह के अनेक कथानक आते है। यक्षग्रह की विविध चिकित्साओ के भी उल्लेख मिलते है। जवूद्वीपप्रज्ञप्ति (पृष्ठ १२०) मे अन्य व्याधियो के साथ इन्द्रग्रह, धनुर्ग्रह, स्कदग्रह, कुमारग्रह, यक्षग्रह और भूतग्रह का भी कथन आता है। विनयपिटक

१ वृहत्कल्पभाष्यसूल वृत्ति भाग ४, पृ० ९९७।

(महावग्ग ३) में भिक्षु को भूतग्रह होने पर आमिषोदक पान कराने को लिखा है। दीघ निकाय (आटानाटियसुत्त) में भूतों से रक्षा करने के लिये आटानाटिय रक्षा बताई है। यहाँ यह बताया गया है कि यदि कोई यक्ष यक्षिणी दुष्प्रयुक्त चित्त से भिक्षु को पीड़ा करे तो इन्द्र, सोम आदि महायक्षों को (इनमें मणिभद्र नामक यक्ष का भी नाम आता है) पुकारना चाहिये कि यह यक्ष पकड़ रहा है, शरीर में प्रवेश कर रहा है सता रहा है, डरा रहा है। जैनग्रन्थों में कहा है कि यदि कोई साधु यक्षाविष्ट हो जाय तो कायोत्सर्ग द्वारा देवता का आसन प्रकम्पित करके भूतचिकित्सा करनी चाहिये।

## (५) यक्षविशेष और उनके कार्य—

पूर्णभद्र, मणिभद्र आदि यक्षों के अतिरिक्त जैन ग्रन्थों में अन्य भी यक्षों के विस्तृत उल्लेख मिलते हैं।

(१) मोग्गरपाणि यक्ष—राजगृह में अर्जुनक नामक एक माली रहता था। नगर के बाहर माली का एक उद्यान था। इस उद्यान के पास मोग्गरपाणि का यक्षायतन था। यह यक्षायतन भी उपरोक्त पूर्णभद्र चैत्य के समान प्राचीन दिव्य आदि गुणों से युक्त था। अर्जुनक के पितामह आदि पूर्वकाल से इस यक्ष की पूजा करते आये थे। यक्ष के हाथ में एक बड़ी भारी लोहे की मुद्गर थी। अर्जुनक बाल्यकाल से ही यक्ष की भक्ति करता था। वह प्रतिदिन अपनी टोकरी लेकर उद्यान में जाता, पुष्प चयन करता, पुष्पों से यक्ष की अर्चना करता और राजमार्ग में जाकर अपनी आजीविका चलाता था। एक दिन माली अपनी स्त्री के साथ उद्यान में पुष्प चयन करने आया। यक्षायतन में छह बदमाशों की एक टोली आई हुई थी। ये लोग माली और उसकी स्त्री को आते देख यक्षायतन के किवाड़ों के पीछे छिप गये। ज्योंही माली और उसकी पत्नी ने अन्दर प्रवेश किया, इस टोली ने माली को पकड़ कर बाँध लिया और मालिन से विषयभोग किया। अर्जुनक को इसमें अत्यन्त खेद हुआ। उसे यक्ष पर अश्रद्धा हो गई। उसने कहा, यह यक्ष नहीं, यह तो लकड़ी का ठूंठ मात्र है। अब यक्ष ने माली के शरीर में प्रवेश किया। माली के बंधन टूट गये। यक्षाविष्ट माली ने अपनी मुद्गर से उस टोली को और मालिन को जान से मार दिया। राजा के पास जब यह समाचार पहुँचा तो उसने नगरभर में मुनादी करा दी कि कोई आदमी घर से बाहर न निकले (अंतगडसूत्र ६)।

(२) सुरप्रिययक्ष—साकेत नगरी की उत्तर-पूर्व दिशा में सुरप्रिय नाम का यक्षायतन था। वह प्रति वर्ष चित्रित किया जाता था, और लोग उसका महान् उत्सव मनाते थे। जो चित्रकार उसे चित्रित करता था, उसको यक्ष मार डालता था। यदि यक्ष को चित्रित न किया जाता तो वह जनमारी फैला देता था। साकेत नगरी के जब सब चित्रकार भागने लगे तो राजा को

बहुत चिन्ता हुई। उसने सब चित्रकारों को इकट्ठा किया। राजा ने सब चितेरों के नाम पत्र पर लिखवाकर एक घड़े मे डाल दिये। ये नाम प्रतिवर्ष घड़े में से निकाले जाते थे। जिस चित्रकार का नाम निकल आता उसे यक्ष को चित्रित करना पड़ता था। एकबार कोशांबी के किसी चित्रकार का लड़का अपने घर से भाग कर साकेत मे आया। वह एक चित्रकार के घर रहने लगा। संयोगवश अबकी बार इसी चित्रकार का नाम निकला। चित्रकार की वृद्धा माता को अत्यन्त दु:ख हुआ। इस चित्रकार के लड़के ने वृद्धा माता को आश्वासन दिया और वह स्वयं यक्ष को चित्रित करने के लिये तैयार हो गया। इस बालक ने उज्ज्वल वस्त्र आदि धारण कर नई कूँची आदि ले यक्ष को चित्रित किया, और पादवंदन कर अपने अपराधों की क्षमा मांगी। यक्ष ने संतुष्ट होकर वर मांगने को कहा। चित्रकार बालक ने कहा, "आप लोगों का नाश न करें।" यक्ष ने कहा, यह तो अब मैंने छोड़ ही दिया है, और कुछ मॉग। बालक ने कहा, मैं चाहता हूँ कि द्विपद, चतुष्पद आदि प्राणियों के एक भाग को देख कर भी मैं उनका पूर्णरूप से तदनुरूप चित्रण कर सकूँ। यक्ष ने वरदान दिया (आवश्यक हरिभद्रवृत्ति १)।

(३) भूततड़ाग तालाब—वृहत्कल्पसूत्रभाष्य मे कुत्रिकापण[१] नामक एक दुकान का उल्लेख मिलता है। इस दुकान पर तीनों लोकों की सामग्री उपलब्ध होती थी। प्राचीन समय मे उज्जयिनी और राजगृह मे कुत्रिकापण थी। राजा चण्डप्रद्योत के समय में उज्जयिनी मे नौ कुत्रिकापण थी। इस कुत्रिकापण मे भूत पिशाच भी बेचे जाते थे। एक बार भृगुकच्छ (भरोंच) का कोई वैश्य उज्जयिनी मे आया और कुत्रिकापण से उसने भूत मांगा। दुकान मालिक ने कहा यदि लाख रुपये दो तो भूत मिल सकता है। वैश्य तैयार हो गया। दुकानदार ने देवता से आज्ञा मॉगी। देवता ने कहा कि भूत बेच सकते हो परन्तु ग्राहक से कह दो कि यदि भूत को काम न दिया जायगा तो वह उसे मार डालेगा। वैश्य भूत लेकर चल दिया। वैश्य भूत को जो काम बताता उसे वह जल्दी ही कर डालता। अन्त मे वैश्य ने एक स्तम्भ गाड़ दिया और भूत को उस पर चढ़ते उतरते रहने को कहा। भूत ने हार मान ली और वह अपनी पराजय के उपलक्ष्य में भरोंच के उत्तरभाग में 'भूत तड़ाग' नामक तालाब बनाकर वहाँ से चला आया।

(४) ऋषि तड़ाग—इसी तरह की दूसरी कथा तोसलिदेश के वैश्य की आती है। वह भी उज्जयिनी जाकर ऋषिपाल नामक व्यंतरदेव को मोल लाया था। इस व्यंतर ने 'ऋषि-

---

१ कु इति पृथिव्याः संज्ञा, तस्याः त्रिकं कुत्रिक-स्वर्गमर्त्यपाताललक्षणं तस्यापणः हट्टः। पृथिवीत्रये यत् किमपि चेतनमचेतनं वा द्रव्यं सर्वस्यापि लोकस्य ग्रहणोपभोगक्षमं विद्यते तत् आपणे न नास्ति (वृहत्कल्पसूत्रभाष्यवृत्ति ३—४२१४)

तडाग' नाम का तालाब बनाया। इस तालाब पर लोग प्रतिवर्ष आठ दिन का उत्सव मनाते थे।

(५) भंडीरयक्ष—आवश्यकचूर्णि आदि में भंडीरयक्ष का नाम अनेक जगह आता है। मालूम होता है कभी मथुरा नगरी में भंडीरयक्ष का बड़ा माहात्म्य माना जाता था। लोग इकट्ठे होकर भंडीरयक्ष की यात्रा के लिये जाते थे, और उन्होंने भंडीर की स्मृति में भंडीरवट भंडीरवडिंसय चैत्य, भंडीरवडिंसय उद्यान, भंडीरवण आदि स्मारक बनवाये थे। 'मथुरा में जक्खगुहा (यक्षगुहा) होने का भी उल्लेख मिलता है। इस गुफा में आर्यरक्षित आचार्य ठहरे थे।[1]

## (६) मनुष्य रूप में यक्ष—

मनुष्यरूप यक्षों की अनेक कथायें प्रचलित हैं। यहाँ इस तरह की एक-दो कथायें दी जाती हैं —

(१) एक ब्राह्मण की कन्या अत्यन्त रूपवती थी। ब्राह्मण अपनी कन्या पर आसक्त हो गया। उसने एक ब्राह्मणी को दूती बना कर उसके पास भेजा। ब्राह्मणी को एक उपाय सूझ पड़ा। उसने कन्या से कहा, देखो हमारे कुल में यह रिवाज है कि यक्ष कन्याओं का उपभोग करते हैं। अतएव जब यक्ष आये तो तुम उसका अपमान नहीं करना। तथा वह यक्ष अंधेरे में ही आता है, इसलिये तुम प्रकाश नहीं करना। लड़की चालाक थी। उसने दीपक जलाकर उसके ऊपर एक मिट्टी का बर्तन रख दिया। रात को यक्ष आया। जब उसने मिट्टी का बर्तन उठा कर देखा तो देखती क्या है कि उसका पिता है।

(उत्तराध्ययनचूर्णि, पृ० ८९)।

(२) दूसरी कथा शीलवती की है। शीलवती का पति जब परदेश गया तो उसने अपने पति को एक पुष्पों की माला दी और कहा कि यदि यह माला मुरझा जायगी तो तुम समझ लेना कि मेरा शील खण्डित हो गया है। शीलवती का पति राजसैन्य के साथ चल दिया। कुछ दूर चल कर राजा की दृष्टि इस माला पर पड़ी। राजा ने कहा इस ऋतु में कहीं भी खिले हुए फूल नहीं मिलते, फिर इस माला के फूल कैसे खिले हुए हैं? शीलवती के पति ने सब बात बता दी और अपनी पत्नी के शील का बखान किया। कुछ राजकर्मचारियों को इस बात पर विश्वास न हुआ एक कर्मचारी शीलवती की परीक्षा करने आया। शीलवती ने कौशल से अपने घर में एक गहरा गड्ढा खुदवाकर उसे उसमें बन्द कर लिया। इस तरह उसने चार अन्य कर्मचारियों को उस गड्ढे में बन्द कर लिया। कुछ समय बाद शीलवती का

१ अथार्यरक्षिताचार्या मथुरानगरीं गताः।
तत्र यक्षगुहायां च व्यन्तरायतने स्थिताः॥ (अभिधानराजेन्द्रकोष)

प्रति राजसैन्य के साथ वापिस आ गया। एकबार शीलवती ने राजा को भोजन का निमंत्रण दिया। इधर वे चारों कर्मचारी गढ्ढे मे पड़े पड़े बहुत दुखी हो गये थे। उन्होंने शीलवती से क्षमा माँगी और अपने उद्धार के लिये प्रार्थना की। शीलवती ने कहा अच्छी बात है; परन्तु जब मैं किसी बात को कहूँ कि यह हो जाय तो तुम कहना कि हाँ हो जाय। राजा के आने के पहले ही शीलवती ने रसोई तैयार करके रख दी। जब राजा आया तो उसने उस गड्ढे की पूजा आदि करके कहा कि रसोई तैयार हो जाय। बस रसोई तैयार हो गई। राजा ने जब पूछा तो शीलवती ने कहा कि मेरे पास चार यक्ष हैं। उनसे जो कुछ कहो वे करते हैं। भोजन आदि के बाद राजा ने शीलवती से उन यक्षों को माँगा। शीलवती ने यक्षों को राजा को सौंप दिया। राजा ने उन्हे घर ले जा कर कहा कि रसोई तैयार हो जाय। परन्तु वहाँ कुछ भी नही हुआ। राजा को सब हाल मालूम हुआ और वह शीलवती की चतुराई पर बहुत प्रसन्न हुआ (कुमारपालप्रतिबोध)।

(३) रूपयक्ष—व्यवहारसूत्र के भाष्य मे रूपयक्ष का उल्लेख मिलता है। ये लोग दण्ड-नीति आदि शास्त्रों में निपुण होते हैं; किसी से लाँच नहीं लेते, अपने आत्मीय लोगों का अयथार्थ पक्ष ग्रहण नही करते, ऐसे लोग रूपयक्ष कहे जाते हैं।

(व्यवहारभाष्य भाग ३, पृ० १३२)।

भारतीय साहित्य मे यक्षो के संबंध मे अनेक कथायें आती हैं। इन सब के ऊपर से एक सुन्दर निबंध तैयार किया जा सकता है। वैदिक ग्रन्थों मे यक्षों को देव मान कर उनकी पूजा करने का विधान है। जब कि जैन शास्त्रो में उन्हे निम्न जाति का व्यंतरदेव बताया गया है। स्थानांगसूत्र मे आठ व्यंतरदेवो के आठ चैत्यवृक्षो के नाम निम्न प्रकार से आते हैं—पिशाच (कलंब), यक्ष (वट), भूत (तुलसी), राक्षस (कंडक), किन्नर (अशोक), किंपुरुष (चंपक), भुजंग (नागवृक्ष), गंधर्व (तेंदुय)। आजकल भी लोग वट, तुलसी आदि वृक्षों को यक्षाधिष्ठित मान कर पूजा करते हैं। इतिहास-विशारदो के अनुसार तो नागवंश आदि की तरह यक्षों का भी एक वंश था, और ये लोग यहाँ के मूल निवासी थे। संभवतः ये लोग भयानक रूपवाले रहे हों, और इसी पर से लोगों ने इन्हे यक्ष मानना आरम्भ कर दिया हो। जो कुछ भी हो, भारत मे जो प्राचीन प्रतिमायें मिली हैं, उनमे प्राचीनतम मूर्त्तियाँ यक्षों की ही उपलब्ध हुई हैं। इससे भी मालूम होता है कि यक्षों का कभी बहुत ऊँचा स्थान रहा होगा।*

---

* यक्षों के ऊपर श्रीयुत कुमार स्वामी ने अंग्रेजी में एक पुस्तक लिखी है। इसमें यक्षों की सुन्दर प्लेट्स दी हुई हैं। जो पाठक इस विषय में रुचि रखते हों उन्हे यह पुस्तक पढनी चाहिये।

# आठवीं शताब्दिसे पूर्ववर्ती गणित शास्त्र संबंधी संस्कृत व प्राकृत ग्रन्थोंकी खोज

] लेखक—प्रो० हीरालाल जैन, एम० ए०, एल-एल बी० ]

भारतवर्षके ज्ञानकोषकी वृद्धिमे जैनियोंने जो भाग लिया है उसमें गणितशास्त्रका स्थान भी विशेष महत्वपूर्ण है। गणित संबंधी ग्रंथोंमें महावीराचार्यकृत गणितसारसंग्रह अपना एक विशेष स्थान रखता है। उसमें ब्रह्मगुप्त जैसे पूर्ववर्ती गणितज्ञों की अपेक्षा अनेक बातोंमें उन्नति पाई जाती है।[1] यह ग्रंथ राष्ट्रकूट नरेश अमोघवर्ष नृपतुंगके समयमें लिखा गया था, जिसका राज्यकाल सन् ८१५ से प्रारंभ हुआ माना जाता है। इन्हीं नरेशके पूर्ववर्ती जगतुंगदेवके शासनकालमें वीरसेनाचार्यने षट्खण्डागम पर अपनी सुविख्यात टीका धवला लिखी थी। यद्यपि इस ग्रंथका मुख्य विषय धार्मिक सिद्धान्तसे संबंध रखता है, तथापि इन सिद्धान्तोंके सूक्ष्म व्याख्यानमें टीकाकारने अपने समयके गणितशास्त्रका खूब उपयोग किया है। षट्खण्डागममें गणितका विषय मुख्यतः प्रथम खंड जीवस्थानकी द्रव्यप्रमाण,[2] क्षेत्रानुगम और स्पर्शानुगम[3] इन तीन प्ररूपणाओंमें पाया जाता है। इस सम्बन्धके उल्लेखोंको हम तीन भागों में विभक्त कर सकते हैं—

(१) सूत्रों में आई हुई बातें।

(२) धवलाकार द्वारा किया गया विवेचन।

(३) अन्य ग्रन्थकारों के अवतरण।

सूत्रोंमें एकसे लगाकर सौ, हजार, लाख, करोड़, कोड़ाकोडी, कोड़ाकोड़ाकोड़ी व कोडाकोड़ाकोड़ाकोड़ी तककी संख्या, संख्यात असंख्यात, अनन्त व अनन्तानन्तके नाम, जोड़, बाकी, गुणा, भाग, वर्ग व वर्गमूल, घन, अन्योन्याभ्यास आदि गणितकी प्रक्रियाएँ, अंगुल, योजन, श्रेणी, विष्कम्भ, सूची, प्रतर व घन आदि क्षेत्र सम्बन्धी माप तथा समय, आवली, अन्तर्मुहूर्त, अवसर्पिणी, उत्सर्पिणी, पल्योपम आदि काल संबंधी माप उल्लिखित पाये जाते हैं। ये सूत्र भूतबलि आचार्य द्वारा विक्रमकी प्रथम शताब्दिके लगभग लिखे गये सिद्ध होते हैं अतः उक्त उल्लेखों पर से आज से कोई दो हजार वर्ष पूर्वके गणित-संबंधी भारतीय ज्ञानका बहुत कुछ परिचय प्राप्त हो जाता है।

---

१ See Ganit Sar-Sangraha of Mahaviracharya edited by Rangacharya Madras 1912 Preface P XI

२ देखो षट्खण्डागम व्हाल्यूम ३ (जैनसाहित्योद्धारक फंड सीरीज।

३ „ „ „ ४ (मुद्रणाधीन।

धवला टीकाके रचयिता वीरसेनाचार्यने अपनी रचनामें सूत्रोंके उक्त उल्लेखोंको खूब ही पल्लवित करके बतलाया है। उन्होंने संख्यात, असंख्यात व अनन्तके स्वरूपको बहुत कुछ स्पष्ट कर दिखाया है। द्रव्यप्रमाण कथनके आदिमें ही उन्होंने अनन्तके स्वरूप व उसके आन्तरिक भेदोंको समझाते हुए जो राशिके अर्धच्छेद व वर्गशलाकाओंका संबध बतलाया है वह गणित शास्त्रकी एक बहुमूल्य वस्तु है। उसमें आधुनिक Logarthim के समस्त सिद्धान्त अन्तर्निहित पाये जाते हैं।[१]

गणितकी भाग-प्रक्रियाके उन्होंने खंडित, भाजित, विरलित व अपहृत. ऐसे चार प्रकार बतलाये हैं व उनके प्रमाण, कारण व निरुक्तियाँ भी समझाई हैं।[२] भाज्य भाजक संबंधको क्षेत्र गणित द्वारा स्पष्ट करनेमें धवलाकारने अपने सूक्ष्म और तलस्पर्शी गणितज्ञानका अच्छा परिचय दिया है। जीव राशियों के प्रमाणोंको उन्होंने वर्गधारा, घनधारा व घनाघन धाराओं द्वारा खूब समझाया है, और इस सम्बन्धमें उनके उपरिम विकल्प और अधस्तन विकल्प, तथा, गृहीत, गृहीतगृहीत और गृहीतगुणकाररूप प्रक्रियाएँ बड़ी ही अनोखी और अद्भुत हैं। उपरिमविकल्पमें वे निश्चित राशिका वर्ग, घन व घनाघन प्रमाण लेकर व तदनुकूल भागहारको बढ़ाकर वही निश्चित भजनफल उत्पन्न कर दिखाते हैं। अधस्तन विकल्पमें वही निश्चित भजन-फल राशिके वर्गमूल ग्रहण कर व भागहारको घटा कर प्राप्त करते हैं। ऊपरका भाज्य और भजनफल लेकर निश्चित राशि उत्पन्न करनेको धवलाकारने गृहीत नामक विकल्प कहा है। गृहीतगृहीत नामक विकल्पमें प्रथम भजनफल पुन एक बड़ी राशिका भाजक बनाया जाता है और उसके लब्धका उसी भाजकमें भाग देनेसे निश्चित भजनफल प्राप्त होता है। गृहीत-गुणकारमें निश्चित भजनफलका विवक्षित राशिमें भाग देनेसे जो लब्ध आया उसका उसी भाजक राशिसे गुणा करके उत्पन्न हुए भजनफलका विवक्षित राशिके वर्गमें भाग देकर निश्चित भजनफल प्राप्त किया गया है। ये गणितशास्त्र संबंधी वर्गात्मक राशियोंकी अद्भुत कसरतें गणितज्ञोंके ध्यान देने योग्य है।[३] प्रमाणराशि, फलराशि और इच्छाराशि, इनकी त्रैराशिक क्रियाका उपयोग भी स्थान-स्थान पर दृष्टिगोचर होता है।[४] गणना राशिका धवलाकार द्वारा किया गया एक विभाग उल्लेखनीय है। समभाज्य राशिको उन्होंने 'युग्म' तथा विषम राशिको 'ओज नाम दिये हैं। इनमें भी प्रत्येकके दो दो प्रविभाग हैं। जिसमें चारका भाग पूरा चला जाय, वह 'कृतयुग्म' और जिसमें दो शेष बचे वह राशि 'बादरयुग्म' कही गई है। उसी प्रकार जिसमें चारका भाग देने पर तीन शेष रहें वह 'तेजोज' और

१ देखो द्रव्यप्रमाण पृ० १८—२६।
२ ,, ,, पृ० ४१।
३ द्रव्यप्रमाण पृ० ५२—८७।
४ द्रव्यप्रमाण पृ० ६५, १००।

जिसमें एक शेष रहे वह 'कलिओज' कहलाती है। मनुष्यराशिको धवलाकारने तेजोज राशि कहा है।[1]

क्षेत्र प्ररूपणामें लोकका स्वरूप समझाते समय धवलाकारके सम्मुख दो मान्यताएँ उपस्थित थी। एक मान्यतानुसार तो लोक सब ओरसे तलभागमें सात राजु, मध्यमें एक राजु और शिखर पर एक राजु विस्तृत है अर्थात क्रमसे हानि वृद्धिको लिये हुए लम्बा और गोलाकार है। किन्तु दूसरी मान्यतानुसार केवल दो दिशाओंमें उपर्युक्त हानि-वृद्धिको लिये हुए है और शेष दो दिशाओंमें सर्वत्र सात राजु मोटा है और इस प्रकार ऊँचा चतुरस्राकार है। धवलाकारने इन दोनो मान्यताओंके बीच सत्यासत्यका निर्णय करनेके लिये परम्परागत सैद्धांतिक मान्यताकी कसौटी लगाई है और यह देखनेका प्रयत्न किया है कि किस आकारमें कितना घनफल प्राप्त होता है। इसके लिये उन्होंने प्रथम मान्यतामें लोकका यह निश्चित घनफल निकाला है, जो उस समयकी घनफलोत्पादक विधिका अच्छा परिचायक है। उन्होंने पहले त्रसनाडी जो सर्वत्र एक राजु व्यासवाली और चौदह राजु ऊँची है उसे अलग किया और उसका अधोलोक प्रमाण सात राजुका घनफल ५ [illegible] निकाला। फिर शेष अधोलोकको बीचमेंसे फाड़कर फैलाया और उसे सूपाकार क्षेत्र बनाया। फिर उसमेंसे बीचका चौकोर खंड काटा जिसका प्रमाण ३४ [illegible] निकला। फिर दोनों ओरके त्रिकोण क्षेत्रोंमेंसे चौकोरखंड काटे और इन खंडोंको विपरीत क्रमसे एक दूसरे पर रखकर उन्हें समान मुटाईवाला बनाया और इस प्रकार इनकी लम्बाई चौड़ाई और मुटाई से उनका घनफल निकाला। शेष जो त्रिकोण क्षेत्र बचते गये उन्हें फिर चौकोर काटा और फिर उपर्युक्त क्रमसे समचतुरस्र बनाया। इस प्रकार तबतक करते गये जबतक वह समस्त सूपाकार क्षेत्र समाप्त न हो गया। इस उत्पन्न हुए घनफलोंको जोड़नेका उन्होंने एक सुन्दर छोटासा गुरु दे दिया है। उपर्युक्त क्षेत्रफल चतुर्गुणित क्रमसे अवस्थित पाये जाते हैं, अतः अंतिम क्षेत्रफलमें चारका गुणा करके गुणनफलमेंसे एक घटा दो और फिर तीनका भाग दे दो। इस प्रकार सूपाकार क्षेत्रके दोनों बाजुओंके त्रिकोणोंका घनफल ६५ [illegible] होगा। इसमें उपर्युक्त बीचके चौकोर क्षेत्रका प्रमाण ३४ [illegible] तथा त्रसनाड़ीका घनफल ५ [illegible] जोड़ देने पर घनफल १०६ [illegible] घनराजु हुआ। इसी प्रकार काट काटकर और फैला फैलाकर ऊर्ध्वलोकका भी घनफल धवलाकारने निकाला है जो समस्त मिलाकर ५७ [illegible] हुआ। इसको अधोलोकके प्रमाणमें जोड़ने पर समस्त लोकका घनफल १६० [illegible] घनराजु हुआ। इसलिये यह आकार धवलाकारने असिद्ध ठहराया। दूसरे प्रकारसे मान हुए लोकका घनफल निकालने पर वह सात राजुके घन प्रमाण अर्थात् ७×७×७=३४३ घनराजु सिद्ध हो गया। अतएव उसे ही ठीक माना है।

१ ध्र० प्र० पृ० २४९।

उपर्युक्त गोलाकार क्षेत्रमें जो एक राजु व्यासवाली त्रसनालीका क्षेत्रफल धवलाकारने बतलाया है उसमें विशेष ध्यान देने योग्य बात यह है कि परिधिका प्रमाण $\frac{३७१}{११३}$ राजु लिया गया है। तथा सात राजु व्यासवाले तलभागकी परिधिका प्रमाण $२२\frac{१५}{११३}$ बतलाया गया है। यह प्रमाण उपर्युक्त एक राजुव्यासवाली परिधिको सातसे गुणा करने पर नहीं प्राप्त होता। और न इन दोनोंमेंसे कोई भी परिधि प्रमाण अन्यत्र माने गये 'व्यासकी तिगुनी परिधि' या 'व्यासके वर्गके दशगुणेका वर्गमूल'के नियमोंसे ही आता है। इससे स्पष्ट है कि धवलाकार यहां परिधिको निकालनेके किसी और ही नियम पर दृष्टि रखते हैं। आगे चलकर इन्होंने स्वयं वह नियम भी दे दिया है जो इस प्रकार है—व्यासको सोलहसे गुणा करो, उसमें सोलह जोड़ दो, तथा एक सौ तेरहसे भाग देकर व्यासका तिगुणा और जोड़ दो तो सूक्ष्मसे सूक्ष्म परिधिका प्रमाण निकल आता है। यह नियम इस प्रकार है—

$$\text{परिधि} = \frac{\text{व्यास} \times १६ + १६}{११३} + ३\ \text{व्यास}$$

इस नियमके अनुसार ही १ राजुव्यासवाली त्रसनाड़ीकी परिधि हुई—

$$\frac{१ \times १६ + १६}{११३} + ३ = \frac{३७१}{११३}$$

तथा, ७ राजुव्यासवाले अधोलोकके तलभागकी परिधि हुई—

$$\frac{७ \times १६ + १६}{११३} + २१ = २२\frac{१५}{११३}$$

इसको यद्यपि सूक्ष्मसे सूक्ष्म परिधिमान-प्ररूपक कहा है, तथापि आधुनिक गणितानुसार यदि इसमें १६ जोड़नेकी व्यवस्था न की गई होती तो $\frac{३५५}{११३}$ परिधिमानका नियम सचमुच बहुत सूक्ष्म और व्यापक होता, जो छह दशमलव स्थानों तक शुद्ध माना जाता है। सोलह जोड़नेकी व्यवस्था द्वारा एक बहुत ही शुद्ध प्रमाण कुछ अशुद्ध हो गया, जिसका कारण समझमें नहीं आता।

क्षेत्रप्ररूपणामें संख, गोम्ही, भ्रमर, मत्स्य व मनुष्यके शरीरावगाहनके घनफल निकालनेके अलग अलग नियम दिये गये हैं जो गणितज्ञोंके लिये दिलचस्प होंगे। उसी प्रकार नारकी जीवोंकी ऊँचाई निकालनेकी खास व्यवस्था बतलाई गई है।

स्पर्शनप्ररूपणामें द्वीपसमुद्रोंकी संख्या, उनका विस्तार व क्षेत्रफल एवं तद्गत सूर्यचन्द्रोंकी संख्या, निकालने तथा केवल समुद्रोंका संकलन करने व क्षेत्रफल निकालनेमें गणितकी अनेकानेक प्रक्रियाओं और नियमोंका उपयोग किया गया है, जो असाधारण गणितज्ञानका परिचायक है। धवलाकारके सम्मुख कोई गणितशास्त्रके बड़े व्यापक और प्रामाणिक ग्रंथ थे, यह भी अनुमान किया जा सकता है।

अब कुछ थोडा-सा परिचय गणित सबंधी अवतरणोंका कराते हैं जो धवला टीकामें पाये जाते हैं। इन अवतरणोंके हम दो विभाग कर सकते हैं। एक तो वे अवतरण जिनके साथ मूलग्रन्थका नाम पाया जाता है। और दूसरे ऐसे जिनके मूलग्रन्थ और कर्त्ताका कोइ उल्लेख नहीं किया गया। जिन ग्रन्थोंका उल्लेख किया गया है उनमें प्रथम 'तिलोयपण्णत्ति' का नाम उल्लेखनीय है। इस ग्रन्थमेंसे कहीं गणित सबधी गाथा या गाथाखण्ड अथवा गद्य या कहा सारांश लेकर 'इति तिलोयपण्णत्ति सुत्तादो' ऐसा ग्रन्थोल्लेख कर दिया गया है। सौभाग्यसे यह ग्रन्थ उपलब्ध भी है। इसके कर्ता यतिवृषभाचार्य कहे गये हैं जिनके बनाये हुए गुणधर आचार्य कृत 'कसायपाहुड' सूत्रोंके ऊपर चूर्णि सूत्र जयधवलामें पाये जाते हैं। यह ग्रन्थ लगभग आठ हजार श्लोक प्रमाण है। अधिकतर प्राकृत गाथाओंमें, किन्तु कहीं कहीं प्राकृत गद्यमय है। चूंकि इसमें महावीर स्वामीसे १००० वर्ष पश्चात् तकके ऐतिहासिक उल्लेख पाये जाते हैं अत इसका निर्माणकाल पाँचवीं शताब्दिमें व उसके पश्चात् अनुमान किया जा सकता है। इसमें लोक ऊर्ध्व अधो मध्यलोक तथा मध्यलोकगत द्वीप, समुद्र, भरतक्षेत्र व आर्यखण्ड आदि का प्रमाण व वर्णन खूब विस्तारसे किया गया है। और तद्विषयक गणित भी खूब पाया जाता है। इस ग्रन्थ का प्रारम्भिक मूलमात्र भास्कर के पिछले अकोंमें निकल चुका है, और अब यह ग्रन्थ डा० ए० एन्० उपाध्ये और हमारे द्वारा सुसशोधित सम्पादित होकर अनुवाद सहित जीवराज जैन ग्रन्थमालामें प्रकाशित होनेके लिये मुद्रित हो रहा है। इसके प्रकाशनसे प्राचीन गणित पर बहुत कुछ प्रकाश पडेगा।

गणित सबधी उल्लेखोंका आधारभूत दूसरा ग्रन्थ 'परियम्म सुत्त' (परिकर्म सूत्र) है, जिसका उल्लेख उक्त भागोंमें कम से कम बीस बार आया होगा। इसके सब अवतरण प्राकृत गद्यात्मक ही हैं। और ये असख्यात् अनन्त आदिके स्वरूप, जीवराशिप्रमाण, द्वीपसागर गणना, स्वर्ग व नरकादिमें जीवराशिका प्रमाण रज्जु, जगश्रेणि व लोक आदिका प्रमाण, इत्यादि बातोंसे सबध रखते हैं। इससे जाना जाता है कि यह जैन करणानुयोग विषयक कोइ प्राकृत गद्यमय रचा हुआ प्राचीन ग्रन्थ था, जो अपने विषयमें खूब प्रामाणिक माना जाता था। दुर्भाग्यतः अभी तक इस नामके कोई स्वतंत्र ग्रन्थका पता नहीं चला है। इन्द्रनन्दि कृत श्रुतावतारमें कहा गया है कि षट्खण्डागमके प्रथम तीन खण्डोंपर कुदकुदाचार्यने सर्वप्रथम एक टीका लिखी थी जिसका नाम परिकर्म था। मेरा पहले ख्याल हुआ था कि धवला टीकामें उल्लिखित परिकर्म वही कुदकुदाचार्य कृत टीका होना चाहिए। किन्तु उल्लेखों पर सूक्ष्म विचार करनेसे यह बात अब मुझे शकास्पद जँचने लगी है। यद्यपि एक जगह वीरसेनने यह भी कहा है कि परिकर्मकी प्रवृत्ति इसी सूत्रग्रन्थसे हुई है, तथापि न तो कहीं अन्यत्र इसे टीका ग्रन्थ कहा, और न कुदकुदाचार्यका नाम उसके साथ सम्बद्ध किया गया।

गणितके सिवाय और किसी विषयके संबंधमें भी इसका नाम नहीं लिया गया। गणित-शास्त्रमे 'परिकर्म' का अर्थ गणित-प्रक्रिया भी होता है। महावीराचार्यके गणित-सार-संग्रहमें संज्ञा प्रकरणके पश्चात् दूसरे प्रकरणका नाम 'परिकर्मव्यवहार' पाया जाता है। अनुमान होता है कि परिकर्म नामका गणित संबंधी कोई स्वतंत्र प्राचीन प्राकृत गद्यात्मक ग्रन्थ था जो षट्खण्डागमसे भी संबंध रखता था, या इसके गणित भागके विशदीकरणरूप था। इसको धवलाकारने एक जगह सर्वाचार्यसम्मत कहा है। इस ग्रन्थकी खोज होना चाहिए।

अब हम धवलाटीकाके गणित संबंधी उन उल्लेखों पर आते हैं जिनके साथ किसी ग्रन्थ आदिका नाम नहीं पाया जाता। ऐसे उल्लेख प्राय. गणितशास्त्रके किसी नियमको उद्धृत करनेवाले हैं. और कहीं संस्कृतमे और कहीं प्राकृतमें पाये जाते हैं। संस्कृतनिबद्ध ऐसे उल्लेखोंमें सबसे प्रथम द्रव्यप्रमाणानुगममें हमें एक 'आर्या' मिलती है. जिसमें किसी संख्याके दो हारों व उनके द्वारा लब्धोंके बीच हानिवृद्धिका एक नियम स्थापित किया है 'हारान्तर हृतहारात्'[1] इत्यादि। इस प्रकारकी एक दूसरी आर्या एक बार क्षेत्रप्ररूपणामें और एकबार स्पर्शनप्ररूपणामें उद्धृत की गई है, और उसमें व्यासमे परिधि निकालनेका वही नियम स्थापित किया गया है जिसे हम ऊपर दे आये हैं—'व्यासं षोडशगुणितं'[2] इत्यादि।

इनके अतिरिक्त कहीं-कहीं आर्याका एक खंडमात्र ही उद्धृत किया गया है, जैसे—

'रूपेषु गुणमर्येषु वर्गणम्' (व्हाल्यूम ४, पृष्ठ २००)।

'रूपोनमादिसंगुणमेकोनगुणोन्मथितमिच्छा' ( ॥ पृ० १९९,२०१ )

'व्यासार्धकृतित्रिकं समस्तफलितम्' ( ॥ पृ० १६९ )

ये सब आर्याएं व आर्याखण्ड, या सूत्र, किसी एक ही ग्रन्थसे लिये गये हैं, या पृथक् पृथक् ग्रन्थोंसे, इस निर्णयके लिये हमारे पास इस समय समुचित सामग्री नहीं है। तथापि अनुमानतः वे किसी एक ही संस्कृत पद्यात्मक गणित ग्रन्थसे लिये गये होंगे। महावीरकृत गणितसारसंग्रह आदि ग्रन्थोंमे वे हमे उपलब्ध नहीं होते। इनका आधारभूत ग्रन्थ भी अभी तक लुप्त ही है।

सबसे महत्वपूर्ण गणितशास्त्र संबधी नियमोंके उल्लेख हमे धवलाटीकामे प्राकृत गाथा निबद्ध मिलते हैं। ये गाथाएं 'एत्थ उवउज्जंतीओ गाहाओ'—इस विषय पर उपयोगी गाथाएं 'एत्थ करणगाहा वुत्तंच' आदि उत्थानिका वाक्य देकर उद्धृत की हुई पाई जाती हैं। यो तो गणितसबंधी प्राकृत गाथाएं उक्त टीकामे सैकड़ों है, किन्तु उनमेंकी अधिकांश

---

१ द्रव्यप्रमाण, उद्धृत पद्य नं० २८ पृ० ४७।

२ क्षेत्रप्ररूपणा, उद्धृत पद्य नं० १४ पृ० ४२; स्पर्शनप्ररूपणा उद्धृत पद्य नं० ६ पृ० २२१।

जैनकरणानुयोगसे संबंध रखनेवाली हैं। उनमेंसे मैं उन शुद्ध गणितशास्त्रात्मक गाथाओंकी ओर यहाँ पाठकोंका ध्यान आकर्षित करना मैं आवश्यक समझता हूँ। इस प्रकारकी आठ गाथाएँ तो द्रव्यप्रमाणानुगमके पृ० ४६ से ४९ पर पाई जाती हैं, जिनमें भाज्य, भाजक और लब्धके हानिवृद्धि रूप नियम बड़ी सूक्ष्मताके साथ दिये गये हैं। ऐसी ही एक गाथा पृ० ३४२ पर आई है 'रासिविसेसेणवहिद' आदि। एक और गाथा स्पर्शनप्ररूपणामें नं० ८ (पृ० २०९) पर पाई जाती है जिसमें व्याससे परिधि व क्षेत्रफल निकालनेका नियम दिया गया है, 'विक्खंभवग्ग-दहगुणकरणी' आदि। यह गाथा त्रिलोकसारमें भी संगृहीत है। ऐसे ही नियमसे संबंध रखनेवाले गाथा खण्ड भी जगह जगह दृष्टिगोचर होते हैं। अनुमान होता है कि धवलाकारके सम्मुख कोई प्राकृत गाथाओंमें रचा हुआ गणितका ग्रंथ भी था जिसका उन्होंने खूब उपयोग किया। यह ग्रंथ बड़ा महत्वपूर्ण और उपयोगी जान पड़ता है। क्या आश्चर्य जो यह ग्रंथ अभी भी किसी शास्त्र भंडारमें पड़ा हुआ किसी सौभाग्यशाली खोजककी बाट जोह रहा हो। हमें इस ओर दृष्टि रखना चाहिए।



# तत्त्वार्थभाष्य और अकलंक (लेखांक ५)

[ ले०—श्रीयुत प्रोफेसर जगदीशचन्द्र जैन, एम० ए० ]

अनेकांत (४—६, ७, ८) में "सयुक्तिक सम्मति' पर लिखे गये उत्तर लेख की निस्सारता" नामक लेख प्रकाशित हुआ है। लेखक ने पंडिताऊ पद-प्रयोगों द्वारा छींटे उड़ाये हैं और अपनी सम्मति को अमोघ अस्त्र समझकर उसे मेरे सब लेखों पर पानी फेरनेवाली बताते हुए मेरी कलम तोड़ने आदि के उल्लेखपूर्वक तत्त्वार्थभाष्य की बातों को छूमंतर की तरह उड़ा देने का दावा (शायद किसी जादू के प्रयोग से) किया है। इस सब के उत्तर में यही हमें कहना है कि इस प्रकार के आत्मश्लाघात्मक उद्गार लेखक तथा उनके मित्रों के 'स्वान्त: सुखाय' ही हो सकते हैं, इसके अतिरिक्त उनका कुछ मूल्य नहीं। निम्न वक्तव्य से स्पष्ट होगा कि इस लेख में कितनी बेतुकी बातें लिखी गई हैं। इस पर भी बिना किसी सम्पादकीय नोट के यह लेखमाला किस शान के साथ अनेकांत में प्रकाशित हो रही है !

## (१) अर्हत्प्रवचन और अर्हत्प्रवचनहृदय

१ आक्षेप—"गुणा इति संज्ञा तंत्रांतराणां आर्हतानां तु द्रव्यं पर्यायश्चेति द्विती (त) यमेव तत्त्वं अतश्च द्विती (त) यमेव तदुद्वयोपदेशात्। द्रव्यार्थिकः पर्यायार्थिक इति द्वावेव मूलनयौ। यदि गुणोऽपि कश्चित्स्यात् तद्विषयेण मूलनयेन तृतीयेन भवितव्यम्' आदि पाठ में "तंत्रांतराणां" और 'आर्हतानां तु' ये वचन सूचित करते हैं कि यहां 'गुण' के विषय में अन्यवादी आर्हत्मत पर आक्षेप कर रहे हैं. श्वेताम्बर जैन नहीं। जैनों में तो द्रव्यार्थिक, पर्यायार्थिक ये दो ही नय माने गये हैं, गुणार्थिक नय माना ही नहीं, अतएव जैनों के यहाँ इस शंका का अवकाश किसी काल में संभवित नहीं, आदि।

१ उत्तर—लेखांक (३) में सन्मतितर्कगत गुणार्थिकनय की मान्यता का मैंने स्थल-निर्देशपूर्वक उल्लेख किया था। यदि उस स्थल को देखने का कष्ट किया जाता तो इस आक्षेप के लिये अवकाश न रहता। सन्मतितर्क (३-८) की टीका में अभयदेव ने कुछ जैन आचार्यों द्वारा मान्य गुणार्थिकनय की मान्यता को निम्न शब्दों में स्वीकार किया है—रूपरसगन्धस्पर्शा• असमानग्रहणलक्षणा यस्मात् ततो द्रव्यमाश्रिता गुणा इति केचन वशेषिकाद्या, स्वयूथ्या वा सिद्धांतानभिज्ञा अभ्युपगच्छन्ति (सन्मतितर्क ८ टीका, पृ० ६३३)। अर्थात् वैशेषिक आदि तथा कुछ स्वयूथ्य विद्वान् ( अर्थात् जैनदर्शनानुयायी विद्वान् ) द्रव्य और गुण को भिन्न मानते है। क्योंकि द्रव्य गुणाश्रय और क्रियाश्रय है, जब कि गुण द्रव्याश्रयी है,

तथा स्वय निर्गुण और निष्क्रिय है। इसी प्रसग पर उक्त मतव्य का निरसन करने के लिए 'गुण' पर विचार करते हुए सिद्धसेन आचार्य को लिखना पडा, "भगवान् ने द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक ये दो ही नय माने हैं। यदि पर्याय से गुण भिन्न होता, तो वे गुणास्तिकनय की भी योजना करते" (३ १०)। यही चर्चा राजवार्तिककार ने की है कि 'गुण' सज्ञा तो वैशेषिक आदि अन्य मतवादियो की है, जैन दर्शन म तो दो ही नय माने गये हैं, अतएव जो (जैनाचार्य) गुण को पर्याय स भिन्न मानते हैं, उन्हें तीसरा गुणार्थिक नय भी मानना पडेगा। तो फिर (अकलक शका करते हैं) "गुणपर्ययवद्द्रव्य" सूत्र में गुण और पर्याय का भिन्न भिन्न उल्लेख क्या किया गया है? इसका समाधान है कि अर्हत्प्रवचन आदि में गुण का लक्षण बताया गया है आदि। इससे स्पष्ट है कि अकलक की उक्त शका जैनेतरवादीजन्य नहीं, वह कुछ जैनाचार्यों को लक्ष्य में रखकर उठाई गई है। गुणार्थिक नय की मान्यता रूप हेतु जैन वादियों के लिये ही अनिष्टापत्ति हो सकती है क्योंकि जैन-दर्शन में ही मुख्यतया दो नय माने गये हैं। अजैनेतरवादियो के मत म गुणार्थिक नय की मान्यता के उल्लेखपूर्वक दोष प्रदर्शित करने का कोई अर्थ नही, क्योंकि उनके मत मे नय कोई वस्तु ही नहा। अर्हत्प्रवचनहृदय आदि जैनागम के प्रमाण भी जैनवादियो के लिये ही उद्धृत किये जा सकते हैं जैनतर तो उन्हे प्रमाण मानते नहीं। इसस 'तत्रानरारण' और 'आर्हताना तु' इन पदों की सगति बराबर बैठ जाती है। अतएव जो लेखक ने अन्य सम्प्रदाय क ग्रन्थों से 'गुण' शब्द लाकर रखा गया है इस आक्षेप का परिहार करन क लिये' आदि रूप म अपने कथन की पुष्टि करनी चाही है, वह नितात भ्रममूलक है।

२ आक्षेप—"तद्भावाव्यय नित्य, भेदादणु" आदि सूत्र, राजवार्तिक में शका होने पर ही उपन्यस्त किये गये हैं, तत्त्वार्थसूत्र पर शका उपस्थित होने के समय नहीं। अतएव जिस ग्रन्थ पर आक्षेप किया जाता है, उस आक्षेप का उत्तर उसी ग्रन्थ द्वारा नहीं दिया जाता, यह प्रतिज्ञावाक्य असगत है।

२ उत्तर—इस आक्षेप का निराकरण करने के लिये मैंने पूर्व लेख में कुछ ग्रन्थ क नामोल्लेख किये थे। यहाँ मैं इन ग्रन्थों क कुछ उदाहरण उपस्थित करता हूँ।

(अ) सर्वार्थसिद्धि (पृ० ५६) में "मतिश्रुतावधिमनःपर्ययकेवलानि ज्ञानम्" सूत्रगत मति और श्रुत के प्रत्यासन्ननिर्देश की शका उठाकर उनमें कार्यकारणभाव बताते हुए 'श्रुत मतिपूर्व' आदि सूत्र को प्रमाणरूप मे उद्धृत किया है (अनयो प्रत्यासन्ननिर्देश कृत कार्यकारणभावात्। तथा च वक्ष्यते 'श्रुत मतिपूर्वमिति')। यहाँ एक ही सूत्रकार के एक सूत्र पर शका उठाकर उसका परिहार दूसरे सूत्र से किया गया है।

(आ) सिद्धसेनगणि ने उमास्वाति के 'जीवाजीवास्रवबन्धसवरनिर्जरामोक्षास्तत्त्वम्"

सूत्र-भाष्य पर प्रश्न उपस्थित होने पर सूत्रकार के ढेर के ढेर सूत्र साक्षी रूप से उद्धृत किये हैं।

(इ) स्वयं अकलंकदेव ने "नित्यावस्थितानि रूपाणि" (?) सूत्रगत 'नित्य' शब्द का प्रमाणपुरस्सर अर्थ बताते हुए "तद्भावाव्ययं नित्य" सूत्र उद्धृत किया है। इसी तरह "गुण-पर्ययवद्द्रव्यं" सूत्रगत गुणविषयक समाधान के लिये "द्रव्याश्रया निर्गुणा गुणाः" सूत्र प्रमाण रूप से उपस्थित किया गया है। अकलंक ने स्वयं "द्रव्याश्रया" आदि सूत्र की उत्थानिका में कहा है—"आह गुणपर्ययवद्द्रव्यमित्युक्तं तत्र के गुणा इत्यत्रोच्यते—'द्रव्याश्रया निर्गुणा गुणा.।"

तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक, ब्रह्मसूत्र शांकरभाष्य आदि ग्रन्थों के यहाँ इस तरह के अधिक उदाहरण देने की आवश्यकता नहीं। यह बिलकुल स्थूल बात है कि जब कोई टीकाकार किसी सूत्र-ग्रन्थ आदि पर टीका लिखता है, तो प्रसंग आने पर उसे मूलग्रन्थकार के वाक्यों को प्रमाणरूप में शका निवृत्त्यर्थ उद्धृत करना पड़ता है। कभी तो, जब कभी कोई बात पूर्व सूत्र में नहीं आती, तो उसे बताना पड़ता है कि सूत्रकार आगे चलकर अमुक सूत्र में कहेंगे। ऐसे समय में उस सूत्रग्रन्थ के प्रमाण न देकर अन्य किसी ग्रन्थ के प्रमाण उद्धृत करने का कोई अर्थ नहीं। उमास्वाति की सौत्री रचना पर शंका उठाकर उसका परिहार अकलंक ने 'कालश्च' सूत्र से किया है, इस बात को स्वीकार कर लेखक पुनः स्ववचनबाधित दोष के भागी बने हैं। जिस ग्रन्थ पर आक्षेप हो, उस आक्षेप का उत्तर उसी ग्रन्थ द्वारा नहीं दी जाने की बात उस समय अधिक लागू हो सकती है, जब कोई दर्शन आदि की खास चर्चा चल रहा हो और प्रतिवादी को ग्रन्थांतर के प्रमाण देने की आवश्यकता समझी जाती हो।

एक दूसरी बात। सूत्र उसको कहते हैं जो (स्वयं) बनाया जाय—गूँथा जाय (सूत्र्यंते ग्रथ्यते इति सूत्रं—हेमचन्द्र)। ऐसी हालत में यदि सूत्रकार अपना सूत्र न बनाकर दूसरे का सूत्र अपने सूत्रों में समाविष्ट कर ले, और वह भी पूर्वसूत्रकार के नामोल्लेख के बिना, तो क्या यह उमास्वाति जैसे प्रकाण्ड सूत्रकार के लिये प्रतिष्ठा की बात होगी? जिस विद्वान् ने समस्त जिन-शासन को इतने सुन्दर सूत्रों में गूँथ डाला, क्या वह आचार्य एक सूत्र के लिये परमुखापेक्षी बनता? यदि कदाचित् उन्हें कोई सूत्र किसीका लेना ही होता, तो वे ग्रन्थकार के नामोल्लेख बिना उसे कभी अपनी रचना में समाविष्ट न करते। क्या अनेकांत-सम्पादक, संस्कृत सूत्र-साहित्य में एक भी ऐसा उदाहरण बता सकेंगे, जब किसी सूत्रकार ने इस तरह से अन्यदीय सूत्रों को अपने सूत्रों में समाविष्ट कर लिया हो? ऐसी हालत में, अर्हत्प्रवचन को वर्तमान उपलब्ध अर्हत्प्रवचन (जिसे श्वेताम्बर ग्रन्थों में सभाष्यतत्त्वार्थसूत्र माना गया है) का वाच्य न मानकर, अतीतकाल के किसी अनुपलब्ध अर्हत्प्रवचन नामक सूत्रग्रन्थ का स्वप्न देखना, कभी युक्तियुक्त नहीं कहा जा सकता।

३ आक्षेप—अर्हत्प्रवचन का वाच्य सभाष्यतत्त्वार्थ सिद्ध करने के लिये वादी सम्मत शास्त्रों से प्रमाण दिये जाने चाहिये। हम उन (श्वेताम्बर) ग्रन्थों को प्रमाणरूप से स्वीकार नहीं करते, जिनके उद्धरणपूर्वक अर्हत्प्रवचन का वाच्य सभाष्यतत्त्वार्थ सिद्ध किया गया है।

३ उत्तर—यह एक बड़ी विचित्र दलील है। हम कहते हैं कि आप भाष्य को स्वोपज्ञ न मानें, हरिभद्र सिद्धसेन गणि आदि टीकाकारों के ग्रन्थगत मन्तव्यों को न मानें, लेकिन आप यह तो स्वीकार करेंगे कि इन विद्वानों ने तत्त्वार्थभाष्य पर टीकायें लिखी हैं तथा उन टीकाओं में अर्हत्प्रवचन का वाच्य सभाष्यतत्त्वार्थ बताया गया है। यह तो एक ऐतिहासिक प्रश्न है, सम्प्रदाय या सिद्धान्तभेद का प्रश्न नहीं। फिर उन ग्रन्थों को प्रमाण न मानने का क्या अर्थ? वेदों और ब्राह्मण पुराणों में जैन-तीर्थङ्करों का उल्लेख होने से उन ग्रन्थों तक को इस विषय में प्रामाणिक माना जाता है। स्वयं सिद्धसेनगणि की टीका में सिद्धिविनिश्चय का उल्लेख होने से उसे अकलंक कृत ग्रन्थ मानकर सिद्धसेन गणि को अकलंक देव के बाद का बताया जाता है। फिर अर्हत्प्रवचन सम्बन्धी ऐतिहासिक उल्लेख को स्वीकार करने में क्या बाधा है? अनेकान्त संपादक जैसे इतिहासान्वेषियों को तो इससे प्रसन्न होना चाहिये कि राजवार्त्तिकगत अर्हत्प्रवचन या अर्हत्प्रवचनहृदय ग्रन्थ के खोज करने की अब आवश्यकता नहीं, और श्वेताम्बर ग्रन्थों के आधार से उसका पता चल गया है। अतएव श्वेताम्बर ग्रन्थों को प्रमाण न मानने आदि की बात की कुछ भी कीमत नहीं।

## (२) अर्हत्प्रवचन और तत्त्वार्थाधिगम

१ आक्षेप—तत्त्वार्थभाष्यगत सम्बन्धकारिकाओं में भाष्यकार अपने लिये 'वक्ष्यामि' 'प्रवक्ष्यामि' जैसे एकवचनान्त पद प्रयोग करते हैं, जब कि भाष्य में 'उपदेक्ष्यामः' 'वक्ष्यामः' जैसे बहुवचनान्त प्रयोग नजर आते हैं। इससे मालूम होता है कि सम्बन्धकारिकाओं के कर्त्ता एक व्यक्ति, शायद उमास्वाति, हैं और भाष्य के कर्त्ता कोई दूसरे—सम्भवतः अकलंक, हैं। तथा 'आह', 'व्याचष्टे' जैसे प्रथम पुरुष के एकवचनान्त प्रयोगों द्वारा भाष्यकार ने सूत्रकार को अपने से स्पष्ट जुदा प्रकट किया है। अतएव भाष्य स्वोपज्ञ नहीं।

१ उत्तर—यहाँ इसी का एक प्रत्यनुमान किया जाता है। सागारधर्मामृत की भव्य कुमुदचन्द्रिका टीका स्वयं पं० आशाधरजी की नहीं, क्योंकि उक्त ग्रन्थ की सम्बन्धकारिका (नम्बर १) में टीकाकार 'करोम्यहम्' जैसे एकवचनान्त पद प्रयोग करते हैं, जब कि प्रथम श्लोक की टीका में 'प्रतिपादयिष्यतस्माभिः' जैसा बहुवचनान्त प्रयोग नजर आता है। इससे मालूम होता है कि सम्बन्धकारिका के कर्त्ता एक व्यक्ति शायद पं० आशाधर जी हैं और टीका के कर्त्ता कोई दूसरे—सम्भवतः अकलंक हैं। तथा 'आह', 'उपदिशति', 'व्यनक्ति', 'दर्शयति' जैसे प्रथमपुरुष के एकवचनान्त प्रयोगों द्वारा टीकाकार ने ग्रन्थकर्त्ता को अपने से स्पष्ट

जुदा प्रकट किया है। अतएव सत्यकुमुदचन्द्रिका स्वोपज्ञ नहीं हो सकती। इसी तरह हेमचन्द्र की प्रमाणमीमांसावृत्ति भी स्वोपज्ञ नहीं हो सकती, क्योंकि वहाँ भी 'पंचभिरध्यायैः शास्त्रमेतदरचयदाचार्यः' (पृष्ठ ३), 'लाघवार्थिना शास्त्रकारेण' (पृष्ठ ३) 'लक्षणमाह' (पृष्ठ ४), 'लक्षणमुक्तोऽस्माभिः' (पृष्ठ ८), 'यदवदाम स्तुतौ' (पृष्ठ २३), 'अवोचाम हि' आदि पदप्रयोगों मे कहीं प्रथमपुरुष का एक वचन है, कहीं उत्तम पुरुष के बहुवचनान्त प्रयोग हैं, और कहीं तृतीयान्त पद हैं। कणादसूत्र, शांकर-भाष्य आदि के भी बहुत-से कर्त्ता मानने पड़ेंगे, उनमें भी 'अभिधास्यामः', 'वक्ष्यामः' पद मिलते हैं। स्वयं राजवार्त्तिककार ने संबंधकारिका में 'वक्ष्ये' लिखा है, और वार्त्तिकभाष्य मे 'मन्यामहे' आदि। फिर, तो राजवार्त्तिक के भी अनेक कर्त्ता ठहरेंगे।

तथा 'वक्ष्यामि' (कारिका २२) और 'प्रवक्ष्यामि' (कारिका ३१) पदों से उमास्वाति को केवल संबंधकारिकाओं का ही कत्ता क्यों माना जाय ? वक्ष्यामि' और 'प्रवक्ष्यामि' पदों का वाच्य सबंधकारिकायें तो हैं नहीं, उनका वाच्य तो तत्त्वार्थाधिगम नामक शास्त्र है, जो अर्हद्वचन का एक देश है, या मोक्षमार्ग है जिसका उमास्वाति प्ररूपण करना चाहते हैं। यदि फिर भी सबंधकारिकाओं का ही एककर्तृत्व मानने का आग्रह है, तो फिर उक्त दो कारिकाओं को ही उमास्वातिकृत माननी चाहिये। तथा जब आप संबंधकारिकाओं को उमास्वातिकृत मानते हैं तो फिर इन कारिकाओं का दिगम्बरपरम्परा में क्या हुआ ?

वास्तव मे उक्त दलील ही बेतुकी है। वस्तुतः बात यह है कि आचार्य कहीं उत्तम पुरुष का एक वचन लिखते हैं, कहीं बहुवचन, कहीं वे स्वयं अपने लिये 'आचार्यः उपदिशति' आदि रूप से पदप्रयोग करते हैं, इसमे कोई आपत्ति की बात नहीं। उक्त 'करोम्यहम्' पद में पं० आशाधर यदि बहुवचन का प्रयोग करते तो छंदोभंग होता; इसीलिये भाष्यकार ने भी संबधकारिकाओं में बहुवचन का प्रयोग नहीं किया। इस पर से जो संबंधकारिकाओं, सूत्र तथा भाष्य के एककर्तृत्व को 'छूमंतर की तरह उड़ाने' का दावा है, वह केवल शायद किसी जादूबल से ही किया गया हो, युक्ति से तो यह संभव नहीं। शायद इसी तरह की दलीलें देकर आप जय-घोषणा करना चाहते हैं।

( क्रमशः )

# विविध

## ( १ )

## 'श्रीवादीभसिंह' के संबंध में

प्रिय महोदय,

'वादीभसिंह' संबंधी निबंध, जो आपने सम्मत्यर्थ मेरे पास भेजा है, मिला। इसके लिखने में काफी परिश्रम किया गया है। यह आलोचनात्मक, मर्यादित और अपने विषय पर पूरा प्रकाश डालनेवाला है। मैं समझता हूँ, मुख्य मुख्य प्रश्नों पर इससे अधिक कुछ नहीं कहा जा सकता; हाँ, इधर उधर कुछ बातें निश्चितरूप से अवश्य कही जा सकती हैं। वादीभसिंह के चोल 'राजराज' प्रथम या द्वितीय के समकालीन होने के सम्बन्ध में आपने जो प्रमाण दिये हैं, वे अपर्याप्त हैं और फलतः उनसे मुझे सन्तोष नहीं हो सका। उसके सम्बन्ध में दक्षिण भारत के तत्कालीन इतिहास में अभी और अनुसन्धान की जरूरत है।

वासस्थान के सम्बन्ध में—जैसा कि वास्तविक नाम 'ओडेयदेव' से निर्णय किया गया है—मेरा व्यक्तिगत विश्वास है कि इस संबंध में अभी और अनुसंधान की जरूरत है। आपने तमिलदेश में गुडीयपत्तन' (Gudiyapatana) की जो चर्चा की है, वह सन्दिग्ध है। हाँ, यदि आप गुडीय' और 'ओडेय' में कोई अन्तर नहीं समझते हों, तो बात ही दूसरी है। लेकिन मैं तो नहीं समझता कि दोनों को एक बतलाना तथ्यपूर्ण कहा जा सकता है। इसमें सन्देह नहीं कि 'ओडेय' और 'गौडेय' कलिंग (तिलुगु) देश के गंजाम जिले (जो मद्रास प्रान्त के एकदम उत्तर में है, और जो अब उड़ीसा में जोड़ दिया गया है) की जातियाँ हैं, और दोनों में पारस्परिक संबंध भी है। लेकिन इससे तो यही सिद्ध होगा कि ओडेयदेव मूलतः उड़ीसा के रहनेवाले थे मैसूर प्रान्त के नहीं। इस संबंध में आपके लेख में वर्णित वादीभसिंह के शिष्यों के नाम से भी पता चलता है। कुछ को आपने 'सान्तर' बतलाया है। ये सान्तर राज्य के उत्तराधिकारी होते थे। इस संबंध में मुझे पूरा निश्चय है कि 'सान्तर' 'सामन्तर' का ही दूसरा रूप है, और सामन्तर' का अर्थ है—कर देनेवाला सर्दार। यह एक विचित्र बात है कि यही 'सान्तर' आज तक गंजाम जिले के कई ओडीय परिवारों में पौरुष नाम के रूप में पाया जाता है, हाँ, वहाँ वह सान्तर' न होकर 'सान्त' के रूप से प्रचलित है। कलिंग के इतिहास में यह किम्वदन्ती प्रचलित है कि सिंहनन्दी नाम के एक जैन आचार्य (cf Epi Karnataka) की सहायता से कलिंग के गंगवंश की एक शाखा ने मैसूर में गंगवाड़ी राज्य की स्थापना की थी (Studies in South Indian Jainism—Maharajas College, Vizianagaram द्वारा प्रकाशित देखें)। ख्रिस्त शक० के प्रारम्भिक

वर्षों में, यानी अशोक के राज्यकाल के बाद, कलिंग में जैनधर्म खारवेल की संरक्षा में उन्नतिशील था। खारवेल चेदीय कुल का था। यह कहने में कोई अत्युक्ति नहीं है कि वादीभसिंह या ओडेयदेव जन्मतः उत्कल या ओडेय अथवा उड़िया सर्दार रहे होंगे, और शास्त्रार्थ-द्वारा धार्मिक दिग्विजय के लिए मैसूर प्रान्त या श्रवणबेलगोल को गये होंगे, और आन्ध्र-कलिंग देश की राज-सभाओं की अपेक्षा द्राविड़-कर्णाट देश की राजसभाओं में उनकी विद्वत्ता की अधिक कद्र हुई होगी।

मैं आपसे अनुरोध करता हूँ कि इस सम्बन्ध में आप अधिक छानबीन करें, यदि आप ऐसा करना उचित समझें।

आपका—बी० शेषगिरि राव, (एम० ए०)

( २ )

## बादामि

हमारे यहाँ पहाड़ों को काट-काट कर बनाई हुई अनेक भव्य गुफाएँ मौजूद हैं, इस बात को 'भास्कर' के विज्ञ पाठक भली भाँति जानते हैं। इनमें दो प्रकार की हैं, एक चैत्य और दूसरा विहार। चैत्य के भीतर स्तूप या मूर्त्तियाँ होती हैं और विहार या मठ में साधु-भिक्षुकों के रहने के लिये अलग-अलग कमरे बने हुए होते हैं। ऐसी गुफाएँ विशेषतः दक्षिण में मिलती हैं, जिनमें से अजंता, इलोरा, कार्ली, भाजा, बेड़पा आदि प्रमुख हैं। दक्षिण के अतिरिक्त काठियावाड़ में जूनागढ़ के पास, राजपुताने में झालावाड़ राज्य में, कोलवी, और मध्यभारत में धमणार, बाघ आदि में ऐसे स्थान हैं। इलोरा, कार्ली आदि कितनी भव्य गुफाओं की कटाई की सुन्दरता देखकर दर्शक मुग्ध हुए बिना नहीं रह सकते। ऐसी गुफाओं में अधिकतर बौद्ध हैं। हाँ, थोड़ी-सी जैन एवं वैदिकधर्म की भी हैं। बल्कि इलोरा उदयगिरि* आदि कुछ स्थानों में बौद्ध, जैन एवं वैदिक इन तीनों धर्मों से संबंध रखनेवाली भव्य गुफाएँ एक ही जगह मौजूद हैं। यह सचमुच हमारे प्राचीन भारत की मतसहिष्णुता का एक सुन्दर ज्वलन्त निदर्शन है।

दक्षिण की भव्य गुफाओं में बादामि की गुफाएँ भी उल्लेखनीय हैं। बादामि बम्बई प्रान्तार्गत बिजापुर जिला में है। यह एस० एम० रेलवे का एक छोटा स्टेशन है। यहाँ पर चार गुफाएँ वर्तमान हैं। इनमें प्रथम, द्वितीय एवं तृतीय गुफाएँ हिन्दुओं की हैं। सिर्फ चतुर्थ गुफा जैनियों की है। पर यह स्थान जैन गुफा के नाम से ही प्रसिद्ध है। इस नोट में मैं केवल चतुर्थ जैन गुफा का ही कुछ परिचय दे रहा हूं। अवशिष्ट हिन्दू गुफाओं का

* यह ग्वालियर राज्यान्तर्गत भिलसा के पास है। विशेषपरिचय के लिये 'बालक' वर्ष १५, अङ्क ८ देखें।

द्वारा निर्मित नेमीश्वरबस्ति के समक्ष एक मानस्तम्भ बनवा कर पुण्योपार्जन करेंगे। वे घर गये और अपने भाइयों, कोटणसेट्टि और मल्लिसेट्टि, एवं अन्य सम्बंधियों से परामर्श किया। तब उन्होंने अपनी इच्छा देवराय भूप पर प्रकट की। देवभूप ने उनकी इच्छा को सराहा और सधर्महित आज्ञा दी। एक शुभ दिन को उस पुण्यकार्य का मुहूर्त हुआ और नियतकाल में धातु का मानस्तम्भ बनवा कर अम्बवनसेट्टि ने अपनी अभिलाषा पूर्ण की। देवरसि से उनके दो पुत्रियाँ हुई। एक का नाम पद्मरसि व दूसरी का देवरसि रक्खा गया। जिस दिन यह युगल कन्यायें पैदा हुई उसी दिन शुभ योग जान कर वह धातुमय मानस्तम्भ चैत्यालय के सम्मुख स्थापित किया गया। मानस्तम्भ पर उन्होंने कन्याओं के कद के बराबर ऊँचे सुवर्णकलश भी चढाये। लेख में इस मानस्तम्भ को धर्मनौका के लिये पतवार बताया है और धर्मरूपी छत्र का दण्ड कहा है। अभिनव समन्तभद्रमुनि के उपदेश से यह बनाया गया था। अम्बवनश्रेष्ठी प्रभृति जैनी श्रावकों द्वारा उस समय जिनधर्म की महत्ता सर्वोपरि स्थापित की गई थी। मालूम होता है, वैष्णवमत के श्रेष्ठियों से इनकी स्पर्द्धा चलती थी। परन्तु १६ वीं शताब्दि के मध्य में जैन धनिकवर्ग गेरुसोप्पे में अत्यधिक प्रभावशाली मिलता है। श्रवणबेल्गोल का गेरुसोप्पे से पुराना सम्बन्ध रहा है। वहाँ के शिलालेख भी गेरुसोप्पे में जैनधर्म की प्रभावना को स्पष्ट करते हैं। सन १४१२ ई० में गेरुसोप्पे के गुम्मटण श्रावक श्रवणबेलगोल को श्री गुम्मटनाथ के दर्शन करने के लिये गये थे। वहाँ उन्होंने कई मन्दिरों का जीर्णोद्धार कराया था और आहारदान की व्यवस्था की थी। सन् १५३९ ई० में ऐसे ही चार उदाहरण मिलते हैं। इनमें विशेषता यह है कि गेरुसोप्पे के चवुडि आदि श्रेष्ठियों का रुपया कम्मय्य प्रभृति लोगों पर चाहिये था, वह इतने धर्मात्मा थे कि उन्होंने अपना कर्ज माफ करके उनसे कहा कि वह उस रुपये को धर्म कार्य में व्यय कर दें। इन कर्जदारों में एक माली भी था, उसने भी दान दिया था। यह दान सम्भवतः उस हर्षोत्सव में कराये गये होंगे, जिसका अनुभव गेरुसोप्पे के जैनियों को उस समय हुआ होगा, जब उनके राजा इम्मडि भैरवराय ने श्रवणबेल्गोलस्थ गोम्मटेश्वर का महामस्तकाभिषेकोत्सव कराया था। यह अभिषेक सम्भवतः सन् १५३९ ई० में कभी सम्पन्न हुआ था। अपने हर्ष को प्रकट करने के लिये ही गेरुसोप्पे के चवुडिश्रेष्ठि ने श्रवणबेलगोल के अपने कर्जदारों पर रुपया माफ करके उसे धर्म में लगवाया था। गरज यह कि गेरुसोप्पे के श्रावक—राजा और सेठ—सभी जैनधर्म प्रभावना के लिये उद्यमशील रहते थे। वह धर्मवीर और दानवीर थे। उनमें और सामन्त क्षत्रिय थे और श्रेष्ठी लोग वणिक् थे, परन्तु फिर भी उनमें परस्पर विवाह सम्बन्ध होते थे। वे सब ही गेरुसोप्पे को जैनधर्म का सुदृढ 'गढ' बनाने में रत रहते थे। वहाँ की महिलायें उनके इस उत्साह को खूब ही बढाती थीं। श्रावकों के समान ही गेरुसोप्पे

के जैनगुरु की प्रख्याति और प्रभावशाली थे। जनसाधारण में वह धर्म-द्रव्य में अधिक सम्पत्तिशाली होने के लिए भी प्रसिद्ध थे। गेरुसोप्पे के श्रीगुणभद्रदेव के शिष्य श्रीवीरसेनदेव ने सन् १५८३ ई० मे रानिवास के सरदार चेन्नवीर ओडेयर से ३२ वराह मूल्य का एक खेत खरीदा था। इन्होंने ही सन् १५८५ ई० में भी दो खेत और इन्हीं सरदार से खरीदे थे। यह खेत क्यों खरीदे गये, यद्यपि इसका उत्तर स्पष्ट नहीं है, परंतु अनुमान यही है कि जिनमन्दिरों की पूजा और दानशाला के खर्चे की पूर्ति के लिये यह खेत खरीदे गये थे। उस समय मन्दिरों की व्यवस्था का भार जैनाचार्यों पर आ पड़ा था—वे ही मन्दिरों के सर्वेसर्वा प्रकट होते हैं। इन आचार्यों के अपने गण होते थे और उनमें दिगम्बर साधुओं के साथ धर्मचर्चा हुआ करती थी। गेरुसोप्पे के मुनिगण योगागम की चर्चा करते एक लेख में बताये गये हैं। वादिभकेसरी विद्यानन्द स्वामी ने उन मुनियों के समूह में जाकर धर्मचर्चा में विशेष भाग लिया था, मानों वह उनके गुरु ही थे। विजयनगर साम्राज्य-काल में वादी विद्यानन्द अपने सानी के एक ही गुरु थे। गरज यह कि गेरुसोप्पे अपने समय में हर तरह से एक जैनकेन्द्र था। आज भी वहाँ पर चार दर्शनीय जैनमन्दिर अपने पूर्व वैभव को बतलाने के लिए शेष हैं। (देखो—मेडियावेल जैनिज्म, पृ० ३३९—३५० और ३७२)।

गोणूर ३८ ; मारसिंह ने यह नगर जीता था।

गोदावरी नदी ५९ ; दक्षिणभारत की नदी।

गोम्मटपुर या गोम्मटतीर्थ ९२, १२८, १३७, १३८, ४८६, २२६, श्रवणबेलगोल का अपर नाम।

गोल्लदेश ४०, ४७, ५०, इस देश के राजा गोल्लाचार्य्य नामक दि० मुनिराज हुए थे। (गोल्लाचार्य इति प्रसिद्ध-मुनिपोऽभूद्गोल्लदेशाधिप. ।)

गोविन्दवाडि २४, ५३, ४८९ ; श्रवणबेलगोल के पास था।

गौड या गौल देश, १२४, १३०, १३८, ४९१ ; होय्सल वंश के राजाओं ने इस देश को जीता था।

घट्टकवाद, १३८, विष्णुवर्द्धन होय्सलनरेश ने इस नगर को नष्ट किया था।

चक्रगोट्ट दुर्ग ५३, ५६, १३८, होय्सलनरेश विष्णु व नरसिंह ने इसे भस्म किया था।

चामगट्ट १२४, चंद्रमौलि मंत्रिवर ने जो ग्राम दान दिया था, उसकी सीमा मे यह भी एक ग्राम था।

चिकूर १६२, यहां के सर्वनन्दी व वसुदेव मुनि प्रसिद्ध थे।

चिक्कबेट्ट ४११, श्रवणबेलगोल की चन्द्रगिरि पर्वत का कन्नड नाम है।

चिक्कदेवराजकल्याणिकुमाड, ८३ श्रवणबेल्गोल का कुड है।

चिसूर २ अदयरनाडु (राष्ट्र) में था जहाँ मौनिगुरु की शिष्या नागमति ने ममाधिमरण किया था।

चेङ्गिरिगुग ५३, १३८, १४४, ४९२, होयसल राजाओं ने इस पर अधिकार किया था।

चेरदेश ३८, १३८, होय्सलनरेश नरसिंह ने यह देश जाता था। चेरवश के राजाओं द्वारा अधिकृत देश 'चेरदेश' था। अशोक के लेखों में इस वश क राजो का उल्लेख 'केरलपुत्र' के नाम से हुआ है। यह पाड्यदेश के उत्तर में था। यूनानी लेखकों ने इसका उल्लेख 'चेरेयोथ्र' नाम से किया है। यह देश पाघाट के आरपार सेलम व कोयम्बुतूर जिलों में फैला हुआ था। दूसरी शताब्दि में इसके चार भाग थे, (१) अरयम् (२) परम्बुनाडु (३) अजी (४) कोल्लिमलय। मदुरा (पाण्डदेश) से एक बडी सडक चेरदेश को आई थी। हयुन्त्साग के समय में चेरदेश पर पाड्यनरेश का अधिकार था।

चोलदेश ३८, ८१, ९०, १२४, २३०, ३६०, ४८६, ४९१, ४ ९, ५००, होयसलनरेशों ने इस देश पर कई दफे अधिकार किया था। लेख न० ८१ म होय्सल नरेश वीरनरसिंहदेव "चोलराज्य प्रतिष्ठाचार्य्य" कहे गए हैं। इसी देश के राजराज 'कोङ्गाल्व' नरेश जैन धर्मानुयायी थे। अशोक के लेखों में चोलदेश का उल्लेख हुआ है। कृष्णानदी के मुहाने से पूर्वतट के आगे दक्षिण होलिदेश (रामनद जिमींदारी) तक यह देश फैला हुआ था। उरगपुर उसकी राजधानी थी, जो वर्तमान की त्रिचनापल्लि है। पुहर (कावेरीपट्टण) और काचि भी इस देश के प्रमुख नगर थे।

चोलेनहल्लि ग्राम, १०७, गोम्मटनाथ की पूजा के लिए जो वेक नामक ग्राम मन्त्रिवर चन्द्रमौलि की पत्नी आचलदवी ने दान किया था, उसकी सीमा में यह ग्राम था।

जम्बुर ग्राम १३७, १३८, मत्री हुकराज न सवणेरु नामक ग्राम दान किया था। उसी की सीमा में यह ग्राम था।

जिननाथपुर ४०, ८३, १३१, ४६७, ४७८, यह श्रवणबेल्गोल से एक मील उत्तर की ओर है। इसे होय्सल नरेश विष्णुवर्द्धन के सेनापति गगराज ने शक स० १०४० के लग भग बसाया था। यहाँ शान्तिनाथवस्ति शिल्पकारी का बड़ा ही सुदर नमूना है। मैसूर भर में यह मदिर दर्शनीय है। इसके जीर्णोद्धार की आवश्यकता है।

जिन्नरहल्लि ग्राम, ८३, कृष्णराज ओडेयर ने इस ग्राम का दान किया था।

जीजापेट ४०४, कोई स्थान था।

ठक्कदेश ५४, सम समद्रस्वामी ने जिन देशों में वाद भेरी बजाई थी, उनमें यह भी एक था। पजाब को पहले ठक्क या टक्क कहते थ।

तच्चूरु ग्राम ४४० ; बेलोल के मठ से सम्बन्धित था।

तञ्जनगरम्—तञ्जपुरी, ४३६, ४३७, ४४१ : यह वर्तमान का तञ्जोर (Tanjore) है। शक सं० १७८० के उपर्युक्त तीनों लेखों से प्रकट है कि यहाँ के श्रावकगण श्रवणबेल्गोल की वन्दना के लिये जाते थे और वहाँ के भट्टारक म० की विनय करते थे। वहाँ उन्होंने तीर्थङ्करों की प्रतिमायें भी प्रतिष्ठित की थीं। यहाँ के श्रावक अनन्त चतुर्दशी आदि व्रत भी किय करते थे। अनन्तव्रत के उद्यापन में श्रावक शत्तिर ने वृषभादि पहले के चौदह तीर्थंकरों की प्रतिमायें प्रतिष्ठित कराई थीं।

तट्टगेर, २४ ; यह स्थान गंगवाड़ि में था।

तरिहल्लि ग्राम, १३८ ; हुल्लराज ने जो एक ग्राम दान किया था, उसकी सीमा का ग्राम था।

तलकाडु वा तलवनपुर ४५, ५३, ५९, ९०, १२४ आदि। गंगराजाओं की राजधानी कावेरी-तट पर थी, परन्तु ११वीं श० के प्रारंभ में चोल नरेशों के अधिकार में आ जाने से गंग-राजधानी नहीं रही थी। राष्ट्रकूट-राजकुमार केम्बय्य जब यहाँ पर थे, तब उन्होंने जैनाचार्य को एक ग्राम भेंट किया था। महासामन्त श्रीविजय ने यहाँ पर एक भव्य मंदिर निर्मित कराया था—उक्त दान इसी मंदिर के लिये दिया गया था। गङ्गराजाओं के अतिरिक्त होयूसल वंश के राजाओं का सम्पर्क भी तलकाड से रहा है—दोनों वंशों के राजाओं ने जैनधर्म के लिये अनेक दान दिये और धर्मकार्य किये थे। होयूसलराज के सेनापति, सम्यक्त्वचूडामणि श्रीगङ्गराज ने सन् १११७ ई० में चोलों को तलकाड से मार भगाया था। चोलराज से होयूसल नरेश ऐसे रुष्ट हुए कि उन्होंने तलकाड को जला कर चोलों का नाम-निशान मिटा दिया।

(क्रमशः)

# तार्किक प्रभाचन्द्राचार्य की रचनाएँ

[ लेखक—श्रीयुत सुमेरचन्द्र दिवाकर जैन, न्यायतीर्थ, शास्त्री, बी०ए०, एल् एल०बी० ]

प्राचीन संस्कृत-साहित्य की शोभा बढ़ानेवाले विद्वानों में आचार्य प्रभाचन्द्र का नाम, उनके बनाये ग्रन्थ प्रमेयकमलमार्तण्ड, न्यायकुमुदचन्द्र के कारण विशेष मान्य है। इस नाम के धारक और भी विद्वान हुए हैं, अतः प्रभाचन्द्र नाममात्र देखकर सहसा किसी रचना को प्रमेयकमलकार की मानना विद्वानों को तबतक अभीष्ट नहीं होता, जबतक कि वे उस रचना में प्रमेयकमलकार के पांडित्य की झलक का दर्शन न कर लें।

समाधितंत्र और रत्नकरंडश्रावकाचार की संस्कृत में टीका किन्हीं प्रभाचन्द्राचार्य्य ने की है। इन दोनों टीकाओं में समान शैली आदि को देखकर पण्डित जुगलकिशोर जी मुख्त्यार इस सही नतीजे पर पहुँचे हैं कि दोनों के टीकाकार जुदे जुदे नहीं हैं। इसीलिये वे लिखते हैं—'मुझे इस विषय में कोई सन्देह नहीं मालूम होता कि यह (समाधितंत्र) टीका उन्हीं प्रभाचन्द्राचार्य की बनाई हुई है, जो कि रत्नकरंडश्रावकाचार की टीका के कर्ता हैं, दोनों की प्रतिपादनशैली, कथन करने का ढंग और साहित्य की दशा एक जैसी मालूम होती है।" किन्तु यह बात स्वीकार करने में लोगों को संकोच होता है कि उन दोनों टीकाओं के रचयिता प्रमेयकमलकार हैं। हम ग्रन्थों के कुछ अवतरण नीचे देते हैं, जिनसे प्रतीत होता है कि दोनों टीकाएँ प्रमेयकमलकार की ही हैं।

समाधितंत्र पेज १ में लिखा है

श्रीपूज्यपादस्वामी मुमुक्षूणां मोक्षस्वरूपंचोपदर्शयितुकामो निर्विघ्नतः शास्त्रपरिसमाप्त्यादिकं फलमभिलषन्निष्टदेवताविशेषं नमस्कुर्वन्नाह।

न्यायकुमुद पेज २ देखिये

तत्र शास्त्रस्यादौ शास्त्रकारो निर्विघ्नेन शास्त्रपरिसमाप्त्यादिकं फलमभिलषन्निष्टदेवता विशेषं नमस्करोति।

प्रमेयकमल पेज २

अविघ्नेन शास्त्रपरिसमाप्त्यादिकं हि फलमुद्दिश्येष्टदेवतानमस्कारं कुर्वाणाः शास्त्रकृतः शास्त्रस्यादौ प्रतीयन्ते॥

समाधितंत्र पेज ३

यो हि यत्प्राप्त्यर्थी स तं नमस्करोति यथा धनुर्वेदप्राप्त्यर्थी धनुर्वेदविदं नमस्करोति। सिद्धस्वरूपप्राप्त्यर्थी च समाधिशतकशास्त्रस्य कर्ता ।

न्यायकुमुदचन्द्र पेज ४ :

यो यद्गुणार्थी स तद्गुणोपेतं पुरुषविशेषं नमस्कुर्वाणो दृष्टः, यथा कश्चित् धनुर्वेद-परिज्ञानार्थी तत्परिज्ञानगुणोपेतं, धर्मतीर्थकरत्वस्याद्यादित्वगुणार्थी चायं शास्त्रकार इति।

समाधितंत्र पेज १५ में लिखा है—'यैः पुनर्योगसांख्यैर्मुक्तौ तत्प्रच्युतिरात्मनोऽभ्युपगता ते प्रमेयकमलमार्तण्डे न्यायकुमुदचन्द्रे च मोक्षविचारे विस्तरतः प्रत्याख्याताः।"

रत्नकरंडश्रावकाचार-संस्कृत-टीका ( पे० ६ )—

तदलमतिप्रसगेन प्रमेयकमल-मार्तराडे न्यायकुमुदचंद्रे प्रपंचत प्ररूपणात्।

यदि प्रमेयकमल और न्यायकुमुद इन रत्नकरंड और समाधितंत्र के टीकाकार, प्रभाचंद्र, की कृति न होते, तो ये प्रभाचंद्र यह नही लिखते कि प्रमेयकमल और न्यायकुमुदचंद्र मे इन बातों का खंडन किया गया है, या निरूपण हुआ हैं। एक-आध जगह प्रयोग होने से यह भी संभावना उचित थी कि टीकाकार ने अन्य प्रख्यात प्रभाचंद्र की कृति की ओर इशारा किया हैं। किन्तु रत्नकरंड और समाधिशतक की टीका मे उन दोनों न्याय-ग्रन्थो का ही उल्लेख किया जाना इस संभावना को उत्पन्न करता है कि टीकाकार प्रभाचंद्र की ही रचना ये न्यायग्रंथ हैं, अतः अपने ग्रन्थो के अध्ययन की ओर इशारा मात्र करके विशेष प्रतिपादन के लिए उन्होंने मौनवृत्ति अंगीकार की; कारण वे छोटी-सी टीका लिखना चाहते थे, जो कि बालव्युत्पत्ति कराने मे समर्थ हो।

एक रचना विशेष पांडित्यपूर्ण हो और दूसरी बिल्कुल सरल हो, इतने से ही दोनों को भिन्न कर्तृक मानना पड़ेगा, ऐसी कुछ व्याप्ति नही मालूम पड़ती, कारण प्रकांड पांडित्य और भावो तथा भाषा पर अधिकार होने से यह साधारण बात है कि विद्वान् आचार्य मेधावी तार्किकों के लिये जटिल और दुरूह रचना कर दें, और साधारण शिष्यों के प्रवेशार्थ सरल भाषा मे सामान्य ढंग से समझाते हुए प्रतिपादन करें। इस तरह प्रतिपाद्य के अनुरूप रचना बनाने की क्षमता महान् पांडित्य और भाषाधिकार को द्योतित करती है, जो सौभाग्य कम व्यक्तियो मे पाया जाता है। अतः उक्त अवतरणो मे जो प्रमेयकमल और न्यायकुमुद का उल्लेख किया गया है, उससे टीकाकार प्रभाचन्द्र की तार्किक प्रभाचन्द्र से भिन्नता नही प्रतीत होती।

इसके सिवाय इन टीकाओ मे प्रभाचन्द्र की तार्किकता का प्रकाश अपनी छटा दिखाता ही हैं। रत्नकरंड के श्लोक ६ की टीका का तर्कपूर्ण विवेचन प्रमेयकमल की स्मृति ही नहीं कराता है, किन्तु उसमे और प्रमेयकमल के शब्दो और शैली मे भी समानता की स्पष्ट आभा का दर्शन कराता है; अंतर केवल इतना है कि प्रमेयकमल एक सरोवर के समान दीखता है और रत्नकरंड का वर्णन जलघट के समान, यथा :—

भगवतो देहस्थितिराहारपूर्विका, देहस्थितित्वादस्मदादिदेहस्थितिवत्। जैनैनो च्यते—अत्र किमाहारमात्रं साध्यते कवलाहारो वा ? प्रथमपक्षे सिद्धसाधनता। आसयोग केवलिन आहारिणो जीवा इत्यागमाभ्युपगमात् ॥'

( रत्नकरंड टीका, पेज ५ )

'भगवतो देहस्थितिराहारपूर्विका, देहस्थितित्वादस्मदादिदेहस्थितिवत्। नन्वनेना त्राहारमात्रं कवलाहारो वा साध्यते ? प्रथमपक्षे सिद्धसाध्यता—आसयोगकेवलिनो जीवा आहारिणा इत्यभ्युपगमात्।'

( प्रमेयकमल, पेज ८५ )

'भोक्तुमिच्छा बुभुक्षा सा मोहनीयकर्मकार्यत्वात् कथं प्रक्षीणमोहे भगवति स्यात् ? अन्यथा रिरंसा अपि तत्र प्रसंगात्, कमनीयकामिन्यादिसेवाप्रसक्तेरीश्वरादेस्तस्या विशेषाद्वीतरागता न स्यात्। विपक्षभावनावशाद्रागादीनां हान्यतिशयदर्शनात् कवलिनि तत्परमप्रकर्षप्रसिद्धेर्वीतरागतासंभवे भोजनाभाव परमप्रकर्षोपि तत्र किं न स्यात् तद्भाव भावतो भोजनादावपि हान्यतिशयदर्शनाविशेषात्।

( रत्नकरंड—टीका, पृ० ६ )

'भोक्तुमिच्छा बुभुक्षा। सा कथं मोहनीयस्यैव कार्यं ? इतरथा योन्यादिषु रन्तुमिच्छा रिरंसा तत्कार्यं स्यात्। तथा च कवलाहारवत् स्त्र्यादावपि तत्प्रवृत्तिप्रसंगान्नेश्वराद्स्य विशेष। यथा च रिरंसा प्रतिपक्षभावनातो निवर्तते तथा बुभुक्षापि'। इत्यादि।

( प्रमेयकमल, पे० ८६ )

अप्रमत्तो हि साधुराहारकथामात्रेणापि प्रमत्तो भवति नहि भुञ्जानोपीति महच्चित्रं'।

( रत्नकरंड पृ० ६ )

आहारकथामात्रेऽपि ह्यप्रमत्तोपि सन् साधु प्रमत्तो भवति नहि भुञ्जानोपीति श्रद्धामात्रम्।

( प्रमेयकमल, पृ० ८७ )

इस प्रकार शब्द-सादृश्य और अर्थ-सादृश्य को देखने से यह प्रतीत होता है कि जिनकी लेखनी ने प्रमेयकमल-जैसे न्याय तर्कग्रंथ का निर्माण किया है, उन्हीं की लेखनी ने समाधितंत्र और रत्नकरंड की टीका की भी रचना की है। यह संभव है कि इन दोनों टीकाओं का निर्माण उन्होंने अपने जीवन की संध्या में किया हो, जब कि अधिक लम्बी रचना करने में शरीर साथ न देता हो, अथवा किन्हीं शिष्य विशेष के अनुग्रह के लिये ये टीकाएँ लिखी हों।

अन्य विद्वानों से अनुरोध है कि वे इस विषय पर विचार करके पूर्ण निर्णय करें। हमें तो यही प्रतीत होता है कि शास्त्रि प्रभाचन्द्राचार्य ने ही समाधितंत्र और रत्नकरंड की भी टीकाएँ की हैं।

# जैन-अनेकार्थसाहित्य

[ लेखक—श्रीयुत बा० अगरचन्द नाहटा ]

भारतीय भाषाओं मे संस्कृत-भाषा सबसे अधिक गौरवपूर्ण है। इस भाषा का शब्द-कोष अत्यन्त महान् एवं साहित्य अपरिमित है। व्याकरण के नियमों से जकड़ी हुई एवं क्लिष्ट होने के कारण यह भाषा बहुत प्राचीन काल से ही विद्वद्भोग्य अर्थात् साहित्यिक भाषा रही है। सबसे प्राचीन माने जानेवाले वेदो की भाषा भी यही है। वैदिक साहित्य तो इस भाषा के अतिरिक्त अन्य भाषाओं का अत्यन्त नगण्य-सा है। जैन-विद्वानों ने भी अपनी सुंदर एवं ललित रचनाओं द्वारा इस भाषा का भाण्डार भरा है।

संस्कृत-भाषा मे एक ही वस्तु के जितने अधिक पर्यायवाची शब्द हैं एवं एक ही शब्द के जितने अधिक अर्थ हो सकते हैं, उतने अधिक पर्यायवाची शब्द तथा एक शब्द के अनेक अर्थ संसार-भर की किसी भी भाषा मे नहो पाये जाते। यह इस भाषा की विशेषता है। इस विशिष्टता से लाभ उठाकर जैन-विद्वानो ने द्विसंधान, चतुःसंधान, सप्तसंधान यावत् चतुर्विंशतिसंधान काव्य, तथा एक ही शब्द के हजारों, लाखो अर्थ एवं एक वाक्य के १० लाख से भी अधिक अर्थ करके अपनी अद्वितीय मेधा का परिचय दिया है।

यद्यपि जैनेतर विद्वानों ने भी द्विसंधान, त्रिसंधान एवं पंचसंधान-रूप कई काव्यों* की

---

* ऐसे काव्यों की यथाज्ञात सुची इस प्रकार है

१ दंडिकृत द्विसंधान (अनुपलब्ध, उल्लेख-भोजकृत शृङ्गार-प्रकाश) २ राघवपाडवीय कविराज (वि० १२३०) कृत, ३ विद्यामाधव-कृत पार्वतीरौक्मणीय (११८३ वि०), ४ सोमेश्वर-कृत राघवयादवीय, ५ वेंकटाध्वरीकृत यादवराघवीय (१७वीं शताब्दी), ६-७-८ रघुनाथाचार्य, श्रीनिवासाचार्य और वासुदेवकृत राघवयादवीय, ९ रामचंद्रकृत रसिकरंजन (शृङ्गारवैराग्य द्व्यर्थमय, ई० १५२४), १० चिदंबरकृत राघवयादवपाण्डवीय (ई० १५८६), ११ चिदंबरकृत पंचकल्याणचम्पू (राम, कृष्ण, विष्णु, शिव और सुब्राह्मणीय के श्लेपमय चरित्र), १२ अनंताचार्यकृत राघवयादवीय, १३ घनश्याम-कृत अबोधआकर (कृष्ण, नल, हरिश्चन्द्र), १४ हरदत्तकृत राघवनैपधीय (१८वी शताब्दी), १५ अनंतराम-सूरिकृत हरिश्चन्द्रोदय (प्रसिद्ध सत्यवादी हरिश्चन्द्र और अन्य हरिश्चन्द्र का चरित्र), १६ सूर्य कवि-कृत कृष्ण-विलोम काव्य (ई० १५४२), १७ निर्नामक—नलहरिश्चन्द्रोदय।—History of Classical Sanskrit Literature by कृष्णमाचार्य। १८ बिल्हवण या सुंदरकवि-रचित चौरपंचाशिका (शशिकला और दुर्गा का चरित्र) रचना सन् १०६० के लगभग। —(जैनस्तोत्र-संदोह भाग २ प्रस्तावना पृ० २१-२२)

रचना की है, फिर भी जैन विद्वान् उससे भी अधिक महत्त्व के सप्तसंधान और चतुर्विंशति संधान काव्यों तथा एक एक वाक्य के दस लाख बाईस हजार चार सौ सात (१०२२४०७) अर्थ करके बाजी लगा गए हैं। इस प्रकार इस क्षेत्र में जैनेतर विद्वानों की रचनाओं से जैन विद्वानों की रचनाएँ अधिक महत्त्वपूर्ण एवं गौरवशालिनी हैं। उनका विशाल अनेकार्थ साहित्य सचमुच जैन साहित्य एवं समाज के लिये गौरव की वस्तु है। इस लेख में उसी जैन अनेकार्थ साहित्य का परिचय कराना अभीष्ट है।

## प्राचीनता

*जहाँ तक हमें मालूम हो सका है हिमधान आदि काव्यों में सर्वप्रथम दण्डि के होने का उल्लेख मिलता है, पर वह उपलब्ध नहीं होने से निश्चयपूर्वक कुछ कहा नहीं जा सकता।* अतः उपलब्ध अनेकार्थ साहित्य में सर्वप्रथम रचना जैनों की ही है। दि० धनंजय का समय अभी तक निश्चित नहीं हो पाया है, फिर भी इसका ९वीं शताब्दी अनुमान किया जाता है। श्वे० सुराचार्य की रचना का समय इ० १०३३ निश्चित है और इसके पश्चात् आचार्य हेमचन्द्र के काव्य का समय तो ई० सन् ११५० के करीब है। तब जैनेतर उपलब्ध काव्यों में सबसे प्राचीन कविराजकृत राघवपाण्डवीय है, जिसका समय इ० ११८२ से ९७ माना गया है।

एक श्लोक के विविध अर्थ करने का प्राचीन प्रमाण ज० जिनविजयजी के कथनानुसार संघदासगणी की रचित वसुदेव हिंडी है, जिसका समय ई० ५वीं या ६ठी शताब्दी है। इस ग्रन्थ में "चत्तारिअट्ठ" वाली गाथा के १४ अर्थ किये गये हैं—ऐसा विनयविजयजी ने अपने 'परिपाटीचतुर्दशकम्' में सूचित किया है। अतः सबसे प्राचीन रचना यही प्रतीत होती है।

अनेकार्थसाहित्य का प्रारम्भकाल यद्यपि ६ठी शताब्दी है, पर इस परिपाटी का प्रौढ़त्व (विकाश) तेरहवीं शताब्दी से हुआ है एवं १८वीं शताब्दी के सुप्रसिद्ध विद्वान मेघविजय उपाध्याय के साथ ही इसका विच्छेद सा हो गया नजर आता है।

एक शब्द, वाक्य या श्लोक के एक से अधिक अर्थमय रचना को हम अनेकार्थसाहित्य में गणना करते हैं और अनेक ग्रन्थों की टीकाओं में टीकाकारों ने भिन्न भिन्न शब्दादि के अनेक अर्थ किये हैं, पर हम इस लेख में इस सम्बन्ध के मौलिक साहित्य की ही चर्चा करेंगे।

साधारणतया अनेकार्थसाहित्य को हम तीन भागों में विभक्त कर देते हैं। ( ) अनेकार्थमय काव्य (२) कुछ शब्द वाक्य एवं श्लोकादि के विविध अर्थ और (३) पादपूर्तिसाहित्य। इनमें से पादपूर्ति साहित्य के सम्बन्ध में हमारा लेख इसी भास्कर के भाग ३ किरण ३ में प्रकाशित हो चुका है अवशेष दोनों भेदों पर ही इस लेख में विचार करते हैं।

# श्लेषमय काव्य

## द्व्याश्रय

१-२ चौलुक्यवंशोत्कीर्त्तन द्व्याश्रय*—हेमचन्द्र सूरि-कृत।

यह काव्य अपने ढंग का निराला ही है। इसके प्राकृत और संस्कृत—दो विभाग है, जिनमे से संस्कृत विभाग के २० सर्गों में अणहिलनपुर पाटण के वर्णन के साथ मूलराज से लेकर कुमारपाल के विजयी जीवन तक का ऐतिहासिक वृतांत है, एवं दूसरे भाग में प्राकृतादि ६ भाषा के उदाहरण ८ सर्गों मे कुमारपाल के राजकीय तथा धार्मिक जीवन का वर्णन है। इसमे सिद्धहेम शब्दानुशासन के समग्र सूत्रों के उदाहरण क्रमशः आनुपूर्वी रूप से निकलते हैं। अतः इस काव्य-रचना का उद्देश्य व्याकरण सिखाना और ऐतिहासिक वृत्तांत लिखना उभय रूप से होने के कारण इसे द्व्याश्रय कहा जाता है। यह काव्य टीका के साथ छप चुका है।

३ श्रेणिकचरित्र द्व्याश्रय—जिनप्रभसूरि-रचित, सं० १३५६।

इसमें कातन्त्र व्याकरण के सूत्र एवं श्रेणिक नृपति का चरित्र उपर्युक्त रूप से बड़ी खूबी के साथ योजित है। इसका अभी तक कुछ भाग ही मुद्रित हो पाया है। श्रीजिनप्रभसूरि जी ने 'उवसमाहरवृति' आदि में भी एक-एक गाथा के कई अर्थ कर अपना असाधारण पांडित्य व्यक्त किया है, तथा नवग्रह श्लेषमय पार्श्वस्तवन के प्रत्येक पद्य में एक-एक विशेषण ग्रहों और पार्श्वनाथजी से घटाया है।

## द्विसंधान

४ राघवपाण्डवीय-द्विसंधान—दि० धनंजय† रचित।

इसमें रामायण और महाभारत की कथा प्रत्येक श्लोक मे श्लेषरूप से वर्णित है। श्लिष्ट काव्य होने पर भी इसमे माधुर्य एवं प्रसाद-गुण प्रचुर परिमाण मे विद्यमान हैं। इसकी रीति वैदर्भी है। काव्य बड़ा रोचक एवं प्रशंसनीय है। अभङ्ग तथा सभंग श्लेषों से युक्त इस काव्य की टीका विनयचन्द्र के शिष्य नेमिचन्द्र ने विस्तारपूर्वक लिखी है। इस टीका

---

† संस्कृत द्व्याश्रय सूत्र २८२१, वृत्ति ख० अभयतिलक (ग्र० १७१७४) सं० १३१२० प्राकृत-द्व्याश्रय-सूत्र ११०, वृत्ति ख० पूर्णकलश (ग्र० ४२३०) सं० १३०७। (वृ० टिप्पणिका)

* धनंजय का समय 'संस्कृत-साहित्य का सक्षिप्त इतिहास' पृ० १७३ में के० बे० पाठक के मतानुसार ई० ११२३ से ११४० के मध्य का लिखा है, पर श्री नाथूराम प्रेमी ने बनारसी-विलास की उत्थानिका में लिखा है कि ध्वन्यालोक के कर्त्ता आनंदवर्द्धन, हरचरित के कर्त्ता रत्नाकर और जल्हण (सूक्ति मुक्तावलीकर्त्ता) ने धनंजय को स्तुति की है। इनमें आनदवर्द्धन का समय ८४०-७०, एवं रत्नाकर का समय ई० ८१३-४० का संस्कृत साहित्य का संक्षिप्त इतिहास में लिखा है; अत. धनंजय का समय ई० ८१३ से पहले का ही निश्चित होता है।

का सक्षेप करके बद्रीनाथ ने सुधा नामक टीका बनाकर निर्णयसागर प्रेस से प्रकाशित की है। "दि० जैनग्रन्थकर्त्ता और उनके ग्रन्थ" में १धर्मकीर्ति, २ पुष्पसेन (श्लोक ४०००), ३ माधवानद ४ मुहापडित, ५ विनयचन्द्र की इस पाँच टीकाओं का उल्लेख किया है। इनमें न० ५ का उल्लेख गलत प्रतीत होता है।

५ नाभेयनेमि द्विसधान—सुराचार्य स० १०८० (वृ० टिप्पणिका)।

इस काव्य में भगवान् ऋषभदेव और नेमिनाथ का श्लेषमय जीवनचरित्र वर्णित है। इस का उल्लेख प्रभाव-चरित्र में पाया जाता है।

६ नाभेयनेमि द्विसधान—बृहद्गच्छीय हेमचन्द्रसूरि।

न० ४ की तरह इसम भी ऋषभ और नेमि का सयुक्त चरित्र है। इसका सशोधन कविचक्रवर्ती श्रीपाल ने किया है। इस काव्य की प्रतियाँ बडौदा और पाटण मे हैं।

## चतु सधान

७ मनोहर कृत चतु सधान काव्य—उ० 'दिगम्बर जैनग्रन्थकर्त्ता और उनके ग्रन्थ'

८ शोभन रचित चतु सधान " "

## सप्तसधान

९ सप्तसधान काव्य कर्त्ता उ० मघविजय स० १७६०

श्लेषमय काव्यों में यह अनुपम कृति है। इसके प्रत्येक श्लोक म भगवान् ऋषभ, शाति नेमि, पार्श्व, वीर इन पाँच तीर्थंकरों एव राम और कृष्ण—इन ७ महापुरुषों का चरित्र श्लेषरूप से वर्णित है। अथात प्रत्येक श्लोक के ७ ७ अर्थ होते हैं और सातों महापुरुषों की जीवनी पर वे घटते हैं। यह मूल काव्य ९ सर्गों में यशोविजय ग्रन्थमाला से प्रकाशित हो चुका है। स्वोपज्ञ टीका भी उपलब्ध है, पर वह अद्यावधि अप्रकाशित है। इन्होंने अपने काव्य के अत म हेमचन्द्र सूरि रचित सप्त-सधान का उल्लेख किया है, पर इसका अन्य कोई भी उल्लेख प्राचीन सूची आदि में नहीं मिलने से मुझे तो उनका कथन प्रामाणिक नहीं जँचता।

१० सप्तसधान काव्य—जगन्नाथ-रचित, उ० 'दि० जैनग्रन्थकर्त्ता और उनके ग्रन्थ'।

इस काव्य पर पुष्पसेन-रचित टीका का उल्लेख उक्त ग्रन्थ में है, पर वह न० ६, ७, ८ भी) कहाँ तक सही है, कहा नहा जा सकता।

## चतुर्विंशति सधान

१ चतुर्विंशति सधान—दि० प० जगन्नाथ रचित*।

* प० कैलाशचन्द्र शास्त्री ने 'दि० जैनग्रथों की एक बृहत् सूची' नामक लेख में इन जगन्नाथ को रसगंगाधर का रचयिता ब्राह्मण विद्वान होने की संभावना की है, पर अभी तक जगन्नाथ कौन थे, और कब हुए—निर्णय करने की आवश्यकता है एव इनके रचित सप्तसधान, मनोहर तथा शोभनकृत चतुसधान की प्रतियाँ कहाँ है, इस बात का भी अनुसन्धान आवश्यक है।

इसके प्रत्येक श्लोक के २४ तीर्थंकरों से संबंधित २४ अर्थ होते हैं। हिन्दी-अनुवाद सहित यह काव्य प्रकाशित हो चुका है।

## अनेकार्थमय स्तोत्र-साहित्य

१ देवेन्द्रसूरि-रचित "चत्तारि अट्ठदोस" गाथा-विवरण-सूचकस्तव गा० १५।
२ विनयविजय-विरचित " " " परिपाटी गा० २७ अर्थ १४
३ समयसुंदरोपाध्याय-रचित " " " स्तवन गा० १७ अर्थ १३
४ विवेक-सागर-रचित 'हरि' शब्दार्थ (३० अर्थ) गर्भित वीतरागस्तव
५ नयचन्द्र सूरिरचित " " (१४ अर्थ) " स्तम्भपार्श्वस्तव (सं १२५०)
६ गुणविजय-रचित 'सारङ्ग' शब्दार्थ-गर्भित महावीरस्तव
७ निर्नामक " " " ऋषभस्तुतिः
८ लक्ष्मीकल्लोल-रचित 'पराग' शब्दार्थ (अष्टोत्तरशत) निबद्ध साधारण जिनस्तव
९ चारित्ररत्न शि० जिनमाणिक्य-गणिकृत नानार्थ-'सरस्वती' शब्दगुम्फित युगादिस्तव गा० ३८
१० ज्ञानसागर सूरिरचित " "नवखंड" शब्दगुम्फित नवखंडपार्श्वस्तव
११ निर्नामक 'शर्म' " " पार्श्वस्तोत्र
१२ " 'महावीर' " " वीरस्तोत्र गा० ८
१३ " 'गो' " " (४ अर्थ) १ श्लोक
१४ सोमतिलकसूरि-रचित विविधार्थमयसर्वज्ञस्तोत्र
१५ " श्लेषमय साधारण जिनस्तुति (तीर्थाधिराज ") } एक ही श्लोक के चार-चार अर्थ
१६ " सिद्धार्थनरेन्द्रादि वीरजिनस्तव गा० १२ (२४ तीर्थंकर और गुरु-इन २५ की स्तुति है)
१७ रत्नशेखरसूरि-रचित नवग्रह-गर्भित पार्श्वस्तवन
१८ " " वामेयजिनस्तवन
१९ " " पार्श्वस्तव (आबू के ऋषभ, नेमि, पार्श्व, तीनों से सम्बधित अर्थमय)
२० मेघविजय-रचित पंचतीर्थी स्तुति (ऋषभ, नेमि, शांति, पार्श्व, वीर पाँच तीर्थंकरों के पंचार्थरूप, शि० मेरुविजय के लिये रचित
२१ समयसुंदर-रचित नाना कवि-प्रणीत काव्य द्व्यर्थकरण पार्श्वस्तव। इस स्तोत्र की ७ गाथाएँ हैं, जिनमे से प्रथम की ६ गाथाओं मे क्रमशः १ कुमारसंभव, २ मेघदूत,

३ शिशुपालवध, ४ तर्कशास्त्र, ५ समपदार्था एवं ५ सूतरखाकर इन ६ ग्रन्थों के मंगलाचरण श्लोकों को दिया है और इनके अर्थ श्रीमीरा पार्श्वनाथ की स्तुति रूप में घटाया है।

२२ पचार्थकाव्य —"यो नक्षा" आद्यपदवाले एक श्लोक के ब्रह्मा, विष्णु हर, सूर्य, चन्द्र एवं पार्श्वजिनपक्ष में अर्थ, प्र० अनेकार्थ साहित्य संग्रह पृ० ६५।

२३ जिनप्रभसूरि-कृत नवग्रह श्लेषमय पार्श्वस्तवन।

२४ समयसुंदर रचित २४ जिनगुरुनामगर्भित स्तवन।

२५ ग० कीर्तिरत्न सूरि रचित 'चत्तारिअट्ठ' गाथा के ? अर्थ (प्रति हमारे संग्रह में)।

## टीकारूप अनेकार्थसाहित्य

### अष्टलक्षी

१ अर्थरत्नावली—महोपाध्याय समयसुंदर रचित सं० १६४९ लाहौर।

कहा जाता है कि एकबार सम्राट् अकबर की विद्वत्सभा में जैनों के 'एगस्स सुत्तस्स अनन्तो अत्थो" वाक्य का किसी जैनेतर विद्वान् ने उपहास किया। यह बात उ० समयसुंदर जी को अखरी और जैनों के इस वाक्य की सार्थकता बतलाने के लिये 'राजा नो ददते सौख्यम्" इन ८ शब्दवाले वाक्य के १०२२४०६ अर्थ कर डाले। सं० १६४९ के श्रावण शुक्ला १३ को जब सम्राट् ने काश्मीर का प्रथम प्रयाण राजा श्रीरामदास की वाटिका में किया, तो वहाँ संध्या के समय विद्वत्सभा एकत्र हुई, जिसमें सम्राट् अकबर, शाहजादा सलीम, बड़े बड़े सामन्त महीपति राजा महाराजा एवं अनेक वैयाकरण, तार्किक, उद्भट विद्वान सम्मिलित थे। कविवर ने अपना यह ग्रन्थ (कुछ अंश) सम्राट् को पढ़कर सुनाया। इससे सम्राट [illegible] अत्यन्त चम त्कृत एवं विस्मृत होकर उनकी भूरि भूरि प्रशंसा की एवं 'इस ग्रन्थरत्न का पठन-पाठनादि के द्वारा सर्वत्र प्रचार हो"-कहते हुए ग्रन्थ अपने हाथ में लेकर कविवर को समर्पण किया। उन्होंने सम्राट् अकबर सम्बधी एक और नया अर्थ करके १०२२४०७ अर्थ वाले इस ग्रन्थकी समाप्ति की। इन अर्थों में से कोई अर्थ संगत न हो या अर्थ योजना में न बैठे उसकी स्थान पूर्ति के लिये २ लाख, २२ हजार, ४ सौ ७ अर्थ को छोड़कर इस ग्रन्थ का नाम अष्टलक्षी रखा। प्रस्तुत ग्रंथ भारतीय-साहित्य का ही नहीं, विश्व साहित्य का अद्वितीयरत्न है। भारतीय विद्वानों-शिरोमणि जैन विद्वानों के बुद्धिवैभव का जीता-जागता उदाहरण, अनेक अनेकार्थ जैनकृतियों के साथ प्रस्तुत ग्रन्थ देवचंद लालभाइ पुस्तकोद्धार फंड ग्रन्थांक ८१ के रूप में प्रकाशित हो चुका है।

### पचशतार्थी

१ पञ्चशती—गुणविनय रचित सयागच्छ का पट्टावलिया में यागशास्त्र के निमात्त

श्लोक के ५०० अर्थ करने का उल्लेख पाया जाता है, परन्तु ग्रन्थ अद्यावधि अनुपलब्ध है।

श्लोक—नमो दुर्वाररागादिवैरिवारनिवारणे।
अर्हते योगिनाथाय महावीराय तायिने।१।

## शतार्थी

३ आचार्य हेमचन्द्र सूरि के शिष्य वर्द्धमानगणि-रचित "कुमारविहारप्रशस्ति" के ८७वें श्लोक (गम्भीरश्रुतिभिः) के, रचयिता ने ही ११६ अर्थ किये हैं, जिनमे से १ कुमारपाल २ हेमचन्द्र, ३ वाग्भट्ट ये तीन अर्थ ऐतिहासिक दृष्टि से भी महत्त्व के हैं।

४ आचार्य हेमचन्द्र सूरि के समकालीन विद्वान् सोमप्रभसूरि ने अपने रचित "कल्याण-सारसहितान्" श्लोक के १०६ अर्थ किये हैं, जिनमे से न० ९१ से १०२ तक के अर्थ ऐतिहासिक दृष्टि से भी महत्त्व के है।

उपर्युक्त दोनो शतार्थिये अनेकार्थ साहित्य-संग्रह भाग १ मे मुनिचतुर विजयजी-सम्पादित कवियो के जीवनवृत्त के साथ प्रकाशित हो चुकी है।

५ तपागच्छीय उदयधर्मगणि ने उपदेशमाला की ("दोससयजालमूलं" वाली) ५१वी गाथा के १०१ अर्थ किये है। इसकी प्रेस-कॉपी मुनिचतुर विजयजी ने तैयार की है, मूलप्रति प्र० कांतिविजय भांडार, वड़ौदे मे है। ग्रन्थ का रचनाकाल सं० १६०५ है।

६ तपागच्छीय पं० मानसागर जी को परीक्षा के लिये हीरविजय सूरिजी ने योगशास्त्र के द्वितीय प्रकाश के १०वें श्लोक "परिग्रहारंभमग्ना" श्लोक देकर विविधार्थ करने को कहा. तब आपने शतार्थी (१०६ अर्थमय) बनाई। इसकी प्रति भी प्र० कांतिविजय भांडार, वड़ोदा तथा लीवडी भांडार मे विद्यमान है।

७ तपागच्छीय पं० हर्षकुल ने नमस्कारसूत्र के प्रथमपद के ११० अर्थमय शतार्थी❀ बनाई। इसका उल्लेख विजय विमल ने हेतुदय विभंगी टीका मे किया है।

८ जयसुन्दरसूरिकृत योगशास्त्र-प्रकाश २ श्लोक ८५ वे ("प्राप्तुपरमपारस्य") पर शतार्थी बनाई। उ० अनेकार्थरत्नमंजूषा, पृ० १०।

९ बप्पभट्टसूरि-निर्मित "सत्तीसियादि" गाथा क "अष्टोत्तरशतार्थीवृत्ति।" उ० अनेकार्थ रत्नमंजूपा, पृ० १०।

१० रत्नाकरावतारिका के प्रथम पद्य पर शतार्थीवृत्ति। उ० जैनग्रन्थावली।

११ खरतरगच्छीय उ० गुणविनयजी-रचित "सन्नत्थ" शब्द के ११७ अर्थ, प्र० अनेकार्थ मंजूषा।

---

❀ मंत्रराजगुणकल्प महोदधि एवं अनेकार्थ रत्नमंजूषा में इसका कर्त्ता गुणरत्न लिखा है, पर वे तो प्रति-लेखक हैं। रचयिता हर्षकुल अनेकार्थरत्नमंजूषा में प्रस्तुत कृति के अंत में स्पष्ट लिखा है।

प्रकाशित श्वे० साहित्य तथा ऐतिहासिक ग्रंथों के सामने जब-जब दि० साहित्य की तुलना करने का अवसर सामने आता है, तब-तब मुझे परम हार्दिक दुःख होता है कि दि० समाज में पंडितों की संख्या इतनी अधिक एवं धनी मानी व्यक्तियों की कमी न होते हुए भी वे इतने पिछड़े हुए क्यों हैं ? उनका साहित्य भी बहुत महत्त्व का एवं उच्चकोटि का है, फिर भी वे इतने उदासीन क्यों ? उस समाज का एक भी पट्टावलीसंग्रह, जातीय इतिहास-संग्रह, जैन-पुस्तक-प्रशस्ति-संग्रह या साहित्य का इतिहास देखने में नहीं आता। शिलालेख-संग्रह भी अपेक्षाकृत बहुत कम है। दि० विद्वानों एवं आचार्यों के जीवन-चरित्र भी स्वतन्त्र एवं सुचारुरूप से बहुत ही कम प्रकाशित हुए हैं। जैनसमाज का करीब आधा भाग जिस सम्प्रदाय का अनुयायी है, उसके साहित्य के विषय में खोजने पर भी जानकारी का कोई महत्वपूर्ण साधन नहीं मिलता।

सत्यता के नाते मुझे कहना पड़ेगा कि किसी किसी बात में श्वे० साहित्य से भी दि० साहित्य अपेक्षाकृत अधिक महत्व का है, जैसे आध्यात्मिक साहित्य हिन्दी, कन्नड तामिलादि भाषा का साहित्य आदि में दि० साहित्य विशेष उल्लेखनीय है। आशा है, श्वे० समाज के एक नगण्य साहित्यसेवी के, ये ताने दि० समाज एवं उनके विद्वानों को इस कार्य में शीघ्र प्रवृत्त करने में सहायक होंगे।

---

# आचार्य अमितगति

[ लेखक—श्रीयुत प० नाथूराम प्रेमी ]

मालवेके विद्याप्रेमी और विद्वान् परमार-वंशके राजाओंके कालमें जो अनेक जैन विद्वान् हो गये हैं, उनमें आचार्य अमितगतिका एक विशेष स्थान है। इस वंशके राजा यद्यपि जैनधर्मानुयायी नहीं थे, परन्तु जैनधर्मके प्रति उनका आदरभाव अवश्य था। अमितगतिके गुरु माधवसेन 'मुंजराजार्चित' मुंजराजा द्वारा पूजित थे और प्रद्युम्नचरित काव्यके कर्त्ता आचार्य महासेन महाराजा सिन्धुराजके महामहत्तम (महामात्य) श्रीपर्पटके गुरु थे। न्यायकुमुदचन्द्र और प्रमेयकमलमार्त्तण्डके कर्त्ता प्रभाचन्द्र धाराधीश भोजदेव-द्वारा सम्मानित थे। महाकवि धनपालने अपना प्रसिद्ध गद्यकाव्य 'तिलकमंजरी'की रचना राजा भोजके कहनेसे की थी और राजा भोजने उन्हें अपनी सभामें 'सरस्वती'की पदवीसे सम्मानित किया था। द्रुबकुण्डके वि० सं० ११४५ के लेखके अनुसार जैनाचार्य शान्तिषेणने भोजदेवकी सभामें अम्बरसेन आदि जैन विद्वानोंका अपमान करनेवाले पण्डितोंको हराया था। इसी तरह भोजके वंशज अर्जुनदेवके सान्धिविग्रहिक मंत्री मदन उपाध्याय पण्डित आशाधरके मित्र थे× और गुरु बालसरस्वती मदनोपाध्याय शिष्य थे। इससे पता लगता है कि उक्त सब राजाओंके कालमें जैन विद्वानोंकी अच्छी प्रतिष्ठा थी और उनका जैनधर्मके प्रति सद्भाव था। साहित्याचार्य विश्वेश्वरनाथ रेउके कथनानुसार अमितगति वाक्पतिराज मुंजकी सभाके एक रत्न थे। वे बहुश्रुत विद्वान् थे और उन्होंने विविध विषयों पर ग्रन्थ लिखे थे। उनके तमाम उपलब्ध ग्रन्थ संस्कृतमें हैं, अब तक प्राकृत या अपभ्रंश भाषाका उनका कोई ग्रन्थ नहीं मिला है।

(अमितगति माथुरसंघके आचार्य थे। देवसेनसूरिने अपने 'दर्शनसार' में जो पाँच जैनाभास बतलाये हैं, उनमें एक माथुरसंघ भी है। इसे निष्पिच्छिक भी कहते हैं। क्योंकि इस संघके अनुयायी मुनि मोर पिच्छि या गो पिच्छि नहीं रखते थे।

जैसा कि मैंने [illegible] बतलाया है प्रायः सभी संघों, गणों और गच्छोंके नाम

—

॰ देखो जैनशिलालेखसंग्रह लेख नं० ५४—श्रीधारणधिपमो राजमुकुटप्रातास्म। [illegible] श्रीमान् प्रभाचन्द्रमा।

× देखो, मेरा लिखा 'पण्डितप्रवर आशाधर' शीर्षक लेख, अनेकान्त भाग अंक ११ १२

स्थानों या देशोंके नामसे पड़े हैं, माथुरसंघ नाम भी स्थान के कारण पड़ा है—मथुरा नगर या प्रान्तका जो मुनिसंघ वह माथुर संघ।

दर्शनसारमें काष्ठासंघकी उत्पत्ति आचार्य जिनसेनके सतीर्थ वीरसेनके शिष्य कुमारसेन द्वारा वि० सं० ७५३ में हुई बतलाई गई है, जो नन्दी तटमें रहते थे और कहा है कि उन्होंने कर्कश केश, अर्थात गौकी पूछकी पिच्छि, ग्रहण करके सारे बागड़ देशमें उन्मार्ग चलाया।* फिर इसके दो सौ वर्ष बाद, अर्थात् वि० सं० ९५३ के लगभग मथुरामें माथुरोंके गुरु, रामसेनने, निःपिच्छिक रहनेका उपदेश दिया:† कहा कि न मयूरपिच्छि रखनेकी जरूरत है और न गोपुच्छकी पिच्छि। इससे जान पड़ता है कि काष्ठासंघकी ही एक शाखा माथुरसंघ है।

इस बातकी पुष्टि सुरेन्द्रकीर्ति आचार्यकी बनाई हुई पट्टावलीके निम्नलिखित पद्योंसे भी होती है—

काष्ठासंघो भुवि ख्यातो जानन्ति नृसुरासुराः।
तत्र गच्छाश्च चत्वारो राजन्ते विश्रुताः क्षितौ॥
श्रीनन्दितटसंज्ञश्च माथुरो बागडाभिधः।
लाड-बागड इत्येते विख्याता. क्षितिमण्डले॥

अर्थात काष्ठासंघमे नन्दितट, माथुर, बागड़ और लाड-बागड ये चार प्रसिद्ध गच्छ हुए। यह स्पष्ट है कि ये चारो नाम स्थानों और प्रान्तोंके नामों पर रक्खे गये है। कुमारसेन नन्दितटके थे, उससे नन्दितट गच्छ, रामसेन मथुराके थे, उससे माथुरगच्छ और बागडसे (सागवाड़ेके आसपासके प्रदेशको अब भी बागड कहते हैं) बागड़गच्छ और लाट (गुजरात) और बागड़से लाड-बागड़ गच्छ। लाट और बागड बहुत समय तक एक ही राजवंशके अधीन रह चुके हैं।

गण, गच्छ और संघ कही-कही पर्यायवाची रूपमे भी व्यवहृत हुए हैं।

माथुरसंघको जीव-रक्षाके लिए किसी तरहकी पिच्छि न रखनेके कारण ही जैनाभास कहा है, या और किसी कारणसे, यह समझमें नहीं आता। अन्यथा उस संघके आचार्य अमितगतिके ग्रन्थोंसे तो उनका कोई ऐसा सिद्धान्त-भेद नही मालूम होता, जिससे उन्हे जैनाभास कहा जाय। उनके ग्रन्थोका पठन-पाठन भी हमारे यहाँ बराबर होता है।

---

* पं० बुलाकीचन्द्रकृत वचनकोशमें जो वि० सं० १७३७ का बना हुआ है, काष्ठासंघकी उत्पत्ति लोहाचार्य-द्वारा जो उमास्वामीके पट्टाधिकारी थे, अगरोहा नगरमें हुई बतलाई है और काठकी प्रतिमा-पूजाका विधान करनेसे काष्ठासंघ नाम पडा कहा है; परन्तु उक्त कथा सर्वथा अविश्वसनीय है।

† देखो दर्शनसारकी ३१ से ४१ नम्बर तककी गाथायें।

बहुत सम्भव है कि मयूरपुच्छ और गोपुच्छकी पिच्छि रखनेका विवाद उस समय इतना बढ़ गया हो कि माथुरसंघके आचार्योंने चिढ़कर किसी भी तरहकी पिच्छि न रखना ज्यादा पसन्द किया हो। संघ-भेद अक्सर ऐसे छोटे छोटे कारणोंसे भी मतसहिष्णुताके अभावमें होते रहे हैं।

एक अनुमान यह भी होता है कि काष्ठासंघके मुनि चैत्यवासी या मठवासी हो गये थे, मन्दिरोंके लिए भूमि-ग्रामादि ग्रहण करने लगे थे। इस कारण शायद उन्हें जैनाभास कहा गया होगा।[1]

दर्शनसारकी रचना वि० सं० ९९०में हुई है। हमें इस विषयमें बहुत सन्देह है कि इसमें जो काष्ठासंघ और माथुरसंघकी उत्पत्तिका समय वि० सं० ७५३ बतलाया है वह बिलकुल ठीक है। इस विषयमें हमने दर्शनसार-विवेचनामें विस्तारके साथ लिखा है। सन्देह होनेका सबसे बड़ा कारण यह है कि दर्शनसारके अनुसार गुणभद्रकी मृत्युके पश्चात् विनयसेनके शिष्य कुमारसेनने काष्ठासंघकी[2] स्थापना की और गुणभद्र स्वामीने अपना उत्तरपुराण श० सं० ८२०, अर्थात् वि० सं० ९५५ में समाप्त किया है। यदि इस ९५५ संवत्को ही उनका मृत्यु-काल मान लिया जाय तो काष्ठासंघकी उत्पत्ति ७५५ में लगभग दो सौ वर्ष पीछे जा पड़ती है।

इसी तरह अमितगतिने अपना सुभाषितरत्नसन्दोह वि० सं० १०५०में समाप्त किया है और उन्होंने अपनी गुरुपरम्परामें पाँच पूर्वजोंका उल्लेख किया है जिनमें पहले वीरसेन हैं। यदि प्रत्येक पूर्वजका समय २० वर्षका भी माना जाय तो सौ वर्ष हो जाता है, अर्थात् वीरसेनका समय वि० सं० ९५० के लगभग होगा और उक्त वीरसेन ही माथुरसंघके स्थापक नहीं थे, रामसेन थे[3] और यदि वे वीरसेनसे दो तीन पीढ़ी ही पहले हुए हों, तो उनका समय भी दर्शनसारमें बतलाये हुए माथुरसंघकी स्थापनाके समय वि० सं० ९५३ से पहले चला जाता है।

लाड़ बागड़ संघ भी जो काष्ठासंघकी एक शाखा है, काफी प्राचीन मालूम होता है। दुबकुण्डके जैन[4] मन्दिरके प्रशस्ति-लेखके रचयिता, विजयकीर्ति मुनि लाड़-बागड़ संघके हैं।

---

१ इस विषयपर मैंने अपने 'वनवासी और चैत्यवासी सम्प्रदाय' शीर्षक लेखमें अधिक विस्तारसे लिखा है।

२ दर्शनसार गाथा ३०-३२।

३ दर्शनसार गाथा ४०

४ ग्वालियरसे ७६ मील नैऋत्यमें कुनू नदीके बाईं ओर 'दुबकुंड' नामक स्थानमें यह जैनमन्दिर है। एपिग्राफिआ इण्डिका जिल्द २, पृष्ठ २३७-४० में उक्त लेख छपा है।

वे शान्तिषेणके शिष्य थे। इन शान्तिषेणके पहलेके देवसेन, कुलभूषण और दुर्लभसेन नामक गुरुओंका भी उसमें उल्लेख है। शान्तिषेण दुर्लभसेनके शिष्य थे। अर्थात् विजयकीर्तिसे कमसे कम सौ वर्ष पहले देवसेन गुरु हुए होंगे। उक्त लेख भाद्रसुदी ३ वि० सं० ११४५का लिखा हुआ है। अर्थात् वि० सं० १०४५ से भी पहले तक इस संघकी परम्परा जा पहुँचती है।

इसी तरह प्रद्युम्नचरित काव्यके कर्त्ता महासेन परमार-राजा मुंजके समयमें वि० सं० १०५० के लगभग हुए हैं। ये भी लाड़-बागड़ संघके थे। इन्होंने अपने गुरु गुणाकरसेन और दादा गुरु जयसेनका उल्लेख किया है, जो वि० सं० १००० के लगभग या कुछ पहले हुए होंगे।*

अमितगतिकी गुरुपरम्परा इस प्रकार है—

सिद्धान्तपारगामी वीरसेन उनके शिष्य देवसेन, देवसेनके शिष्य अमितगति ( प्रथम ), उनके नेमिषेण, नेमिषेणके माधवसेन और उनके शिष्य अमितगति।†

अमितगतिकी और एक शिष्य परम्पराका पता अमरकीर्तिके ‡ छक्कम्मोवएस (षट्कर्मोपदेश) से लगता है, जो इस प्रकार है—

अमितगति, शान्तिषेण, अमरसेन, श्रीषेण, चन्द्रकीर्ति और चन्द्रकीर्तिके शिष्य अमरकीर्ति।

अमरकीर्तिने अपना यह अपभ्रंश भाषाका ग्रन्थ भादो सुदी १४ वि० सं० १२४७ को समाप्त किया था।

अमितगतिसूरिके अबतक नीचे लिखे ग्रन्थ उपलब्ध हुए हैं।—

१ सुभाषितरत्नसन्दोह—यह एक स्वोपज्ञ सुभाषित ग्रन्थ है। इसमें सांसारिक विषय-निराकरण, मायाहंकार-निराकरण, इन्द्रियनिग्रहोपदेश, स्त्रीगुणदोषविचार, देवनिरूपण, आदि बत्तीस प्रकरण हैं और प्रत्येकमें बीस-बीस पचीस-पचीस पद्य हैं। सुगम संस्कृतमें प्रत्येक विषयका बड़ी सुन्दरतासे निरूपण किया गया है। सभी पद्य कण्ठ करने लायक हैं। ग्रन्थके उपान्तमें ११७ श्लोकोंमें श्रावक-धर्मनिरूपण है, जिसे एक छोटा-सा श्रावकाचार समझना चाहिए। पूरे ग्रन्थमें ९२२ पद्य हैं।

---

* प्रद्युम्नचरित माणिकचन्द्र जैन-ग्रन्थमालामें प्रकाशित हो चुका है। जिस प्रतिके आधारसे वह छपा था, उसमें प्रशस्ति नहीं थी। परन्तु कारंजाके भंडारमें जो प्रति है, उसमें प्रशस्ति है, जिसे मैंने अपने अन्य 'महासेनाचार्य' शीर्षक लेखमें उद्धृत किया है।

† आगे दी हुई प्रशस्तियाँ देखिए।

‡ इस ग्रन्थका विस्तृत परिचय प्रो० हीरालालजी जैनने जैन-सिद्धान्तभास्कर भाग २ अंक ३ में दिया है।

निर्णयसागरकी काव्यमालामें यह बहुत समय पहले प्रकाशित हो चुका है। कलकत्तेकी सिद्धान्त प्रचारिणी सभा इसे हिन्दी अनुवादसहित भी प्रकाशित कर चुकी है।

यह ग्रन्थ विक्रमसंवत् १०५० पौष सुदी पंचमीको समाप्त हुआ है जब कि राजा मुंज पृथिवीका पालन करते थे।

२ धर्मपरीक्षा—संस्कृत साहित्यमें अपने ढंगका एक निराला ही काव्य ग्रन्थ है। हिन्दू पुराणोंकी ऊटपटांग कथाओं और मान्यताओंको बड़े ही मनोरंजक रूपमें मजाक करते हुए अविश्वसनीय ठहरा देनेवाला शायद ही कोई ग्रन्थ इस श्रेणीका हो। सारा ग्रन्थ एक सुन्दर पद्यके रूपमें श्लोकबद्ध है। श्लोकोंकी संख्या १९४५ है। इसके पढनेसे मालूम होता है, ग्रन्थकर्त्ता पुराण साहित्यकी काफी जानकारी रखते थे।

हमारा ख्याल है कि यह ग्रन्थ हरिभद्रसूरिके धूर्ताख्यान नामक प्राकृत ग्रन्थकी छाया लेकर बनाया गया है। कमसे कम धूर्ताख्यान उन्होंने पढा अवश्य होगा। ढंग दोनोंका एक है, यद्यपि धर्मपरीक्षा उससे भी अधिक मनोरंजक बन गई है। यह बात ग्रन्थकर्त्ताका आशुकवि होना प्रकट करती है कि केवल दो महीनेमें ही उन्होंने इस ग्रन्थको समाप्त कर दिया था।+

यह ग्रन्थ विक्रम संवत् १०७० में समाप्त हुआ था। अबसे लगभग ४० वर्ष पहले इसे स्व० गुरुजी पं० पन्नालालजीने हिन्दी अनुवाद सहित बम्बईसे प्रकाशित किया था।

३ पञ्चसंग्रह इसे संस्कृत श्लोकबद्ध गोम्मटसार कहना चाहिए। गोम्मटसारका भी एक नाम पंचसंग्रह है। प्रायः गोम्मटसारके ही विषयको सुगम संस्कृतमें श्लोकबद्ध करके यह रचा गया है।

यह ग्रन्थ विक्रम संवत् १०७३में मसूतिकापुर नामक स्थानमें बनकर समाप्त हुआ था। इसकी प्रशस्तिसे मालूम होता है कि इनके गुरु माधवसेनके समयमें सिन्धुपति या सिन्धुल पृथ्वीकी रक्षा करते थे।

माणिकचन्द्र जैनग्रन्थमालामें यह ग्रन्थ सन् १९२७में प्रकाशित हो चुका है।

४ उपासकाचार—अमितगति श्रावकाचार नामसे इसकी प्रसिद्धि है। उपलब्ध श्रावकाचारोंमें यह बहुत विशद, सुगम और विस्तृत है। रचना बहुत ही सुन्दर और काव्यमयी है। इसकी श्लोक संख्या १३५२ है। इस ग्रन्थके अन्तमें कर्त्ताने अपनी गुरु परम्परा तो दी है, परन्तु रचनाका समय, स्थान आदि नहीं दिया है। संभव है, प्रशस्तिके एक दो पद्य लिपिकर्त्ताओंकी कृपासे छूट गये हों।

---

+ अमितगतिरिवेदं स्वस्य मासद्वयेन।
प्रथितविशदकीर्ति काव्यमुद्भूतदोषम्॥

यह ग्रन्थ अनन्तकीर्ति ग्रन्थमालामे स्व० पं० भागचन्दजीकी भाषावचनिका सहित वि० सं० १८७९में प्रकाशित हो चुका है।

५ भगवती-आराधना —यह शिवार्यकी प्राकृत आराधनाका पद्यवद्ध संस्कृत अनुवाद है। यह अनुवाद केवल चार महीनेमे पूर्ण किया गया था। इसमे ग्रन्थकर्त्ताने देवसेनसे लेकर अपने तककी गुरुपरम्परा दी है; परन्तु समय और स्थान नही दिया है। यह ग्रन्थ शोलापुरसे प्रकाशित हो चुका है।

६ सामयिक पाठ —यह एकसौ बीस पद्योंका ग्रन्थ है। इसके अन्तमे लिखा है—

वृत्तवंशशतेनेति कुर्वता तत्त्वभावनां।
सद्योऽमितगतेरिष्टा निर्वृ तिः क्रियते करे।

इति द्वितीय भावना समाप्ता।

इससे मालूम होता है कि इस ग्रन्थका नाम सामयिक पाठ तो नही है, या तो तत्त्वभावना होगा या कुछ और। 'इति द्वितोय भावना' से यह भी अनुमान होता है कि सम्पूर्ण ग्रन्थ बड़ा है और उसकी यह दूसरी भावना या दूसरा अध्याय है। माणिकचन्द-ग्रन्थमालाके सिद्धान्तसारादि संग्रहमे यह एक ही कापी परसे प्रकाशित हुआ है जिसे ब्रह्मचारी शीतलसादजी किसी पुस्तक-भंडारसे नकल करके लाये थे।

७ भावना-द्वात्रिंशतिका। यह ३२ पद्योंका एक प्रकरण है, जो सामायिक पाठ नामसे कई स्थानोसे प्रकाशित हो चुका है। पाठ करने योग्य वहुत ही सुन्दर रचना है। सभव है, यह भी पूर्वोक्त तत्त्वभावना या ऐसे ही किसी नामवाले ग्रन्थका एक अंश हो।

८ योगसार प्राभृत—इस ग्रन्थके कर्त्ताका नाम भी अमितगति है, परन्तु सन्देह होता है कि इसके कर्त्ता शायद इन अमितगतिके दादा गुरुके गुरु अमितगति हों। क्योंकि ये अमितगति अपने प्रत्येक ग्रन्थके प्रायः प्रत्येक प्रकरण या अध्यायके अन्तमे अपना अमितगति नाम श्लिष्ट रूपसे देते हैं। उनकी यह विशेषता योगसारमे नही है। इस ग्रन्थके अन्तमे कोई गुरु-परम्परा भी नही दी है, सिर्फ इतना परिचय है—

दृष्ट्वा सर्वं गगननगरस्वप्नमायोपमानं
नि:संगात्मामितगतिरिदं प्राभृतं योगसारं
ब्रह्मप्राप्त्या परममकृतं स्वेषु चात्मप्रतिष्ठम्
नित्यानन्दं गलितकलितं सूक्ष्ममत्यन्तलक्ष्यम्।
योगसारमिदमेकमानसः प्राभृतं पठति योऽभिमानतः
स्वस्वरूपमुपलक्ष्य सोऽचितः (चिर.) सम्प्रयाति भवदोषवंचितम्।
इति श्री अमितगतिवीतरागविरचितायामध्यात्मतरंगिण्यां नवमोधिकारः।

अपने नामके साथ दिया हुआ 'वीतराग' विशेषण भी इनके प्रथम अमितगति होनेके अनुमानको सहारा देता है।

यह ग्रन्थ जैनसिद्धान्त प्रकाशिनी संस्था द्वारा हिन्दी अनुवाद सहित प्रकाशित हो चुका है।

कुछ ग्रन्थसूचियोंमें जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति, चन्द्रप्रज्ञप्ति, सार्द्धद्वयद्वीपप्रज्ञप्ति और व्याख्याप्रज्ञप्ति इन चार ग्रन्थोंको और भी अमितगति-कृत बतलाया है। परन्तु अभी तक ये कहीं उपलब्ध नहीं हुए।

उपलब्ध ग्रन्थोंमें सुभाषितरत्नसन्दोह वि० सं० १०५० की रचना है। इसके पहलेकी किसी रचनाका हमें पता नहीं। यह ग्रन्थ काफी प्रौढ़ है। अधिक नहीं तो उस समय ग्रन्थकर्त्ताकी अवस्था २५-३० वर्षकी अवश्य होनी चाहिए। इस दृष्टिसे हम श्रीअमितगतिका जन्मकाल वि० सं० १०२० के लगभग मान सकते हैं। पंचसंग्रह वि० संवत् १०७३ में समाप्त हुआ है, अतएव उस समय ये ५० वर्षसे ऊपर होंगे।

अपने ग्रन्थोंमें उन्होंने मुंज और सिन्धुलका उल्लेख किया है। ये दोनों मालवेके परमार राजा थे और उनकी राजधानी धारा थी। ये मुंज वही हैं जिनके विषयमें कहा गया है कि

लक्ष्मीर्यास्यति गोविन्दं वीरश्रीर्वीरवेश्मनि।
गते मुंजे यशःपुंजे निरालम्बा सरस्वती॥ *

अर्थात् यशःपुंज मुंजराजके चले जाने पर लक्ष्मी तो विष्णुके पास चली जायगी और वीरश्री वीरोंके घर, परन्तु सरस्वती बिल्कुल निरावलम्ब हो जायगी उसका कोई आश्रयदाता न रहेगा।

मुंज सरस्वती और सरस्वती सेवकोंके ऐसे ही आश्रयदाता थे। उनका दूसरा नाम वाक्पतिराज था †। ये स्वयं भी विद्वान और कवि थे। उनका बनाया हुआ कोई स्वतंत्र ग्रन्थ तो अब तक नहीं मिला है, परन्तु कुछ ग्रन्थोंमें उनके कुछ पद्य मिलते हैं ‡। उनकी राजधानी उज्जयिनीमें थी ×। ये राजा सीयक, श्रीहर्ष या सिंहभटके पुत्र थे, बड़े ही पराक्रमी।

---

* मेरुतुंगकृत प्रबन्धचिन्तामणि।

† प्रोत्सर्पत्पोषम्यगुणात इति प्रतापवसति स्थातेन मुंजाख्यया
यः एव वाक्पतिराजभूमिपतिना राज्येऽभिषिक्तः स्वयम्॥—तिलकमंजरी।

‡ मालवनरेश अर्जुनवर्मदेवने अमरुशतककी रसिक-संजीविनी टीकामें २२वें श्लोककी टीकामें यह कहकर एक पद्य उद्धृत किया है कि यह हमारे पूर्वज वाक्पतिराज अपरनाम मुंजका है।

× वाक्पतिराजके एक दान पत्र (इं० एण्टिक्वेरी, जिल्द ६, पृ० ५१-५२) और परिमलके नवसाहसांक चरितसे मालूम होता है कि मुंजके समय राजधानी उज्जयिनी थी। धाराको भोजदेवने अपनी राजधानी बनाया था।

कर्णाटक, लाट, केरल, चोलके राजाओंको उन्होंने जीता। कलचुरिनरेश युवराज देव (द्वितीय) को हराकर उसकी राजधानी त्रिपुरीको लूटा, मेवाड़पर चढ़ाई करके आहाड़को नष्ट किया और चित्तौरगढ़ और उसके पासके प्रदेशको अपने राज्यमें मिला लिया। उन्होंने सोलंकी राजा तैलप द्वितीयको छह बार हराया, पर सातवीं बार गोदावरीके पासके युद्धमें वे कैद कर लिये गये और वि० सं० १०५० और १०५४ के बीच मार डाले गये। सुभाषितरत्नसंदोहकी रचनाके समय वे जीते थे। तिलकमंजरीके कर्त्ता धनपाल, नवसाहसांकचरितके कर्त्ता पद्मगुप्त या परिमल, दशरूपावलोक टीकाके कर्त्ता धनिक, पिंगल छन्द सूत्रके टीकाकार हलायुध और अमितगति इस राजाकी ही सभाके रत्न थे।

सिन्धुल, सिन्धुराज, कुमारनारायण या नवसाहसांक मुंजके छोटे भाई और प्रसिद्ध राजा भोजके पिता थे। पद्मगुप्तने इन्हींकी आज्ञासे 'नवसाहसांक-चरित' नामका ऐतिहासिक काव्य लिखा था। मुंजने अपने जीते जी ही भोजको गोद ले लिया था। परन्तु भोज नाबालिग थे, इसलिए मुंजकी मृत्युके समय सिन्धुल ही राजगद्दीपर बैठ गये थे। इन्होंने हूणोंको तथा दक्षिण कोशल, वागड लाट और मुरलवालोंको युद्धमें हराया था। ये गुजरात-नरेश सोलंकी चामुण्डराजके साथकी लड़ाईमें मारे गये।

इतिहासज्ञोंने वि० सं० १०५४ और १०६६ के बीच किसी समय इनके मारे जानेका अनुमान किया है।

भक्तामर-चरित, प्रबन्धचिन्तामणि, भोजप्रबन्ध आदि ग्रन्थोंमें राजा मुंजके द्वारा सिन्धुल के अन्धे किये जाने और भोजको वध करनेके लिए भेजनेकी जो कथायें लिखी हैं, वे सभी कपोलकल्पित मालूम होती हैं। इतिहाससे उनकी कोई पुष्टि नहीं होती।

आगे अमितगतिके ग्रन्थोंकी कुछ प्रशस्तियाँ उद्धृत कर दी गई हैं।

[ अबसे लगभग ३० वर्ष पहले मैंने जैनहितैषीमें 'श्रीअमितगतिसूरि' शीर्षक लेख लिखा था, जो सन् १९१७ में 'विद्वद्रत्नमाला' में भी प्रकाशित किया गया था। उसी लेखको एक तरहसे आमूल संशोधन-परिवर्तन करके यह लेख लिखा गया है। ]

---

## ग्रन्थ-प्रशस्तियाँ

*सुभाषितरत्नसन्दोह*—

आशीर्विध्वस्तकन्तोर्विपुलशमभृतः श्रीमत कान्तकीर्तिः
सूरेर्यातस्य पारं श्रुतसलिलनिधेर्देवसेनस्य शिष्यः।
विज्ञाताशेषशास्त्रो व्रतसमितिभृतामग्रणीरस्तकोपः
श्रीमान्मान्यो मुनीनाममितगतियतिस्त्यक्तनिःशेषसंगः ॥९१५

अलघ्यमहिमालयो विमलसत्वरत्नाकरो
धरास्थिरगभीरता गुणमणि पयोवारिधि
समस्तजनता सता श्रियमनश्वरीं दहिनां
सदाऽमृतजलच्युता विबुधसेवितो वत्तवान् ॥९१६

तस्य ज्ञातसमस्तशास्त्रसमय शिष्य सतामग्रणी
श्रीमान्माथुरसंघसाधुतिलक श्रीनेमिषेणोऽभवत् ।
शिष्यस्तस्य महात्मन शमयुतो निधूतमोहद्विप
श्रीमान्माधवसेनसूरिरभवत्क्षोणीतले पूजित ॥९१७

कोपारातिविघातकोऽपि सदय सामोऽप्यदोषाकरो
जैनोऽप्युप्रतरस्तपा गतभयो भातोऽपि संसारत ।
निष्कामोऽपि समिष्टमुक्तिवनितायुक्तोऽपि य संयत
सत्यारोपितमानसो घृतनृपोऽप्यच्य प्रियोऽप्यप्रिय ॥९१८

दलितमदनशत्रोर्भव्यनिर्व्याजबन्धो
शमदमयममूर्तिश्चन्द्रशुभ्रोरुकीर्ति ।
अमितगतिरभूद्यस्तस्य शिष्यो विपश्चिद्
विरचितमिदमर्घ्यं तेन शास्त्रं पवित्रम् ॥९१९

× × ×

समारूढे पूतत्रिदशवसतिं विक्रमनृपे
सहस्रे वर्षाणां प्रभवति हि पञ्चाशदधिके
समाप्तं पञ्चम्यामवति धरणीं मुञ्जनृपतौ
सिते पक्षे पौषे बुधहितमिदं शास्त्रमनघम् ॥९२२

---

धर्मपरीक्षा—

सिद्धान्तपाथोनिधिपारगामी श्रीवीरसेनोऽजनि सूरिवर्य
श्रीमाथुराणां यमिनां वरिष्ठ कषायविध्वंसविधौ पटिष्ठ ॥१

ध्वस्ताशेषध्वान्तवृत्तिर्मनस्वी तस्मात्सूरिर्देवसेनोऽजनिष्ट
लोकोद्योती पूर्वशैलादिवार्क शिष्टाभीष्ट स्थेयसोऽपास्तदोष ॥२

भासिताखिलपदार्थसमूहो निर्मलोऽमितगतिर्गणनाथ
वासरो दिनमणेरिव तस्माज्जायते स्म कमलाकरबोधी ॥३

नेमिषेणगणनायकस्ततः पावनं वृषमधिष्ठितो विभु. ।
पार्वतीपतिरिवास्तमन्मथो योगगोपनपरो गणार्चितः ॥४
कोपनिवारी शमदमधारी माधवसेनः प्रणतरसेनः ।
सोऽभवदस्माद्दलितमदोस्म यो यतिसारः प्रशमितसारः ॥
धर्मपरीक्षामकृतवरेण्यां धर्मपरीक्षामखिलशरण्याम्
शिष्यवरिष्ठोऽमितगतिनामा तस्य पटिष्ठोऽनघगतिधामा ॥

पंचसंग्रह—

श्रीमाथुराणामनघद्युतीनां संघोऽभवद्वृत्तविभूषितानाम्
हारो मणीनामिव तापहारी सूत्रानुसारी शशिरश्मिशुभ्रः ॥१
माधवसेनगणी गणनीयः शुद्धतमोऽजनि तत्र जनीयः ।
भूयसि सत्यवतीव शशांक श्रीमति सिन्धुपतावकलंकः ॥२
शिष्यस्तस्य महात्मनोऽमितगतिर्मोक्षार्थिनामग्रणी-
रेतच्छास्त्रमशेषकर्मसमितिप्रख्यापनायाकृत ।
वीरस्येव जिनेश्वरस्य गणभृद्भव्योपकारोद्यतो
दुर्वारस्मरदन्तिदारणहरिः श्रीगौतमोऽनुत्तमः ॥३

× × × ×

त्रिसप्तत्याधिकेऽब्दानां सहस्रे शकविद्विष
मसूतिकापुरे जातमिदं शास्त्रं मनोरमम् ॥६

उपासकाचार, भगवती आराधनाकी प्रशस्तियाँ कोई विशेषता न होने से नहीं दी गईं ।

# श्रवणबेल्गोल के शिलालेखों में कतिपय जैनाचार्य

[ लेखक—श्रीयुत वी० आर० रामचन्द्र दीक्षित, एम ए० ]

श्रवणबेलगोल के कुछ शिलालेख[1] ऐसे हैं, जिनमें दक्षिण भारत के जैनाचार्यों की परम्परा का उल्लेख पाया जाता है, जो इस प्रकार है कुन्दकुन्द (कोण्डकुन्द), गृद्धपिच्छ (उमास्वाति) बलाकपिच्छ, समन्तभद्र, शिवकोटि, देवनन्दी अथवा पूज्यपाद अकलंक आदि।

दक्षिण भारत में जैनधर्म का प्रसार करनेवालों में सबसे पहला स्थान पञ्चास्तिकायसार आदि के रचयिता कुन्दकुन्द का है। उपर्युक्त शिलालेखों में कुन्दकुन्द की जगह कोण्डकुन्द का नाम आया है। पञ्चास्तिकायसार की भूमिका में प्रोफेसर चक्रवर्ती ने कुन्दकुन्द को ही तमिल ग्रन्थ तिरुक्कुरल का कर्त्ता ठहराया है। कुन्दकुन्दाचार्य का असल नाम पद्मनन्दी था। तिरुक्कुरल के कर्त्ता के सम्बन्ध में अब भी बहुत मतभेद है और तिरुवल्लुवर और कुन्दकुन्द को एक ठहराना बहुत कठिन है। एक अनुश्रुति से ऐसा पता चलता है कि एलालसिंह की सरक्षता में तिरुवल्लुवर ने कुरल की रचना की। यह कहा जाता है कि एलालसिंह का एलाचार्य होना सम्भव है[4] और एलाचार्य कुन्दकुन्द का दूसरा नाम है—यद्यपि इस सम्बन्ध में सन्देह भी उपस्थित किया जाता है। यदि नाम-सम्बन्धी यह एकता सम्भव भी हो, तो भी इस तर्क में कोई जोर नहीं है विशेषकर उस दशा में, जब कि वह अनुश्रुति के कमजोर धागे के सहारे लटकी हुई है और सन्देहपूर्ण एकता पर ही अवलम्बित है। कुरल में उच्चतम जैन-दर्शन और धर्म का उल्लेख है, फिर भी कुरलवेण्वा इसका प्रतिपादन करता है कि कुरल का रचयिता उस देश के प्रचलित धर्म का अनुयायी था, अर्थात् दूसरे शब्दों में ब्राह्मण धर्म का माननेवाला था। लेकिन कुरल का कर्त्ता कुन्दकुन्द को ठहराने की बात छोड़कर यह निश्चित है कि ईसा की पहली सदी में दक्षिण भारत में कुन्दकुन्द नाम के एक प्रसिद्ध जैनाचार्य हो गये हैं।[3] यदि यह ठहराया जाय कि ये गुप्तिगुप्त के बाद ही हुए हैं तो यह विशेष असंगत नहीं कहा जा

१ उदाहरण के लिए १११२ का शिलालेख न० ६७ देखिए

२ ए० चक्रवर्ती द्वारा अनुवादित एवं सम्पादित, १९२० ।

३ इन्हीं आचार्य के दूसरे नाम हैं—वक्रग्रीव, गृद्धपिच्छ । S. II. L. P 15) एक दूसरा मत है कि वक्रग्रीव और गृद्धपिच्छ कुन्दकुन्द से भिन्न थे ।

४ मेरी पुस्तक Studies in Tamil Literature and History का तिरुवल्लुवर प्रकरण देखिए ।

सकना और यह अनुश्रुति से बहुत कुछ मेल भी खाता है। अनुश्रुति के अनुसार इनके आचार्यत्व प्राप्त करने का समय ईसा से ८ वर्ष पूर्व है। इस समय इनकी अवस्था ४४ वर्ष की थी।※

इस प्रकार आचार्य की तिथि निश्चित हो जाती है। विद्वानों ने जो इनका समय ईसा-पूर्व तीसरी शताब्दी से लेकर ईसा के बाद छठी सदी के बीच ठहराया है, यह किसी पुष्ट प्रमाण के आधार पर नहीं है। राजा शिवकुमार को, जिनके लिये कुन्दकुन्द ने ग्रन्थ-रचना की, पल्लवराजा शिवस्कन्द अथवा कदम्बराजा शिवमृगेश वर्मन बतलाना बिलकुल तथ्यहीन है। शिवकुमार अवश्यमेव एक छोटे-से जागीरदार रहे होंगे, जिनके बारे में पूरी-पूरी बातें मालूम नहीं हैं। खैर, कुछ भी हो, इतना अवश्य माना जा सकता है कि कुन्दकुन्द ईसा के पूर्व पहली सदी के पूर्वार्ध में हुए।

यह तो निर्विवाद है कि कुन्दकुन्द दिगम्बर सम्प्रदाय के एक बहुत बड़े आचार्य थे। दक्षिण भारत के चार दिगम्बर संघों में से तीन अपना सम्बन्ध इस आचार्य के साथ बतलाते हैं। वे तीन संघ ये हैं: नन्दिसंघ, सिंहसंघ तथा श्री यापनीयसंघ। चौथा संघ, जिसका नाम मूलसंघ है, अपना सम्बन्ध वृषभसेन से बतलाता है।

पंचास्तिकायसार के अलावा इनके और दो ग्रन्थ हैं, जो प्राकृत में हैं और जिनका नाम है प्रवचनसार और समयसार। प्रवचनसार का सम्पादन प्रो० ए० एन० उपाध्ये ने किया (१९३५ बम्बई) है। अनुश्रुति इन्हें कुछ और भी छोटेमोटे ग्रन्थों का रचयिता बतलाती है। उनके प्रधान-प्रधान ग्रन्थों के सम्बन्ध में कुछ बतला देना आवश्यक है। पंचास्तिकायसार का विषय है समय या समवाय और उसमें जीव, पुद्गल, धर्म, अधर्म और आकाश—इन पाँच अस्तिकायों का विवेचन किया गया है। प्रवचनसार शिक्षा-सम्बन्धी ग्रंथ है तथा जैन-साधु-सम्प्रदाय में प्रवेश करनेवालों के लिए व्यावहारिक रीति-नीति बतलानेवाला ग्रन्थ है। उसमें तपश्चर्या पूर्ण जीवन का प्रारंभ करने के पहले अध्यात्म-चिन्तन पर जोर दिया गया है। समयसार में काम से आत्मा की मुक्ति और आत्मज्ञान के सम्बन्ध में विचार किया गया है। जो इन अनुभूतियों को प्राप्त कर लेता है, उसे ही ज्ञानी माना गया है। इन तीनों ग्रन्थों की विशद टीकाएँ लिखी गई हैं। टीकाकारों ने जो इन तीनों ग्रन्थों को 'नाटकत्रयी' के नाम से पुकारा है, यह उचित ही है। इनमें से प्रत्येक ग्रन्थ 'नाटक' कहलाने के योग्य है।

आचार्यों की सूची में दूसरा नाम उमास्वाति का आता है। सम्भवतः कुन्दकुन्द के बाद उमास्वाति ही आचार्यपद के उत्तराधिकारी हुए। श्रवणबेल्गोल के शिलालेख के अनुसार उमास्वाति का अपर नाम गृध्रपिच्छ (गृद्ध्रपिच्छ) था। इससे यह एकदम स्पष्ट हो जाता है कि कुन्दकुन्द का अपर नाम गृद्ध्रपिच्छ नहीं था। हमारा अनुमान है, एक अस्पष्ट जनश्रुति के

※ देखिये Intro P, VII, Sravana Bel, Ins 105 (Ec. II 154 dated 1938)

आधार पर ही कुन्दकुन्द को गृद्धपिच्छ मान लिया गया है। उमास्वाति का यह नाम कैसे पड़ा, इस सम्बन्ध में एक कहानी प्रचलित है, जो इस प्रकार है उमास्वाति ने एक बार जैन सिद्धांत सम्बन्धी शंका हल करने के लिये तीर्थंकर श्रीमन्धर के पास जाने की इच्छा की। तीर्थंकर विदेह में थे। उमास्वाति मयूरपिच्छ लेकर अपने स्थान से विदेह के लिये आकाशमार्ग से चले। मयूरपिच्छ बीच में गिर गया। उन्होंने उसके स्थान पर गृद्धपिच्छ[1] धारण कर लिया। तभी से उनका नाम गृद्धपिच्छ पड़ गया। उमास्वाति ने तत्त्वार्थसूत्र नामक एक विद्वत्तापूर्ण ग्रन्थ की रचना की है। इस में सबसे बड़ी विशेषता यह है कि जब कि कुन्दकुन्द ने अपनी रचना के लिये प्राकृत का आश्रय लिया, उमास्वाति ने अपने ग्रन्थ संस्कृत में लिखे।[2] वास्तव में उमास्वाति संस्कृत को प्रश्रय देनेवाले पहले जैन गुरु थे। सर्वज्ञता आदि सिद्धान्तों के वर्णन में उन्होंने कुन्दकुन्द का अनुसरण किया है।[3] दोनों ने 'नय' का उल्लेख किया है। 'नय' एक दृष्टिकोण है जो साधारणतः श्वेताम्बरों के भी अर्द्धमागधी धर्मग्रन्थों[4] में भी प्रयुक्त हुआ है। इस ग्रन्थ का अन्तिम पद्य उमास्वाति और गृद्धपिच्छ के सम्बन्ध में प्रकाश डालता है। वह इस प्रकार है

तत्त्वार्थसूत्रकर्तारम् गृद्धपिच्छोपलक्षितम्।
वन्दे गणीन्द्रसंजातमुमास्वातिमुनीश्वरम्॥

उमास्वाति का समय निर्धारित करने के सम्बन्ध में अभी तक कोई निश्चित आधार नहीं मिल सका है। अनुश्रुति उन्हें कुन्दकुन्द का समसामयिक भी बतलाता है और उनका उत्तराधिकारी भी। फिर भी कुन्दकुन्द के समय के हिसाब से उमास्वाति का समय ईसा के बाद पहली सदी का पूर्वार्ध बतलाया जा सकता है।

बलाकपिच्छ उमास्वाति के पट्टशिष्य थे जिनका समय ईसा के बाद पहली सदी का अंतिम भाग बतलाया जाता है।[5] सचमुच यह बड़े खेद की बात है कि इन बड़े जैन आचार्यों की जीवनी और उनके ग्रन्थों के बारे में हमें कुछ भी मालूम नहीं है।

५४वें शिलालेख से मालूम होता है कि समन्तभद्र के हाथों जैनधर्म के प्रसार में बहुत सहायता मिली। शिलालेख में इस बात का उल्लेख है कि समन्तभद्र एक गण के, जो देवी पद्मावती का भक्त था, मुखिया तथा आचार्य थे।

---

१ Ec II 6916 Ibid देखो Intro pp 26 ff

२ देखो भूमिका तत्त्वार्थ श्लोक-वार्तिक बम्बई।

३ B देखो उपाध्ये, op cit P lxxx

४ Ibid lXXXV;

५ Ec ii ६७, ६६ आदि।

उन्होंने स्थान-स्थान पर शास्त्रार्थ किए और जैनधर्म का प्रचार किया। शास्त्रार्थ करने के लिए वे कितने उत्सुक रहते थे, यह करहाटक (कोल्हापुर) के उनके वक्तव्य से मालूम होता है : "सर्वप्रथम मैंने पाटलिपुत्र मे विजय की डंका बजाई, इसके बाद मालव, सिन्धु, ठक्क, कांचीपुर और वैदिशा मे। इस समय मै करहाटक मे पहुचा हुआ हूँ, जो योद्धाओं और विद्वानों का केन्द्रस्थान है तथा घनी आबादीवाला है। मैं शास्त्रार्थ के लिए उत्सुक हूँ। हे नरेन्द्र, मै सिंह के समान अपने प्रतिद्वन्द्वियो से खेल करता हूँ। जब शास्त्रार्थी सामन्तभद्र राजसभा मे खड़ा होता है, हे नृपेन्द्र, तब धूर्जटि (शिव) को जिह्वा भी, जो स्पष्ट तथा निपुणतापूर्वक बोलने मे कुशल है, शीघ्र ही गले मे पीछे की ओर मुड़ जाती है। दूसरों से क्या आशा की जा सकती है ?"

समन्तभद्र ने आप्तमीमासा की रचना की, जिसमे स्याद्वाद-सिद्धान्त की विवेचना है। इनके दूसरे ग्रन्थ का नाम रत्नकरण्डकश्रावकाचार है। इन्होंने सर्वज्ञता-सिद्धांत का प्रचार किया, जो जैन-दर्शन का बहुत मुख्य अंग है। समन्तभद्र के बाद कई शताब्दियों तक विद्वानों के लिए यह केवल एक विशेष विवेचना का विषय था, लेकिन कुछ काल बाद यह एक बहुत महत्त्व का विषय हो गया और इसके मनोवैज्ञानिक पहलू पर अधिक जोर दिया जाने लगा। उपनिषदों की इस उक्ति को कि ईश्वर 'स्वयंभू' है, (जैनो के अनुसार ईश्वर आत्मा का ही विकसित रूप है) हमारे आचार्य ने अपने स्वयंभू-स्तोत्र[1] मे इसका विशद रूप दिया है यहां यह कहना व्यर्थ है कि समन्तभद्र दिगम्बर-सम्प्रदाय के थे तथा इनका समय राष्ट्रकूटो के काल का पूर्वार्ध बतलाया जाता है। यद्यपि कोई उपयुक्त प्रमाण नही मिलता फिर भी मि० ए० बी० कीथ साहब ने इनका समय ईसा के बाद ७वीं शताब्दी निश्चित किया है, पर उन्होंने कोई प्रमाण नही दिया है।[2] लेकिन जैन अनुश्रुति के अनुसार इनका समय ईसा के १३८ वर्ष बाद निश्चित किया गया है।[3]

श्रवणबेलगोल के ५४वे शिलालेख से यह स्पष्ट है कि समन्तभद्र ने पाटलिपुत्र से सिन्धु तक की तथा सिन्धु से काञ्ची तक की यात्रा की। समन्तभद्र के बाद जैनधर्म का प्रचारकार्य और भी अधिक व्यापक रूप से होने लगा।

इन लोगों के बाद महत्त्व के व्यक्ति शिवकोटि है। इनके प्रसिद्ध ग्रन्थ का नाम 'भगवती-आराधना' है। परन्तु यह बड़े दुर्भाग्य की बात है कि इनके सम्बन्ध मे हमे

---

१ देखो उपाध्ये, op cit P Xcii n

२ A History of Sanskrit Literature, P. 497

३ देखो १८८३ और १८८४ की संस्कृत की हस्तलिखित प्रतियों को खोज के सम्बन्ध में डॉ० भंडारकर की रिपोर्ट, पृ० ३२०।

अधिक ज्ञान नहीं है। दूसरे प्रसिद्ध व्यक्ति पूज्यपाद हैं, जो वनदेवताओं के भी पूज्य हैं। इनकी विदेह की यात्रा बहुत प्रसिद्ध है और इसके सम्बन्ध में अनुश्रुतियों और शिलालेखों में भी उल्लेख पाये जाते हैं। 'राजावलिकथे' में इनकी विचित्र शक्ति,[१] विशेष कर वैद्य के रूप में, वर्णित है। साधारणतः यह विश्वास किया जाता है कि वे ईसा की पाँचवीं शताब्दी में रहे होंगे।[२] संस्कृत रचना की दश भक्तियाँ इन्हीं की बतलाई जाती हैं। इनके एक विशेष प्रचलित ग्रन्थ का नाम 'समाधिशतक' है।[३]

परन्तु समन्तभद्र के बाद आचार्यों की श्रेणी में सबसे महत्त्वपूर्ण व्यक्ति जो आते हैं, वे हैं अकलंक। श्रवणबेल्गोल के ५४वें शिलालेख से मालूम होता है कि अकलंक का एक दूसरा नाम दनाकलग पठित था। उसी अभिलेख में यह भी बतलाया गया है कि उन्होंने ईसा के बाद ८वीं सदी में काञ्ची में बौद्ध विद्वानों को हराया था। कहा जाता है कि उन्होंने तारा को हराया था, और वे धर्म के ढोंगी आचार्यों के लिए दुःखप्रद थे, तथा अपने धर्म के अनन्यभक्त थे। उन्होंने राजा साहसतुङ्ग (कदाचित् एक राष्ट्रकूट राजा) को यह सूचित किया था कि हिमशीतल की राजसभा में जो शास्त्रार्थ हुआ था, उसमें उन्होंने विजय प्राप्त की थी। हिमशीतल काञ्ची का अन्तिम बौद्ध राजा था। इस पराजय के फलस्वरूप बौद्धों का निर्वासन कर दिया गया, और वे लंका को चले गए। मेकेञ्जी संग्रह (Mackenzie Collection P 40) की भूमिका में मि० विल्सन ने बतलाया है कि अकलंक की विद्वत्ता का कायल होकर काञ्ची का अन्तिम बौद्ध शासक, हिमशीतल, जैनधर्मानुयायी हो गया था।

उपर्युक्त कथनों से एक बात स्पष्ट मालूम होती है कि दक्षिण भारत में ईसा के बाद ६ठीं सदी से लेकर ८वीं सदी तक का काल जैन तथा बौद्ध धर्मावलम्बियों और साथ साथ शैव और वैष्णवों के बीच विद्वत्तापूर्ण धार्मिक वाद विवाद का काल था। सभी सम्प्रदाय अपने सिद्धान्तों की रक्षा के लिये आतुर तथा उन्हें जनसाधारण में पहुँचाने के लिये सदा प्रयत्नशील रहते थे। यद्यपि जैन विद्वानों ने बौद्ध विद्वानों को विजित करने में सदा सफलता पाई तथापि प्रचलित प्राचीन धर्म के अनुयायियों से वे हारते गए (?) जिनमें अधिकतर तमिल 'तेवारम्' और 'दिव्यप्रबन्धम्' के रचयिता थे।

१ Ec ii १७, २१७, २५८।

२ IA vol X P P ७५ १ और vol XII P P १३— ११

३ सनातन जैन ग्रन्थमाला विभाग vol I (बम्बई १९०५)

* Indian Culture Vol VIII No I में प्रकाशित लेख का अनुवाद।

अनुवादक—राघव

# तत्त्वार्थभाष्य और अकलंक (लेखांक ४)†

[लेखक—श्रीयुत प्रोफेसर जगदीशचन्द्र, एम० ए०]

अनेकांत (४—१) मे "प्रो० जगदीशचन्द्र के उत्तर-लेख पर सयुक्तिक सम्मति" नाम से एक सम्मति प्रकाशित हुई है। सम्मति में पं० जुगलकिशोर जी के मत का समर्थन करते हुए यह बताया गया है कि अकलंक के समक्ष श्वेताम्बरीय स्वोपज्ञ-भाष्य किसी हालत में मौजूद नही हो सकता। आश्चर्य है कि अपने विरुद्ध, सयुक्तिक लेखों को तो अनेकांत में छापने के लिये भरसक टालमटोल की जाती है, और पत्रों का उत्तर तक नहीं दिया जाता, तथा इस तरह के युक्तिविहीन भ्रमोत्पादक लेखो को सयुक्तिक बताकर अपनी 'वाह वाह' की घोषणा की जाती है। सम्मति में मेरी युक्तियों का खण्डन करनेवाली कोई भी नई दलील नही है। इनमे प्रायः सब बातों का उत्तर लेखांक (३) मे दिया जा चुका है। सम्मति-लेखक ने स्वयं स्वीकार किया है कि उन्होंने इससे पहले के दो लेखों को नहीं पढ़ा है। लेकिन मालूम होता है कि उन्होंने मेरे लेखांक (३) को भी अच्छी तरह नहीं पढ़ा और जल्दी मे आकर वे सम्मति देने बैठ गये हैं। इस सम्मति में जो एक-दो नई सूझवाली दलीलें पेश की हैं, वे कितनी हास्यास्पद हैं, यह बात निम्न लेख से स्पष्ट होगी।

## (१) अर्हत्प्रवचन और अर्हत्प्रवचनहृदय

आक्षेप—जिस ग्रन्थ पर राजवार्त्तिक टीका लिखी जा रही है, उसी ग्रन्थ के ऊपर किये गये आक्षेप का उत्तर उसी ग्रन्थ द्वारा नही किया जाता, उसके लिये उस ग्रन्थ के पूर्ववर्त्ती ग्रन्थ के प्रमाण की आवश्यकता होती है। अत. राजवार्तिकगत "उक्तं हि अर्हत्प्रवचने द्रव्याश्रया निर्गुणा गुणाः" उल्लेख में अर्हत्प्रवचन का वाच्य तत्त्वार्थसूत्र नहीं हो सकता।

उत्तर—इसका विस्तृत उत्तर लेखांक (३) मे दिया जा चुका है। वहाँ बतलाया गया है कि 'उक्तं हि अर्हत्प्रवचने' आदि राजवार्तिकगत वाक्य "गुणपर्ययवद्द्रव्यं" सूत्र की टीका मे आया है। तथा "गुणपर्ययवद्द्रव्यं" सूत्र तक तत्त्वार्थसूत्र मे 'गुण' के विषय में कोई चर्चा नहीं की गई। इसके अतिरिक्त 'गुण' (गुणार्थिकनय) के विषय मे कुछ श्वेताम्बर जैन आचार्यों का मतभेद भी है। ऐसी हालत मे जिस सूत्र-ग्रन्थ पर अकलंक वार्त्तिक लिख रहे हैं, उस सूत्र-ग्रन्थ का प्रमाण देना उनके लिये आवश्यक हो जाता है। तथा साथ ही यह न

† इसमे पहले तीन लेख क्रम से अनेकांत ३-४ ३-११, तथा जैन सत्यप्रकाश, अहमदाबाद ६—४ में नकल चुके हैं।

भूल जाना चाहिये कि अकलंक ने "अन्यत्र चोक्तं" कह कर अपने कथन के समर्थन में किसी पूर्ववर्ती ग्रंथ की गाथा भी उद्धृत की है।

स्वयं सम्मति लेखक ने "तद्भावाव्ययं नित्यं", 'भेदादणु" आदि सूत्रों के उल्लेखपूर्वक राजवार्तिकगत ऐसे बहुत से स्थलों को स्वीकार किया है जहाँ "पूर्व कथित सिद्धि में आगे के सूत्र उपन्यस्त हैं।" आगे चलकर तो इन महोदय ने "वृत्तौ पंचत्ववचनात्" आदि राजवार्तिकगत वार्तिकवाक्य का मनोनीत भाष्य करते हुए, यह स्पष्टरूप से स्वीकार किया है कि अकलंक ने अपने उक्त वाक्यद्वारा उमास्वाति की सौत्रीरचना पर शंका उठा कर, उसका समाधान "इति चेन्न" वाक्य से करते हुए, तत्त्वार्थगत 'कालश्च" सूत्र से अपने कथन की पुष्टि की है। इससे ऊपर जो आक्षेपरूप में प्रतिज्ञावाक्य दिया गया है उसका स्वतः ही खण्डन हो जाता है। अन्यथा "कालश्च" सूत्र को भी किसी अनुपलब्ध 'अर्हत्प्रवचनहृदय' आदि भाष्य का सूत्र स्वीकार करना पड़ेगा। वास्तव में देखा जाय तो यह तर्क ही ठीक नहीं कि जिस ग्रंथ पर टीका लिखी जा रही है, उस ग्रंथ पर उठाई गई शंका का परिहार उसी ग्रंथ द्वारा नहीं किया जा सकता। यह बात कदाचित् मौलिक ग्रंथों के विषय में ठीक हो सकती है। सूत्र ग्रन्थों पर टीका आदि लिख कर जो ग्रन्थ बनाये जाते हैं उनके विषय में नहीं। इसीलिये सर्वार्थसिद्धि, राजवार्तिक, श्लोकवार्तिक, सिद्धसेनीय तत्त्वार्थ भाष्यवृत्ति, ब्रह्मसूत्रशाङ्कर भाष्य आदि ग्रन्थों में अनेक जगह कोई शंका आदि उपस्थित होने पर सूत्रकार के सूत्रों को उद्धृत करके शंका का परिहार किया गया है।

'अर्हत्प्रवचन' का अर्थ 'तत्त्वार्थसूत्र' ही हो सकता है, भाष्य नहीं, इसका उत्तर भी लेखांक (३) में शास्त्रों के उद्धरणपूर्वक दिया जा चुका है। यह बात तो मैं भी नहीं कहता हूँ कि "द्रव्याश्रया निर्गुणा गुणाः" सूत्र तत्त्वार्थभाष्य का कोई अंश या पाठ है देवगुप्तसूरि और सिद्धसेनगणि के उल्लेखों द्वारा मैं बतला चुका हूँ कि तत्त्वार्थ और तत्त्वार्थ भाष्य दोनों ही 'शास्त्र', तत्त्वार्थशास्त्र अथवा तत्त्वार्थाधिगम' के नाम से कहे गये हैं, तथा तत्त्वार्थाधिगम सूत्र, तत्त्वार्थसूत्र, अर्हत्प्रवचन अर्हत्प्रवचनाधिगम, अर्हत्प्रवचनसंग्रह और तत्त्वार्थाधिगम संग्रह ये नाम एक ही ग्रंथ के सूचक हैं। अतएव (यदि अ, ब=क, प, फ=क, इसलिये अ, ब=प फ—इस बीज गणित के अनुसार) 'अर्हत्प्रवचन' का वाचक केवल मूल तत्त्वार्थसूत्र न मानकर सभाष्यतत्त्वार्थसूत्र मानना होगा।

## (२) अर्हत्प्रवचन और तत्त्वार्थाधिगम

आक्षेप—पं० जुगलकिशोर जी ने 'इति श्रीमदर्हत्प्रवचने तत्त्वार्थाधिगमे उमास्वातिवाचकोपज्ञसूत्रभाष्ये भाष्यानुसारिण्यां टीकायां सिद्धसेनगणिविरचितायां अनगारागारिधर्मप्ररूपकः सप्तमोऽध्यायः" इस टीका वाक्य में जो 'उमास्वातिवाचकोपज्ञसूत्रभाष्ये' यह पद सप्तम्यन्त

माना है सो ठीक नहीं। यह पद वास्तव में प्रथमा का द्विवचन है। क्योंकि भाष्य शब्द नित्य नपुंसक है। इसलिये इस वाक्य का यह अर्थ होना है कि—'अर्हत्प्रवचन तत्त्वार्थाधिगम में उमास्वातिप्रतिपादित सूत्र और भाष्य हैं, उसमें सिद्धसेनगणिविरचित भाष्यानुसारी टीका है', आदि। यदि ग्रन्थकर्त्ता को सप्तम्यन्त पद ही देना था तो सप्तमी का द्विवचनान्त देना ही ठीक प्रतीत होता है। यदि कहा जाय कि सूत्र और भाष्य का एकत्व दिखाने के लिये सप्तमी का एकवचन है तो यह ठीक नहीं, क्योंकि एकता एककर्तृत्व की दिखलाई जा सकती है। टीकाकार को यदि भाष्य को 'स्वोपज्ञ' ही बतलाना था तो स्पष्ट भाष्य के साथ भी 'स्वोपज्ञ' या 'उमास्वातिवाचकोपज्ञ' ऐसा कोई विशेषण लगाना था।

उत्तर—कहने की आवश्यकता नहीं ऊपर जो व्याकरण का पांडित्य बताया गया है, वह व्याकरणशून्यता है। शास्त्री जी को शायद मालूम नहीं कि उक्त वाक्य श्वेताम्बर विद्वान् सिद्धसेनगणि के हैं, जो भाष्य को स्वोपज्ञ मानकर उसपर टीका लिख रहे हैं। शास्त्री जी की विद्वत्ता का यह एक नमूना है कि स्पष्टरूप से तत्त्वार्थभाष्य की स्वोपज्ञता के सूचक सिद्धसेन के "इति श्रीमदर्हत्प्रवचने" आदि वाक्यों से ही, वे भाष्य की अस्वोपज्ञता सिद्ध करने को तुले हुए हैं। यह एक बिलकुल मोटी सी बात है कि कम से कम उक्त संधिवाक्यों से तो त्रिकाल में भी भाष्य की अस्वोपज्ञता का अर्थ नहीं निकल सकता, उसके लिये तो अन्य प्रमाणों की ही आवश्यकता होगी। सिद्धसेन ने साफ शब्दों में "सूत्रकारादविभक्तोऽपि हि भाष्यकारः" कह कर भाष्यकार और सूत्रकार का अभेद सूचित किया है। समझ में नहीं आता फिर भी ये विद्वद्वय सिद्धसेन के वाक्यों को तोड़मरोड़ कर उनमें दूषित अर्थ निकालने का क्यों प्रयत्न करते हैं। उक्त संधि वाक्य में भी सूत्र और भाष्य का एककर्तृत्व बताने के लिये ही 'उमास्वातिवाचकोपज्ञसूत्रभाष्ये' यह समासांत सप्तम्यंत अखंड पद दिया गया है। जिसका स्पष्टार्थ है 'उमास्वातिकृत सूत्र और भाष्य में।' सूत्र और भाष्य का एक कर्त्ता होने की हालत में न तो यहाँ सप्तमी के द्विवचन की ज़रूरत है और न सूत्र और भाष्य के लिये अलग अलग 'स्वोपज्ञ' अथवा 'उमास्वातिवाचकोपज्ञ' विशेषणों की आवश्यकता। थोड़ी देर के लिये यदि उक्त पद को प्रथमा का द्विवचन मान भी लिया जाय तो उससे यह कैसे फलित होगा कि सूत्र और भाष्य एककर्तृक नहीं हैं। 'अर्हत्प्रवचन तत्त्वार्थाधिगम में उमास्वातिप्रतिपादित सूत्र और भाष्य हैं, उसमें सिद्धसेनगणिविरचित भाष्यानुसारी टीका है'—इस अर्थ से पं० जुगलकिशोर जी के मत का कैसे समर्थन होता है, सो समझ नहीं पड़ता। तथा यहाँ 'उसमें' यह अर्थ कहाँ से आ गया? यदि थोड़ी देर के लिये समझ भी लिया जाय कि सिद्धसेन के अनुसार सूत्र और भाष्य के बनानेवाले भिन्न भिन्न हैं (यद्यपि सूत्र और भाष्य को एककर्तृक मान कर ही उन्होंने तत्त्वार्थभाष्य पर टीका लिखी है) तो शास्त्री

जी द्वारा प्रतिपादित उक्त अर्थ में भाष्य' शब्द कहाँ से कूद पड़ा ? तथा उस भाष्य का कर्ता कौन है जिस पर ग्रंथकार टीका लिख रहे हैं ? यदि यहाँ उमास्वातिवाचकोपज्ञसूत्रे' जैसा कोई पद होता तो कदाचित् उक्त कथन का समर्थन हो सकता था। तथा अर्हत्प्रवचन' शब्द भी नपुंसकलिंग है, फिर इसे भी प्रथमा का द्विवचन क्यों न माना जाय ? तथा 'इति श्रीतत्त्वार्थाधिगमेऽर्हत्प्रवचनसंग्रहे भाष्यानुसारिण्यां तत्त्वार्थटीकायां प्रथमोऽध्याय" इत्यादि सन्धिवाक्यों का क्या अर्थ होगा ? 'उमास्वातिवाचकोपज्ञसूत्रभाष्ये' पद में जो 'उमास्वाति वाचकोपज्ञ' उद्देश्य है, वह अपने विधेय 'भाष्य' पद के साथ तो अवश्य ही जायगा, चाहे थोड़ी देर के लिये, वह सूत्र' के साथ न भी जाय। अतएव मैंने अपने पूर्व लेख में अर्हत्प्रवचने तत्त्वार्थाधिगमे उमास्वातिवाचकोपज्ञसूत्रभाष्ये' इन पदों को समानाधिकरण बताकर जो अर्थ किया है वही अर्थ ठीक है। सिद्धसेन, सूत्र और भाष्य को एक मानकर उस पर टीका लिख रहे हैं। ऐसी हालत में उन्हीं के वाक्यों में भाष्य की अस्वोपज्ञता कभी भी सिद्ध नहीं की जा सकती। वे तो स्पष्टरूप से भाष्य को स्वोपज्ञ ही मानते हैं। तथा इसी सूचना को लिये हुए उनके उक्त सन्धिवाक्य हैं।

## (३) वृत्ति

आक्षेप—'वृत्तौ पञ्चत्ववचनात् षड्द्रव्योपदेशव्याघात इति चेन्न अभिप्रायापरिज्ञानात्', इस वार्तिक का यह अभिप्राय होता है कि 'वृत्तौ'—रचनायां (सूत्ररचनायां) सूत्ररचना में, 'पञ्च'—पाँच द्रव्य हैं, तु'—पुनः या अर्थात्, 'अवचनात्'—छह का कथन न होने से, 'षड्द्रव्योपदेशव्याघात'—षड्द्रव्य का उपदेश नहीं बन सकता। ऐसी शंका का समाधान 'इति चेन्न' शब्द से किया गया है, सो स्पष्ट ही है। इस वार्तिक का जो भाष्य है उसका अभिप्राय भी यही होता है—'वृत्ति'—सूत्ररचना में धर्मादिक द्रव्य अवस्थित हैं, वे कभी पंचत्व से व्यभिचरित नहीं हो सकते। इसलिये षड्द्रव्य का उपदेश नहीं बनता। उसका उत्तर अकलंकदेव ने 'कालश्च' सूत्र से देकर अपने कथन की पुष्टि की है। यह चर्चा "नित्यावस्थितान्यरूपाणि" सूत्र की व्याख्या में की गई है। यहाँ तक सौत्रीय पद्धति में काल का कोई भी उल्लेख नहीं आया है। इसलिये पंचत्वविषयक शंका करना बिल्कुल आयज है। इस प्रसंग पर यदि राजवार्तिक को भाष्य पर की गई शंका का ही निरसन करना अभीष्ट था, तो भाष्यगतसूत्र के उल्लेख से ही इसका निरसन करते। यह एक बड़ी विचित्र बात है कि भाष्यगत शंका का समाधान अकलंक-सरीखे विद्वान् भाष्यगत सूत्र से न करके दिगम्बरगत सूत्र से करें। खण्डन मण्डन के शास्त्रों में 'न हि कश्चित्' आदि शब्द प्रायः आ ही जाते हैं, इसलिए ये शब्द भाष्य में हैं और यही शब्द राजवार्तिक में भी हैं। इसलिए राजवार्तिक के सामने भाष्य था, ऐसा नहीं कहा जा सकता।

उत्तर—शास्त्री जी के पांडित्य का यह दूसरा नमूना है। ऊपर आपने सिद्धसेनगणि के वाक्यों को तोड़ मरोड़कर जो दूषित अर्थ निकालना चाहा है, वैसा ही अर्थ आप अकलंकदेव के वाक्यों का निकालना चाहते हैं। उक्त वार्त्तिकवाक्य पर स्वयं अकलंकदेव का भाष्य है, जिसमें उक्त वार्त्तिक का स्पष्टार्थ दिया गया है। फिर भी शास्त्रीजी को अपना भाष्य अलग बनाने की क्या ज़रूरत हुई, सो समझ में नहीं आता। क्या अकलंकदेव का भाष्य आपको मान्य नहीं? अथवा उससे अर्थ का स्पष्टीकरण नहीं होता? 'वृत्ति' का अर्थ 'सूत्र-रचना' करके तो सचमुच शास्त्री महोदय ने कलम तोड़ दी है। क्या आप कृपा करके बतायेंगे कि किस कोष के अनुसार उक्त अर्थ किया जा रहा है? क्या कोई ऐसा एकाक्षरी कोष आपके पास मौजूद है जिसमें वृत्ति का अर्थ सूत्ररचना दिया है? अकलंक ने 'पंचत्ववचनात्' का अर्थ भी 'पंच तु अवचनात्' कहीं नहीं किया है। न मालूम 'अवचनात्' पद से 'छह का कथन न न होने से' यह अर्थ ज़बर्दस्ती कैसे निकाला जा रहा है। उक्त वार्त्तिक वाक्य पर अकलंक का भाष्य निम्न प्रकार से है—'स्यान्मतं वृत्तौ उक्तम् ' अवस्थितानि धर्मादीनि न हि कदाचित्पंचत्वं व्यभिचरंति, ततः षड्द्रव्याणीत्युपदेशस्य व्याघात इति।" अर्थात् वृत्ति में कहा है—"अवस्थितानि, धर्मादीनि न हि कदाचित्पंचत्वं व्यभिचरंति"; अतएव षड्द्रव्यके कथन का व्याघात होगा। पंचत्ववचनात्' का अर्थ खींचतान कर यदि 'पंच तु अवचनात्' किया भी जाय, तो उसका केवल इतना ही अर्थ हो सकता है कि 'पाँच का तो कथन नहीं किया', जो कथन अकलंक के विरुद्ध पड़ता है, क्योंकि वे कहना चाहते हैं कि 'पाँच का कथन किया है।' फिर भी कदाचित् शास्त्रीजी के उक्त अर्थ को स्वीकार किया जाय, तो प्रश्न होता है कि उमास्वाति की वह कौन-सी सूत्ररचना है जिसमे "अवस्थितानि धर्मादीनि न हि कदाचित्पंचत्वं व्यभिचरंति" ये वाक्य सूत्ररूप से पाये जाते हैं। यहाँ फिर से बताने की आवश्यकता नहीं कि उमास्वातिकृतवृत्ति (भाष्य) मे उक्त वाक्य निम्नप्रकार से उपलब्ध होते हैं—"अवस्थितानि च। न हि कदाचित्पंचत्वं भूतार्थत्वं च व्यभिचरंति।" इससे निश्चित है कि राजवार्त्तिक में 'वृत्तौ उक्तं' कहकर जो वाक्य उद्धृत हैं, वे वाक्य न किसी 'सूत्ररचना' के हैं और न अनुपलब्ध शिवकोटिकृत वृत्ति के, बल्कि उक्त वाक्य श्वेताम्बरीय तत्त्वार्थभाष्य के हैं।*

* – 'आकाशग्रहणमादौ' इत्यादि वार्त्तिकगत (राजवार्त्तिक पृ० १९१) 'धर्मादीनां पंचानामपि द्रव्याणां' आदि वाक्योल्लेखपूर्वक 'वृत्ति' शब्द का वाच्य जो स्वयं राजवार्त्तिक सिद्ध करने का प्रयत्न किया गया है, वह भी भ्रममूलक है। राजवार्त्तिकगत 'वृत्तौ पंचत्ववचनात्' आदि उल्लेख का प्रस्तुत उल्लेख के साथ कोई संबंध नहीं। प्रस्तुत उल्लेख में ग्रंथकार कहना चाहते हैं कि धर्मादि पाँच द्रव्यों का आधार आकाश है, अतएव 'अजीवकाया" आदि सूत्र में आकाश का ग्रहण प्रथम होना चाहिये; जब कि 'वृत्तौ पंचत्ववचनात्' वाले उल्लेख में अकलंक का आशय दूसरा ही है। इसके अतिरिक्त राजवार्त्तिक का 'वृत्ति' के नाम से कहीं उल्लेख नहीं मिलता; वृत्ति को लेकर ही वार्त्तिक लिखा जाती है (वृत्ति. प्रयोजनमस्य वार्त्तिकम्—हेमचन्द्र)।

राजवार्तिक और तत्त्वार्थभाष्य के उक्त वाक्यों के प्राय अक्षरशः समानरूप से उपलब्ध होने पर भी यह कहना कि खंडन मंडन के शास्त्रों में "न हि कदाचित्" आदि शब्द प्राय आ ही जाते हैं," आग्रह की चरम सीमा है। प्रस्तुत प्रकरण में खंडन मंडन का कोई भी विषय नहीं है। एक बात और है कि अकलंक ने 'नित्यावस्थितान्यरूपाणि' सूत्र में ही द्रव्यपंचत्व विषयक शंका क्यों उठाई? यदि प्रस्तुत प्रसंग में वृत्ति का वाच्य कोई ग्रंथविशेष न होकर 'सूत्ररचना' ही है, तो उक्त सूत्र के पूर्व भी अनेक स्थलों पर षड्द्रव्य चर्चा का प्रसंग आया, परन्तु उन स्थलों पर सौत्री रचना की संगति क्यों न बैठाई गई? खास करके 'द्रव्याणि' और 'जीवाश्च' सूत्र तो इसके लिए और भी उपयुक्त थे। अतएव 'वृत्ति' का अर्थ 'सूत्ररचना' किसी भी हालत में नहीं हो सकता। इसका वाच्य कोई ग्रन्थ विशेष है, और वह ग्रंथ उमास्वातिकृत भाष्य है, जहाँ 'नित्यावस्थितानि' आदि सूत्र के भाष्य में ही उक्त वाक्य आया है। इसी भाष्य से उठाकर अकलंक ने अपने ग्रंथ में 'उक्तं' कह कर इस वाक्य को दिया है। इसलिए मानना होगा कि अकलंक की उक्त शंका उक्त भाष्य को लेकर है। अब यदि इस शंका का समाधान अकलंक स्वयं भाष्यगत 'कालश्चेत्येके' सूत्र से करते हैं तो इसका अर्थ यह हुआ कि अकलंक, दिगम्बराम्नाय के प्रतिकूल होने पर भी, भाष्य को सूत्ररूप से स्वीकार कर लेते हैं, तथा सर्वार्थसिद्धिगत दिगम्बरीय सूत्र 'कालश्च' ही है जिसको सामने रखकर वे अपना वार्तिक लिख रहे हैं। ऐसी हालत में 'कालश्च' सूत्र ही प्रमाणरूप से देकर शंका का परिहार किया जाना उचित था, जो अकलंक ने किया है। पूर्वलेख में बताया जा चुका है कि द्रव्यपंचत्व की शंका दिगम्बरों के यहाँ इसलिए नहीं उठ सकती कि उनके यहाँ तो निश्चित रूप से छह द्रव्य ही माने गये हैं जब कि श्वेताम्बरीय उत्तरकालीन ग्रन्थों में भी 'पंचद्रव्य' और 'षट्द्रव्य' की आगमगत दोनों मान्यतायें मौजूद हैं।

## (४) भाष्य

आक्षेप—(क) राजवार्तिकगत 'भाष्य' पद का वाच्य सर्वार्थसिद्धि या स्वयं राजवार्तिक ही हो सकता है। सर्वार्थसिद्धि भाष्य क्यों है? इसका उत्तर—स्वमत और परमतनिराकरण-रूप भाष्य का अर्थ होता है, तथा वृत्ति और भाष्य एकार्थ वाचक भी होते हैं, दूसरे सर्वार्थसिद्धि की लेखनशैली पातञ्जल भाष्य सरीखी भी है, तथा सर्वार्थसिद्धि में 'षड्द्रव्याणि' का उल्लेख दो तीन जगह दीख ही रहे हैं। इसी तरह राजवार्तिक में भी कई जगह उल्लेख हैं।

(ख) 'बहुकृत्वः' शब्द का अर्थ 'बहुत बार' होता है। बहुत कोशिश करने पर भी 'षड्

१ उदाहरण के लिये देखो—श्रुत मतिपूर्वं आदि सूत्र का १२वां वार्तिक पृ० ५२; मतिश्रुत यानिबन्धो आदि सूत्र की २२वों वार्तिक, पृ० ६०, तथा तदनन्त कालविभाग सूत्र की ११वां वार्तिक, पृ० १२६।

द्रव्याणि' इस प्रकार के शब्दों को श्वे० भाष्य में नहीं बताया जा सका, केवल 'षट्त्व', 'षड्विधं' आदि वाक्य ही सिद्ध हो सके।

(ग) 'पूर्वत्र' शब्द देने से संदेह हो सकता था कि वार्तिक में या भाष्य में, अतः अकलंक ने, 'भाष्ये' शब्द लिखा।

उत्तर- (क) पाठक देख सकते हैं कि स्वमतसमर्थन के लिये क्या क्या युक्तियाँ दी जा रही हैं। स्वयं पूज्यपाद ने सर्वार्थसिद्धि को 'तत्त्वार्थवृत्ति' नाम से सूचित किया है। यदि सर्वार्थसिद्धि भाष्य होता, तो वे उसे भाष्य लिखते। स्वमत-स्थापन और परमत-निराकरण मात्र से कोई ग्रन्थ भाष्य नहीं कहा जा सकता। तथा अन्य ग्रन्थों की शैली भी पातंजलभाष्य-सरीखी हो सकती है। परन्तु इसका यह अर्थ नहीं कि उन सबको भाष्य कहा जायगा। यदि अकलंक को स्वार्थसिद्धि का कोई उल्लेख देना था, तो वे ग्रन्थ के नामोल्लेखपूर्वक दे सकते थे, अथवा तत्त्वार्थवृत्ति या वृत्ति नाम से देते, उन्हें उसे भाष्य कह कर देने की क्या आवश्यकता थी? इसके अलावा, यदि षड्द्रव्याणि' इस पद का ही खास आग्रह है, तो 'षड्द्रव्याणि' पद सर्वार्थसिद्धि में भी एक ही बार आया है। (दूसरी जगह 'षडपि द्रव्याणि' है)। ऐसी हालत में सर्वार्थसिद्धि को भाष्य बताना भ्रम है। वास्तव में सर्वार्थसिद्धि वृत्ति है और राजवार्त्तिक भाष्य है। जैसे राजवार्त्तिक को वृत्ति नहीं कहा जा सकता, वैसे ही सर्वार्थसिद्धि को भाष्य नहीं कहा जा सकता। हेमचन्द्राचार्य ने वृत्ति और भाष्य का अलग अलग लक्षण बताते हुए लिखा है कि "वर्तते अर्थावगमोऽत्रेति वृत्तिः" तथा 'भाष्यं सूत्रोक्तार्थप्रपंचकम्—भाष्यत इति भाष्यं। सूत्रे उक्तं अर्थं प्रपंचयति।" अर्थात् वृत्ति में साधारणरूप से मूल-ग्रंथ का अर्थ होता है, जब कि वह अर्थ भाष्य में विस्तार से किया जाता है। भाष्य और वृत्ति कचित् समानार्थक भी होते हैं, लेकिन इसका यह अर्थ नहीं कि 'वृत्ति' 'भाष्य' हो जाय और 'भाष्य' 'वृत्ति' हो जाय।*

(ख) यह शंका पहले लेखों को न पढ़ने का परिणाम है। सम्पादक-'अनेकांत' ने अपने पूर्वलेख में "वाचकमुख्यस्य तु पंचैव" वाले उल्लेख द्वारा बहुत ज़ोरदार शब्दों में यह सिद्ध करने का प्रयत्न किया था कि भाष्यकार के मत से 'काल' कोई द्रव्य ही नहीं।

---

* तिलक जी ने टीका और भाष्य का भेद बतलाते हुए अपने गीतारहस्य में लिखा है—"भाष्य और टीका का बहुधा समानार्थी उपयोग होता है, परन्तु सामान्यतः टीका मूल ग्रंथ के सरल अन्वय और इसके सुगम अर्थ करने को ही कहते हैं। भाष्यकार इतनी ही बातों पर सन्तुष्ट नहीं रहता, वह उस ग्रंथ की न्याययुक्त समालोचना करता है और अपने मतानुसार उसका तात्पर्य बताता है, और उसी के अनुसार वह यह भी बतलाता है कि ग्रंथ का अर्थ कैसे लगाना चाहिये"—विषय-प्रवेश पृ० ११।

उनके मत में तो पाँच ही द्रव्य हैं, अतएव राजवार्त्तिकगत 'षड्द्रव्याणि' वाला उल्लेख तत्त्वार्थभाष्य का सूचक नहीं हो सकता। सम्पादक जी की इस मान्यता का शास्त्रोल्लेख पूर्वक खण्डन पूर्व लेख में किया जा चुका है। इस लेख में सप्रमाण सिद्ध किया जा चुका है कि भाष्यकार छह द्रव्यों को मानते हैं, फिर भी न मालूम भाष्य में 'षड्द्रव्याणि' ऐसा पद प्रदर्शित करने का ही इन वयोवृद्ध पंडितों का क्या आग्रह है? यदि यह सिद्ध हो जाता है कि भाष्यकार छह द्रव्यों को स्वीकार करते हैं, तो इतना बस है। षड्द्रव्य का उल्लेख भाष्य में कई जगह (बहुकृत्व) आता ही है भले ही वह 'षड्द्रव्यावरोधात्' रूप में हो अथवा 'काय ग्रहणं प्रदेशावयवबहुत्वार्थमद्धासमयप्रतिषेधार्थं च' रूप में हो, अथवा अन्य किसी रूप में। यहाँ एक बात और ध्यान देने की है कि राजवार्त्तिक में यदि 'वृद्धाख्ये बहुकृत्व षड्द्रव्याणि इत्युक्त' न होकर 'वृद्धाख्ये बहुकृत्व उक्त 'षड्द्रव्याणि'' इत्यादि वाक्य होता तो कदाचित् तत्त्वार्थभाष्य में 'षड्द्रव्याणि' यह पद प्रदर्शित करने का आग्रह ठीक था। लेकिन यहाँ तो अकलंक सामान्यरूप से कह रहे हैं कि 'भाष्य में जो बहुत बार छह द्रव्यों का उल्लेख है, उसके विषय में क्या कहा?' यहाँ अकलंक ग्रन्थ का कोई खास उद्धरण नहीं दे रहे हैं, जैसा उन्होंने "स्यान्मत वृत्तौ उक्त "अवस्थितानि धर्मादीनि" आदि तथा "उक्तं हि अर्हत्प्रवचने" आदि वाक्यों में 'उक्त' रूप से दिया है।

(ग) "वृद्धाख्ये बहुकृत्व" आदि उल्लेख राजवार्त्तिक का भी नहीं हो सकता। यदि यहाँ 'भाष्य' पद से अकलंक को स्वकृत भाष्य इष्ट होता तो उन्हें स्पष्ट 'अस्मिन् भाष्ये' अथवा 'पूर्वत्र' आदि लिखना चाहिये था। "ननु पूर्वत्र व्याख्यातमिदम्" (पृ. २०४) आदि राजवार्त्तिक गत वाक्य में भी उन्होंने 'पूर्वत्र' लिखकर पूर्वगत व्याख्यान का सूचन किया है। अतएव यह कहना ठीक नहीं कि 'पूर्वत्र' शब्द से सन्देह हो सकता था कि वार्त्तिक में या भाष्य में। यदि यह सन्देह होना ठीक है, तो फिर वह सन्देह यहाँ क्यों नहीं हुआ? किसी वृत्तिकार या भाष्यकार ने 'अस्माभिः' अथवा 'अस्मिन्' आदि पदों के बिना केवल 'वृत्तौ' अथवा 'भाष्ये' लिखकर स्वग्रन्थ का सूचन किया हो, ऐसा इतर साहित्य में भी देखने में नहीं आता। शङ्कराचार्य आदि विद्वानों ने 'अस्माभिः प्रोक्त' अथवा 'पूर्वत्र प्रोक्त' आदि शब्दों द्वारा ही स्वग्रन्थकृत उल्लेख का सूचन किया है। तथा राजवार्त्तिकभाष्य में तो षड्द्रव्यों का अस्तित्व स्वतः सिद्ध है, राजवार्त्तिककार उसका कथन पहले कई बार कर ही चुके हैं, फिर उसके सिद्ध करने की यहाँ क्या आवश्यकता थी? जब कि श्वेताम्बरीय तत्त्वार्थभाष्य में 'कालश्चेत्यके' सूत्र होने के कारण कुछ लोगों की दृष्टि में काल की मान्यता में सन्देहास्पद थी। अतएव भाष्य का वाक्य स्वयं राजवार्त्तिक भाष्य नहीं हो सकता।

## (५) तत्त्वार्थभाष्य और राजवार्तिक में शब्दादिगत साम्य

आक्षेप—शब्दसाम्य, सूत्रसाम्य और विषयसाम्य तो बहुत शास्त्रों के बहुत शास्त्रों में मिल सकते हैं, तथा मिलते हैं, अतः इस कथन की कोई कीमत नहीं।

उत्तर—बड़ा आश्चर्य है कि तत्त्वार्थभाष्य और राजवार्तिक भाष्य में शब्दादि की समानता स्वीकार कर लेने पर भी उसकी कोई कीमत नहीं बताई जाती। क्या सम्पादक-अनेकान्त भी इससे सहमत हैं? हमारा तो कहना है कि थोड़ी देर के लिये यदि राजवार्तिक में वृत्ति, भाष्य आदि का उल्लेख न भी हो, तो दोनों ग्रन्थों में जो शब्द के शब्द, वाक्य के वाक्य यहाँ तक कि पृष्ठ के पृष्ठ समानरूप से पाये जाते हैं, वे यह सिद्ध करने के लिये पर्याप्त हैं कि एक पर दूसरे का प्रभाव अवश्य है। राजवार्तिक में सर्वार्थसिद्धि या उसके कर्त्ता का नामोल्लेख न होने पर भी माना जाता है कि सर्वार्थसिद्धि सामने रखकर राजवार्तिक लिखा गया है, फिर तत्त्वार्थभाष्य का स्पष्ट नामोल्लेख होने पर भी राजवार्तिककार ने भाष्य का उपयोग किया है, यह मानने में क्या आपत्ति है? यदि फिर भी अकलंक से पूर्व तत्त्वार्थभाष्य का अस्तित्व नहीं माना जाय तो यह साफ साफ कह देना चाहिये कि भाष्यकार ने राजवार्तिक को अपना लिया है। यदि कहा जाय कि किसी अनुपलब्ध ग्रन्थ का दोनों ग्रन्थकारों ने उपयोग किया है, तो उस ग्रन्थ का अस्तित्व सप्रमाण सिद्ध करना चाहिए। राजवार्तिकगत अन्तिम कारिकाओं को बरसों से प्रक्षिप्त कहकर उनका लोप किया जा रहा है, लेकिन उनके प्रक्षिप्त होने में अबतक किसी ने कोई प्रमाण दिया हो, यह देखने में नहीं आया।

हमारी समझ में नहीं आता कि यदि अकलंक ने राजवार्तिक जैसा महाभाष्य लिखते हुए लघुतत्त्वार्थभाष्य का उपयोग कर लिया, तो क्या हानि हो गई? वार्तिक ग्रन्थों में उक्त, अनुक्त और दुरुक्त अर्थ की विचारणा हुआ करती है। वार्तिक के इस लक्षण के अनुसार, अकलंक ने तत्त्वार्थभाष्य में से अपने अनुकूल बातों को ग्रहण कर लिया और प्रतिकूल को छोड़ दिया। पहले जैन आचार्य आजकल की तरह संकुचित वृत्ति के न होते थे। उन्हें जहाँ जो बात अच्छी लगती थी, वहाँ से उसे ले लेते थे। स्वयं अकलंक ने भागवद्गीता तक के श्लोक को राजवार्तिक में ले लिया है। सिद्धसेन के सन्मतितर्क पर सुमति नामक दिगम्बराचार्य-द्वारा वृत्ति लिखे जाने का उल्लेख मिलता है। यशोविजयजीकृत अष्टसहस्री-टिप्पण तो छप भी गई है। इसी तरह समन्तभद्र आदि विद्वानों का हरिभद्र आदि श्वेताम्बर आचार्यों ने बहुसम्मानपूर्वक उल्लेख किया है। स्वयं धवला में सन्मतितर्क के उल्लेखपूर्वक उसकी गाथायें उद्धृत की गई हैं। कहने की आवश्यकता नहीं कि तत्त्वार्थभाष्य के स्वोपज्ञ माने जाने की परंपरा अकलंक से पुरानी है। अकलंक के समकालीन सिद्धसेन, हरिभद्र

आदि श्वेताम्बर विद्वानों ने उसे स्वोपज्ञ मानकर उस पर टीकाएँ लिखी हैं। अतः मानना होगा कि अकलङ्क के सामने श्वेताम्बरीय तत्त्वार्थभाष्य अवश्य मौजूद था।

( २ )

पं० जुगलकिशोरजी ने प्रस्तुत चर्चा पर विद्वानों की सम्मति छापने का श्रीगणेश किया है। अतएव, यदि मैं भी यहाँ कुछ विद्वानों की सम्मतियाँ प्रकाशित कर दूँ तो अप्रासंगिक न होगा। जिन विद्वानों ने कृपा करके अपनी अमूल्य सम्मतियाँ भेजी हैं, उनका मैं अनुगृहीत हूँ।

१—पं० नाथूराम जी प्रेमी, बम्बई

मैं मानता हूँ कि अकलङ्कदेव के सामने तत्त्वार्थभाष्य अवश्य रहा होगा और उसके रहने में जो लोग साम्प्रदायिक हैं, उन्हें भी क्या एतराज होना चाहिए, मैं नहीं समझ पाता। एतराज का मौका तो तब आयगा जब उस भाष्य को कोई दिगम्बर विद्वान स्वोपज्ञ सिद्ध करने का प्रयत्न करेगा। आपने जो प्रमाण दिये हैं, वे इस बात को सिद्ध करने के लिये काफी हैं कि 'अर्हत्प्रवचन' कोई दूसरा ग्रन्थ नहीं है।

२—पं० महेन्द्रकुमार जी शास्त्री, बनारस—

मेरा भी विश्वास है कि यह भाष्य अकलङ्कदेव के सामने अवश्य था। मैं न्यायकुमुदचन्द्र, द्वितीय भाग की प्रस्तावना में इन शब्दों को लिख रहा हूँ। इसके स्वकर्तृत्व की बात दिगम्बर परम्परा में पूज्यपाद से ही विच्छिन्न है। इस विषय में मेरा खास अन्वेषण कार्य नहीं हुआ है। पर इतना सुनिश्चित है कि यह भाष्य अकलङ्कदेव से तो पुराना है। स्वकर्तृत्व की श्वे० परम्परा भी बहुत पुरानी है। अतः उसपर सहसा बिना किसी पुष्ट प्रमाण के अविश्वास नहीं किया जा सकता। आपने अपने लेख में जो प्रकृत विषय के सिवा अन्य बातों की उपेक्षा की है, वह प्रशस्य है।

३—पं० कैलाशचन्द्रजी शास्त्री, बनारस—

पं० जुगलकिशोरजी का लेख 'नेगेटिव' है पोजिटिव नहीं। भाष्य की स्वोपज्ञता में मुझे भी विश्वास नहीं है। किन्तु अकलङ्क के सामने वह भाष्य था, ऐसा लगता जरूर है।

४—पं० दरबारीलाल जी, सत्यभक्त, वर्धा—

मैं भाष्य को उमास्वातिकृत होने में कोई बाधा नहीं देखता। यह भी मेरा मत है कि अकलङ्कदेव के सामने वह भाष्य था। आपका पक्ष मुझे ठीक मालूम होता है।

५—प्रोफेसर ए. एन. उपाध्ये एम. ए., भारतीय विद्याभवन, बम्बई—

I went through your article with quite a good amount of interest The gen al impression which it has left on my mind is one in your favour You have stated the counter case fully and fairly

and along with stating it you have advanced a host of arguments which sufficiently and surely succeed in bringing your conviction home Your article has much strengthened the position of Pandit Sukhlal ji, who has, in his Tattvarth Sustra 'Parichaya, P. 23), uncontroversially established Vachake Umaswati's authorship of the Bhashya The identity of the Arhat-Pravachana with the Tattvarthbhashya, so ably fixed by you, is ingenious and interesting In short, I take this opportunity of congratulating you on bringing out this illuminating and informative pamphlet.

अर्थात्—मैंने आपके लेख को बहुत दिलचस्पी के साथ पढ़ा। इस लेख के पढ़ने से मेरे दिल पर यही छाप पड़ी कि आपका पक्ष ठीक है। आपने अपनी प्रतिपक्षी दलीलों का पूर्ण और निष्पक्षरूप से उल्लेख किया है। उन दलीलों को पूर्वपक्ष में रखकर आपने इनके विरुद्ध बहुत-सी युक्तियाँ दी हैं, जिससे अपने कथन का निश्चितरूप से पर्याप्त समर्थन होता है। आपके लेख से पंडित सुखलाल जी ने जो मत अपने तत्त्वार्थसूत्र (परिचय पृ० २३) में अबाधित रूप से स्थिर किया है कि भाष्य के कर्त्ता वाचक उमास्वाति हैं, काफी पुष्ट हो जाता है। तत्त्वार्थभाष्य और अर्हत्प्रवचन का जो अपने अभिन्नत्व सिद्ध किया है, वह एक नई वस्तु है और मनोरंजक है। संक्षेप में, मैं आपको नई बातों पर प्रकाश डालनेवाले इस लेख के लिये बधाई देता हूँ।

६—पं० बेचरदास जी, प्रोफेसर एल० डी० आर्ट्स कालेज, अहमदाबाद—

मैं तो भाष्य को स्वोपज्ञ ही मानता हूँ और आपके लेख के विषय को ठीक युक्तियुक्त समझता हूँ। राजवार्तिक के ऊपर भाष्य का असर होने में कोई आश्चर्य नहीं। शुद्ध इतिहास की दृष्टि से देखा जाय तो श्वेतांबराम्नाय व दिगंबराम्नाय के ग्रन्थों में एक दूसरे का असर है, ऐसा स्वीकार करने में कोई बाधा नहीं है। अभी जो धवलागम छप रहे हैं, उनमें 'आर्यमंखु' का उल्लेख मिलता है, वह 'आर्यमंखु' श्वेताम्बराम्नाय प्रसिद्ध कल्पसूत्र की स्थविरावलि में, जिसका नाम 'आर्यमंगु' लिखा है, वही हैं। साहित्य की दृष्टि से दोनों परंपरा की परस्पर घनिष्ठ मित्रता थी। परन्तु पीछे से विच्छेद की कल्पना करके विघ्न किया है।

७—मुनि श्री पुण्यविजय जी, पाटण—

आपके परिश्रम के लिये धन्यवाद। इस लेख के विषय में पं० सुखलाल जी की सम्मति आई होगी। मैं उनकी सम्मति से सम्मत हूँ।

८—पं० सुखलालजी, प्रोफेसर जैनचेयर, बनारस हिन्दू-युनिवर्सिटी, बनारस—

लेख की शैली सौम्य है और वस्तु ठोस है।

---

# विविध

## (१)

## भुजबलिचरिते

विज्ञ पाठकों को जैन सिद्धान्त भास्कर भाग ,, किरण २ में, सांगत्य छन्द में रचित 'गोम्मटेश्वरचरिते' नामक एक कन्नड ग्रंथ का परिचय कराया जा चुका है, जिसमें गोम्मटेश्वर अर्थात् बाहुबली की जीवनी और शक १३०३ ई० सन् १४३२ में राजा वीरपांड्य के द्वारा कारकल (South Kanara) में स्थापित गोम्मटेश्वर या बाहुबली का विशाल काय मनोज्ञ प्रतिमा का इतिवृत्त अङ्कित किया गया है। उक्त गोम्मटेश्वरचरिते के रचयिता दानणि इम्मडि भरवराय के आश्रित, ललितकीर्ति के शिष्य और तौलवदेश (वर्तमान South Kanara) निवासी कवि चन्द्रम हैं। भास्कर में प्रकाशित उस लेख में मैंने यह लिख दिया था कि उक्त ग्रन्थ में वीरपाण्ड्य के द्वारा मूर्ति स्थापित होने का समय शक १३५३, ई० सन् १४३२ और कवि चन्द्रम के द्वारा ग्रन्थ रचे जाने का समय शक १५६८, ई० सन् १६४६, स्पष्ट अङ्कित है। जब इन दोनों समयों में इस प्रकार २१४ वर्षों का अन्तर पड़ता है, तब वीरपाण्ड्य के द्वारा स्थापित बाहुबली की विंब प्रतिष्ठा का वर्णन कवि के द्वारा केवल श्रुति गोचर किया हुआ सिद्ध होता है। हाँ, अपने आश्रयदाता वीरपाण्ड्य के ही वंशज भरवराय के द्वारा पीछे शक १५६८ ई० सन् १६४६ में सम्पन्न की गई उसी मूर्ति की द्वितीय प्रतिष्ठा का वर्णन कवि का देखी हुई घटना है। मालूम होता है कि बाहुबली की प्रथम एवं द्वितीय दोनों प्रतिष्ठाओं की घटनाओं को सुरक्षित रखने के लिए गुरु ललितकीर्ति जी की प्रेरणा से कवि चन्द्रम ने इस गोम्मटेश्वरचरिते का रचना की है।

अभी हाल में मुझे 'भुजबलिचरिते' नामक सांगत्य छन्द में ही रचित एक और कन्नड ग्रन्थ मिला है। इसमें वेणूर में चतुर्थ वीरतिम्मण्णाजिल के द्वारा शक १५२५, ई० सन् १६०४ में स्थापित बाहुबली* या गोम्मटेश्वर की विशाल-काय मनोज्ञ मूर्ति की बिंब प्रतिष्ठा का वर्णन अङ्कित है। इसके रचयिता प्राग्वेणुपुर† (मूडबिद्री) निवासी पद्मसेट्टि एवं पद्मावती का पुत्र कवि पद्मनाभ हैं। पद्मनाभ ने अपनी इस रचना में तो अपने को चारुकीर्ति का शिष्य एवं तिम्मण्णाजिल का आस्थान कवि मात्र घोषित किया है। हाँ, इनकी एक रचना और उपलब्ध है, वह है 'रामचन्द्रचरित्र' का उत्तर भाग।‡ उसमें उन्होंने पण्डितार्य अर्थात्

* भुजबली बाहुबली का ही नामान्तर है।

† पडुबिद्री के नाम से पश्चिम वेणुपुर एक दूसरा है।

‡ इसका पूर्व भाग चन्द्रशेखर अथवा शंकर कवि के द्वारा रचा गया था। बीच में ही कवि के देहावसान होने से यह ग्रंथ अधूरा रह गया था।

चारुकीर्ति+ को अपना व्रतगुरु, प्रभाचन्द्र को शिक्षा-गुरु एवं मूलिके के शासक चेन्नराजेन्द्र को रक्षक बताया है। रामचन्द्र-चरित्र का उत्तर भाग (१७वें अध्याय से ३७वें अध्याय तक अर्थात् ३०५७ पद्य) शक १६७४, ई० सन् १७५० में समाप्त हुआ था। इधर कवि पद्मनाभ ने अपने भुजबलिचरिते में जिन तिम्मण्णाजिल को अपना आश्रयदाता बताया है वह तिम्मण अजिलवंशी, द्वितीय पदुमला देवी के उत्तराधिकारी, वेणूर में शासन करनेवाले पञ्चम तिम्मण्णाजिल ही होना चाहिये। इनका समय ई० सन् १७२१-१७६५ है। मालूम होता है कि कवि पद्मनाभ का मूलिके और वेणूर दोनों स्थानों के राजदरबारों से समान सम्बन्ध रहा। अन्यथा वह भुजबलिचरिते में वेणूर के तिम्मण्णाजिल को अपना आश्रयदाता और रामचन्द्र-चरित्र में मूलिके के चेन्नराजेन्द्र को रक्षक कैसे लिखते। क्या स्थानीय (मूडबिद्री, चौटराज-वंश से कवि पद्मनाभ का कोई सम्बन्ध नहीं रहा ?

पद्मनाभ के भुजबलिचरिते में ४ संधियाँ (अध्याय) एवं ५५१ पद्य हैं। यह पूर्वोक्त कवि चन्द्रम के गोम्मटेश्वरचरिते का ही अनुकरण है। जिस प्रकार इम्मडि भैरवराय ने अपने वंशज वीरपाण्ड्य के द्वारा कारकल में स्थापित सुप्रसिद्ध विशाल-काय बाहुबलिमूर्ति की धूमधाम से मस्तकाभिषेक-पूर्वक प्रतिष्ठा कराकर कवि चन्द्रम के द्वारा गोम्मटेश्वरचरिते की रचना कराई थी, उसी प्रकार पञ्चम तिम्मण्णाजिल ने अपने वंशज चतुर्थ वीरतिम्मण्णाजिल के द्वारा वेणूर में स्थापित सुविख्यात विशाल-काय बाहुबलि-मूर्ति की धूमधाम से मस्तकाभिषेकपूर्वक प्रतिष्ठा कराकर कवि पद्मनाभ के द्वारा भुजबलिचरिते की रचना कराई है। भुजबलिचरिते में भी गोम्मटेश्वरचरिते के समान मूल-बिंब प्रतिष्ठा एवं द्वितीय साधारण प्रतिष्ठा दोनों का विशद वर्णन अङ्कित है। यहाँ पर एक बात का उल्लेख कर देना आवश्यक है। वह यह है कि गोम्मटेश्वरचरिते की अपेक्षा भुजबलिचरिते का निर्माण बिंब-स्थापना-काल से कुछ कम अन्तर में हुआ है।

कारकल में जिस दाताग्रणी इम्मडि भैरवराय ने कवि चन्द्रम के द्वारा गोम्मटेश्वरचरिते की रचना कराई है, उन्होंने ही वेणूर में वीरतिम्मण्णाजिल के द्वारा स्थापित होनेवाली बाहुबलि-मूर्ति की स्थापना को रोक दिया था। बल्कि इसी विषय को लेकर उक्त दोनों शासकों में भारी युद्ध हुआ था और उस युद्ध में तिम्मण्णाजिल ही विजयी हुए थे।× भुजबलिचरिते में इस बात का भी स्पष्ट उल्लेख मिलता है। वेणूर में बाहुबलि-मूर्ति-स्थापित होने से अपनी राजधानी कारकल का महत्व घट जायगा, सिर्फ इसी ख्याल से इम्मडि भैरवराय ने वेणूर की

+ यह चारुकीर्ति मूडबिद्री-मठ के तत्कालीन मठाधीश हैं।

× देखें—'दक्षिणकन्नडजिल्लेय प्राचीन इतिहास' पृ० ३४०।

बिंब प्रतिष्ठा का विरोध किया था। यों तो इम्मडि भैरवराय भी धर्मात्मा व्यक्ति थे। खैर, अंत में धर्म की ही विजय हुई और बाहुबली की मूर्ति कारकल के समान वेणूर में भी समारोह के साथ स्थापित हुई।

अब विज्ञ पाठकों का ध्यान प्रस्तुत विषय पर आकर्षित करता हूं। भुजबलिचरिते में कवि पद्मनाभ ने तिम्मण्णाजिल को चामुण्डराय का वंशज बताया है। पर श्रीयुत गोविन्द पै के मत से यह चामुण्डराय श्रवणबेल्गोल में श्रीगोम्मटेश्वर की लोकविख्यात विशालकाय मूर्ति के संस्थापक, वीरमार्त्तण्डादि अनेकोपाधिविशिष्ट चामुण्डराय या चावुण्डराय नहीं है।×

इस भुजबलिचरित में एक स्थान पर लिखा है कि तिम्मण्णाजिल ने बाहुबलि मूर्ति का मस्तकाभिषेक कराने की तीव्र इच्छा से हस्तिनापुर में अपने यहाँ आये हुए विजयकीर्ति जी को आज्ञा प्राप्ति के लिये केलदिय राजाओं के पास भेजा।¹ इससे मालूम होता है कि उस समय पश्चात् तिम्मण्णाजिल केलदिय राजाओं की ही अधीनता में वेणूर में शासन कर रहा था। इस भुजबलिचरिते से यह भी ज्ञात होता है कि वादीभसिंह ने चन्द्रप्रभपुराण की भी रचना की थी।

इसमें एक और नई बात दृष्टिगोचर होती है। वह यह है—वेणूर की गोम्मटेश्वर मूर्ति के दक्षिण पार्श्व में स्थित संस्कृत शिलालेख में उत्कीर्ण है कि चामुण्डवंशज तिम्मराज ने श्रवणबेल्गोल के मठाधीश गुरु चारुकीर्ति के आज्ञानुसार शक १५२५ (ई० सन १६०४) में इसे स्थापित किया।‡ किन्तु इस भुजबलिचरित में प्रतिपादित है कि शक

× देखें—Antiquary Vol II No 2—१ प्रकाशित लेख।

‡ सोमवंशसमुद्भूतः श्रीचामुण्डान्वयोद्भवः।
आभाति तिम्मराजाख्यो ... शासनं जिनशासनम् ॥१॥
शाकवर्षेष्वतीतेषु विषयाब्धिशरेन्दुषु।
वर्तमाने शोभकृति वत्सरे फाल्गुनाह्वये ॥२॥
मासेऽथ शुक्लपक्षदशम्यां गुरुपुष्यके।
शुभलग्ने मिथुने देशिगणाम्बरदिनेशतुः ॥३॥
बेल्गुलाख्यपुरीपट्टश्रीरत्नभूषितसिंहासन।
चारुकीर्तिमुनेर्दिव्यवाक्यादेनूरपत्तने ॥४॥
श्रीरायकुमारस्याय आज्ञया तम्महादृशी।
पाण्ड्यक्ष्मापालसहोदरेण सुपुत्र पाण्ड्यभूपते ॥५॥
चामुण्डवंशतिलकः ... भूपकः।
स्थापयामास प्रतिष्ठाप्य भुजबल्याख्य जिनम् ॥६॥

१५२४* में यहाँ मूर्ति स्थापित हुई। शिलालेख एवं चरिते दोनों में संवत्सर एक ही शोभकृत अङ्कित है। मास के स्थान में शिलालेख में फाल्गुन और चरिते में ज्येष्ठ उपलब्ध है। इसी प्रकार पक्ष आदि में भी दोनों में अन्तर पड़ता है। पता नहीं लगता है कि इन दोनों में ऐसा अन्तर क्यों पड़ा?

इस चरिते में दो चार संस्कृत पद्य भी मिलते हैं। इनसे मालूम होता है कि कवि पद्मनाभ संस्कृत के भी अच्छे ज्ञाता थे। उदाहरणार्थ यहाँ पर स्रग्धराछन्दवद्ध एक पद्य नीचे उद्धृत किया जाता है—

श्रीमान्नाभेयपुत्रं हरिततनुरुचिं पूर्वकामं सुनन्दा-
रामागर्भाब्धिचन्द्रं विमलगुणनिधिं किंपुरावासिनश्च।
श्रीमत्तिम्मावनीशप्रणतपदयुगं सर्वदुःखापहारं
भीमाघध्वान्तभानुं परमसुखमयं गोम्मटेशं भजेऽहं॥

अस्तु, ऐतिहासिक एवं साहित्यिक दोनों दृष्टियों से उपर्युक्त कवि चन्द्रम का गोम्मटेश्वर-चरिते एवं कवि पद्मनाभ का भुजबलिचरिते ये दोनों ग्रन्थ प्रकाशनीय हैं। देखें, इस साहित्यिक-यज्ञ का यजमान कौन बनता है।

—के० भुजबली शास्त्री

( २ )

## काशिकाविवरणपञ्जिका का कर्त्ता कौन है?

श्रीयुत पं० नाथूराम जी प्रेमी ने 'जैनेन्द्रव्याकरण और आचार्य देवनन्दी' नामक अपने लेख में प्रकट किया है कि 'इस न्यासकार जिनेन्द्रबुद्धि के नाम के साथ 'बोधिसत्वदेशीयाचार्य' नाम की बौद्ध-पदवी लगी हुई है, इससे यह ग्रन्थ बौद्धभिक्षु का बनाया हुआ है। आश्चर्य नहीं जो वृत्तविलास कवि को पूज्यपाद के 'जिनेन्द्रबुद्धि' इस नाम-साम्य के कारण भ्रम हुआ हो और इसी से उसने उसे पूज्यपाद का समझ कर उल्लेख कर दिया हो।'

इसके उत्तर में आचार्य पूज्यपाद विरचित 'समाधितंत्र' की प्रस्तावना में श्रीयुत पं० जुगल किशोर जी मुख्तार यों लिखते हैं—

'परन्तु ऊपरके शिलालेखमें न्यासका स्पष्ट नाम 'शब्दावतार' दिया है और उसे काशिकावृत्तिका नहीं बल्कि पाणिनीयका न्यास बतलाया है. ऐसी हालतमें जब तक यह

* शरधिद्विबाणेन्दुसंख्येय शककालदुरुशुभकृतुसंवत्सरदोलु॥
वरजेष्ठबहुलदशमिकशुक्रवारबन्धुररेवतितारेयलि॥
स्थापिसिदनु भुजबलिस्वामियनु कीर्तिव्यापिसे दशदेशेगळलि॥

सिद्ध न हो कि काशिकापर लिखे हुए न्यासका नाम 'शब्दावतार' है और उसके कर्ताके नामके साथ यदि उक्त बौद्धविशेषण लगा हुआ है तो वह किसी भी बादकी कृति नहीं है तब तक धर्मपरीक्षाके कर्ता वृत्तविलासको भ्रमका होना नहीं कहा जा सकता, क्योंकि पूज्यपाद स्वामी गगराजा दुर्विनीतके शिक्षागुरु (Preceptor) थे, जिसका राज्यकाल ई० सन ४८२ से ५२२ तक पाया जाता है और उन्हें हेब्बूर आदिके अनेक शिलालेखों (ताम्रपत्रादिकों) में 'शब्दावतार के कर्तारूपमे दुर्विनीत राजाका गुरु उल्लेखित किया है।'

हाल ही में मुझे मूडबिद्री में 'महाधवल' का पता लगाते समय गुरुबसदि में इस पञ्जिका की ताडपत्राङ्कित एक पुरानी प्रति देखने को मिली है। इस प्रति में यह तृतीय अध्याय के प्रथमपाद का प्रारम्भिक अंश तक ही है। इसमे प्रत्येक पाद के अन्त में 'इत्याचार्यजिनेन्द्र बुद्धिविरचितायां काशिकाविवरणपञ्जिकायां ' मात्र है। कहीं भी 'बोधिसत्त्वदेशीयाचार्य' नाम की बौद्ध पदवी इसमें नहीं लगी है। इससे मेरे मन में यह विचार उठ खड़ा होता है कि बहुत कुछ सभव है इसके कर्ता आचार्य पूज्यपाद ही हों। इसमे निम्नलिखित तीन कारण हैं—

(१) अनेक प्राचीन शिलालेख, ताम्रपत्र आदि में पूज्यपाद का पाणिनीय न्यास के कर्ता के रूप में उल्लेख किया गया है।

(२) कई प्रसिद्ध प्राचीन दि० जैन भाण्डारों में इस पञ्जिका की प्रतियाँ उपलब्ध हैं, जब कि प्राय अन्य किसी बौद्ध ग्रन्थ की प्रति इनमें नहीं पायी जाती है।

(३) इस पञ्जिका के मंगल श्लोकों में एकत्र 'तरन्ति काशिकाम्भोधिं मे जिनेन्द्रो जयत्ययम्' यह अङ्कित है।*

मुझे बौद्ध-साहित्य में अनेकत्र गौतमबुद्ध के पर्याय नामों में 'जिन' शब्द भले ही मिला है अवश्य परन्तु 'जिनेन्द्र' शब्द कहीं भी नहीं मिला है। इसीलिये मैंने इस सबंध में बौद्ध साहित्य के अधिकारी विद्वान श्रीयुत आनन्द कौसल्यायन जी के पास सारनाथ को लिखा था। उत्तर में आप ता० १ २ ४१ के अपने पत्र में यों लिखते हैं—'ऐसे स्थल तो मेरे ध्यान में नहीं आ रहे हैं जहाँ बौद्ध साहित्य में कहीं जिनेन्द्र शब्द का प्रयोग आया हो। हाँ, जिन शब्द का प्रयोग अवश्य है।'

इसलिये अन्वेषक विद्वानों से मेरा सप्रेम अनुरोध है कि वे पञ्जिका के कर्ता के बारे में विशेष अनुसन्धान करने का अवश्य कष्ट करें। —के० भुजबली शास्त्री

* नर्वान्त ते सदा सन्त सर्वथा यैरुपार्जितम्।
गुणानां सुमहद्वृन्दं दोषाणाञ्च विमार्जनम् ॥
व्याख्यातं सारमादाय कर्तव्या काशिका यथा
वृत्तिस्तस्या यथाशक्ति क्रियते पञ्जिका तथा ॥
यत्प्रसादात्तमिमामाणाय सूरिभि सुखम्।
तरन्ति काशिकाम्भोधिं स जिनेन्द्रो जयत्ययम् ॥

( ३ )

## लेखकों से निवेदन

किसी भी हिन्दी पत्र में प्रकाशित किसी हिन्दी लेख को विना विशिष्ट हेतु के 'भास्कर' में उसी रूप में प्रकाशित करना हमें अभीष्ट नहीं है। इसलिये 'भास्कर' के माननीय लेखकों से सादर निवेदन है कि आप का लेख जब तक 'भास्कर' में प्रकाशित नहीं होता है, तब तक आप उसे अन्य किसी हिन्दी पत्र में न भेजें।

'भास्कर' एक पुरातत्व-संबंधी उच्चकोटि का पत्र है। अतः इसमें यथासंभव अप्रकाशित साहित्य को ही स्थान दिया जाता है।

आशा है, 'भास्कर' के इस आदर्श-सिद्धान्त से आप लोग भी सहमत होंगे।

—के० भुजबली शास्त्री

# समीक्षा

गोम्मटसार (कर्मकाण्ड)—मराठी अनुवाद सहित, सम्पादक एवं प्रकाशक—नेमचन्द बालचन्द गांधी, वकील, धाराशिव, रॉयल पृ० ~४+५२२, मूल्य ५) रुपये, शोलापुर १९३९।

नेमिचन्द्र सिद्धान्त चक्रवर्तिकृत गोम्मटसार जैन-साहित्य क्षेत्र में एक अत्यन्त महत्त्व पूर्ण कृति है। अभी-अभी प्रकाश में आया हुई धवला इत्यादि के विषयों का भी इस पुस्तक में समावेश है। प्रत्येक दृष्टि से ग्रन्थ विद्वत्तापूर्ण है। कर्मकाण्ड में प्रधानतया जैन कर्म सिद्धान्त की विशेषताओं की अत्यन्त मार्मिक ढंग या सूक्ष्मता से विवेचना की गयी है। उस मुमुक्षु के लिये, जो कर्म सिद्धान्त का विशद अध्ययन करना चाहता हो अथवा मोक्ष के मार्ग को अधिक प्रशस्त एवं उन्नत बनाना चाहता हो, यह पुस्तक अनिवार्य है।

गोम्मटसार पर अनेक टीकायें लिखी जा चुकी हैं। कर्मकाण्ड गाथा नं० ९७२ से पता चलता है कि चामुण्डराय ने, जिनके निमित्त गोम्मटसार सङ्कलित किया गया था, इस पुस्तक पर एक देशी या कनड टीका तैयार की थी जिसका नाम वीरमार्तण्डी' है। परन्तु इनकी कोई हस्तलिपि जहाँतक मुझे मालूम है अब तक नहीं मिली है। एक दूसरी कनड टीका केशववर्णि लिखित 'जीवतत्त्वप्रदीपिका' है जो १३५९ ई० में समाप्त हुई थी। इसके उपरांत अभयचन्द्र की लिखी हुई मन्दप्रबोधिनी' नामक टीका हमारे सामने आती है जो संस्कृत में है। अभी तक केशववर्णी और अभयचन्द्र की परस्पर सम्बन्धित तिथियों पर प्रकाश डालने का प्रयत्न नहीं किया गया है। दूसरी 'जीवतत्त्वप्रदीपिका' नामक संस्कृत टीका नेमिचन्द्र जी की है जिनका जीवनकाल केशववर्णी के बाद आता है। अनेक विद्वानों का मत है कि यह टीका केशववर्णी की ही है परन्तु उनके इस कथन का मुझे कोई उचित प्रमाण नहीं मिलता। उपर्युक्त संस्कृत टीकाओं के आधार पर पं० टोडरमल लिखित 'सम्यग्ज्ञानचन्द्रिका' हिन्दी में है। यह टीका पुस्तक 'रायचन्द्र जैन शास्त्रमाला' द्वारा प्रकाशित हिन्दी अनुवादों के लिये तथा जे० एल० जैनी एवं उनके अन्य सहकर्मियों द्वारा तैयार किये हुए अंग्रेजी अनुवाद के लिये, मुख्य पथ प्रदर्शक रही है।

यह सर्वविदित है कि जैन समाज भारतवर्ष के भिन्न भिन्न भागों में अपनी भिन्न भिन्न भाषाओं के साथ फैला हुआ है। एसे अनेक जैनी हैं जिनकी मातृ भाषा मराठी है। प्रस्तुत समालोच्य पुस्तक धाराशिव निवासी श्रीमान नेमचन्द बालचंद गांधी लिखित कर्मकाण्ड का मराठी संस्करण है जिसमें विषय का बड़ी सावधानी से अनुशीलन किया गया है। अपने ग्रन्थ में लेखक महोदय ने यह लिखा है कि किस प्रकार उन्होंने ब्रह्मचारी शीतलप्रसाद जी के

नेतृत्व मे इस विषय का अध्ययन किया तथा फिर उसको मराठी मे प्रकाशित कराया। विषय के प्रतिपादन मे लेखक-प्रकाशक महोदय की विनय और सरलता विशेष प्रशंसनीय है। भाषा सरल है तथा विषय को सुबोध बनाने के लिये आवश्यक सूचीपत्र (Tables) भी दे दिये गये है। स्वाध्याय की सुविधा के लिये पूर्ण गाथायें अन्त मे दे दी गयी हैं। विषयानुक्रमणिका एवं पारिभाषिक शब्दों की सूची दे देने से पुस्तक की उपादेयता विशेष बढ़ गयी है।

सेठ नेमचंद जी को इस प्रशंसनीय कार्य के लिये अनेकानेक धन्यवाद हैं। मराठी भाषा-भाषी जनता इस स्पष्ट एवं सुव्यवस्थित शैली में लिखित मराठी-संस्करण के लिये उनकी चिर-आभारी रहेगी।

—ए० एन० उपाध्ये

---

इत्युक्तम्। इद तु सूत्र परमतनिराकरणाचिकीर्षया पृथिव्यादीना सर्वेषां पुद्गलादि जातिविशेषाणा प्रत्येक रूपादिचतुष्टय साधारण स्वरूपमित्येतस्यार्थस्य प्रतिपादनार्थ कृतम्। परमते हि स्पर्शरसगन्धवर्णवती पृथिवी। स्पर्शरसवर्णवत्य आप। स्पर्शवर्णवत्तेज। स्पर्शवानेव वायुरिति चत्वारश्चैव्यगुणा आत्यन्तरेण स्थिता पृथिव्यादय इत्युक्तम्। तच्च युक्त्यानुपपन्नमिति स्वपक्षसाधनद्वारेण निराक्रियते। तथा ह्यापो गन्धवत्य। तेजोगन्धरसवत्। वायुर्गन्धरसवर्णवान् स्पर्शवत्त्वात्पृथिवीपर्यायवदिति। एवमुक्त तावद् युक्तिबलात्पृथिव्यादीनां पुद्गलपर्यायत्व पुद्गलाना च स्वशादिसाधारणगुणात्यमिश्रानामसाधारण पर्याययोगिन पुद्गलानाह।

× × × × × ×

अंतिम भाग—

इति य सुखबोधाख्यां वृत्ति तत्त्वार्थसङ्गिनीम्।
पट्सहस्रां महस्रोनां विद्यात्समोत्तमागवित् ॥१॥
यदत्र स्खलितं यात विद्वासो देशशास्त्रयो ।
तद्विचार्यैव धीमन्तश्शोधयन्तु विमत्सरा ॥२॥
नो निष्ठीव्येन्न शेते वदति च न पर ह्येहि याहि तु याहि
नो कण्डूयेत गात्र व्रजति न नाशिनोद्घाटयेद्वानत्ते (?)
नावष्टभ्नाति रेणुं निधिरिति यो बद्धपर्यंकयोग ।
कृत्वा सन्यासमन्ते शुभगतिरभवत् सर्वसाधुस्सपूज्य ॥३॥
तस्यासीत्सुविशुद्धदृष्टिविभव सिद्धान्तपारङ्गत ।
शिष्य श्रीजिनचन्द्रनामकलितश्चारित्रभूपान्वित ॥
शिष्यो भास्करनन्दिनामविबुधस्तस्याभवत्तत्त्ववित्।
तेनाकारि सुखादिबोधविषया तत्त्वार्थवृत्ति स्फुटम् ॥४॥

शशधरकरनिकरतारनिस्तलतरतलमुक्ताफलहारस्फुरत्तारानिकुरम्बनिम्बनिर्मलतर परमौदारशरीरशुद्धध्यानानलोज्ज्वलज्वालाजल्तितघातिघनमघातसकलविमलकेवलावलोकितसकललोकालोकस्वभावश्रीमत्परमेश्वरजिनपतिमतविततमतिचित्रजित्स्वभावभावाभिधानसाधितस्वभावपरमतमहासैद्धान्तजिनचन्द्रभट्टारकस्तच्छिष्यपण्डितश्रीभास्करनन्दि विरचितमहाशास्त्रतत्त्वार्थवृत्तौ सुखबोधायां दशमोऽध्याय समाप्त ।

वृत्तिगत प्रशस्ति से स्पष्ट ज्ञात होता है कि वृत्तिकार पण्डितवर भास्करनन्दी के गुरु श्रीजिनचन्द्र भट्टारक हैं। परन्तु इस नाम के कई आचार्य और भट्टारक हो

